भारतीय ग्रन्थ निकेतन द्वारा प्रकाशित

# अमर कथा शिलपी मुंशी प्रेमचंद का कथा साहित्य

कर्मभूमि
कायाकल्प
ग़बन
गोदान
निर्मला
प्रतिज्ञा
प्रेमाश्रम
मनोरमा
मानसरोवर (कहानी-संग्रह) आठ भाग
रंगभूमि
रूठी रानी और प्रेमा (दो उपन्यास)
वरदान
सेवा सदन

भारतीय ग्रन्थ निकेतन द्वारा प्रकाशित

## अमर कथा. शिल्पी मुंशी प्रेमचंद का कथा साहित्य

कर्मभूमि
कायाकल्प
ग़बन
गोदान
निर्मला
प्रतिज्ञा
प्रेमाश्रम
मनोरमा
मानसरोवर (कहानी-संग्रह) आठ भाग
रंगभूमि
रूठी रानी और प्रेमा (दो उपन्यास)
वरदान
सेवा सदन

# निर्मला

: १ :

यों तो बाबू उदयभानु लाल के परिवार में बीसों ही प्राणी थे, कोई ममेरा भाई था, कोई फुफेरा; कोई भांजा था, कोई भतीजा; लेकिन यहाँ हमें उनसे कोई प्रयोजन नहीं। वह अच्छे वकील थे, लक्ष्मी प्रसन्न थीं और कुटुम्ब के दरिद्र प्राणियों को आश्रय देना उनका कर्तव्य ही था। हमारा सम्बन्ध तो केवल उनकी कन्याओं से है जिनमें बड़ी का नाम निर्मला और छोटी का कृष्णा था। अभी कल तक दोनों साथ-साथ गुड़ियाँ खेलती थीं। निर्मला का पन्द्रहवाँ साल था, कृष्णा का दसवाँ, फिर भी उनके स्वभाव में कोई विशेष अन्तर न था। दोनों चंचल, खिलाड़िन और सैर-तमाशे पर जान देती थीं। दोनों गुड़ियों का धूमधाम से ब्याह करती थीं, सदा काम से जी चुराती थीं। माँ पुकारती रहती थी, पर दोनों कोठे पर छिपी बैठी रहती थीं कि न जाने किस काम के लिए बुलाती हैं। दोनों अपने भाइयों से लड़ती थीं, नौकरों को डाँटती थीं और बाजे की आवाज सुनते ही द्वार पर खड़ी हो जाती थीं। पर आज एकाएक एक ऐसी बात हो गई जिसने बड़ी को बड़ी और छोटी को छोटी बना दिया है। कृष्णा वही है, पर निर्मला गम्भीर, एकान्तप्रिय और लज्जाशील हो गई।

इधर महीनों से बाबू उदयभानु लाल निर्मला के विवाह की बातचीत कर रहे थे। आज उनकी मेहनत ठिकाने लगी है। बाबू भालचन्द्र सिनहा के ज्येष्ठ पुत्र भुवनमोहन सिनहा से बात पक्की हो गई है। वर के पिता ने कह दिया है कि आपकी खुशी हो दहेज दें या न दें मुझे इसकी परवाह नहीं। हाँ बारात में जो लोग आयें उनका आदर-सत्कार अच्छी तरह होना चाहिए, जिसमें मेरी और आपकी जग-हँसाई न हो। बाबू उदयभानु लाल थे तो वकील, पर संचय करना न जानते थे। दहेज उनके सामने कठिन समस्या थी। इसलिए जब वर के पिता ने स्वयं कह दिया कि मुझे दहेज की परवाह नहीं, तो मानो उन्हें आँखें मिल गयीं। डरते थे, न जाने किस किसके सामने हाथ फैलाना पड़े। दो-तीन महाजनों को ठीक कर रखा था। उनका अनुमान था कि हाथ रोकने पर भी बीस हजार से कम खर्च न होगें। यह आश्वासन पाकर खुशी के मारे फूले न समाए।

इसी सूचना ने अज्ञान बालिका को मुँह ढाँपकर एक कोने में बिठा रखा है। उसके हृदय में एक विचित्र शंका समा गई है, रोम-रोम में एक अज्ञात भय का संचार हो गया

है—न जाने क्या होगा? उसके मन में वे उमंगें नहीं हैं जो युवतियों की आँखों में तिरछी चितवन बनकर, होंठों पर मधुर हास्य बनकर और अंगों में आलस्य बनकर प्रकट होती हैं। नहीं, वहाँ अभिलाषाएँ नहीं हैं। वहाँ केवल शंकाएं, चिन्ताएं और भीरु कल्पनाएं हैं। यौवन का अभी तक पूर्ण प्रकाश नहीं हुआ है।

कृष्णा कुछ-कुछ जानती है, कुछ-कुछ नहीं जानती। बहिन को अच्छे-अच्छे गहने मिलेंगे, द्वार पर बाजे बजेंगे, मेहमान आएंगे, नाच होगा—यह जानकर प्रसन्न है। और यह भी जानती है कि बहिन सबके गले मिलकर रोएगी, यहाँ से रो-धोकर विदा हो जाएगी। मैं अकेली रह जाऊंगी, यह जानकर दुःखी है। पर यह नहीं जानती कि यह सब किसलिए हो रहा है, माताजी और पिताजी क्यों बहिन को घर से निकालने को इतने उत्सुक हो रहे हैं। बहिन ने तो किसी को कुछ नहीं कहा, किसी से लड़ाई नहीं की, क्या इसी तरह एक दिन मुझे भी ये लोग निकाल देंगे? मैं भी इसी तरह कोने में बैठकर रोऊंगी और किसी को मुझ पर दया न आएगी? इसलिए वह भयभीत भी है।

सन्ध्या का समय था। निर्मला छत पर जाकर अकेली बैठी आकाश की ओर तृषित नेत्रों से ताक रही थी। ऐसा मन होता था कि पंख होते तो वह उड़ जाती और इन सारे झंझटों से छूट जाती। इस समय बहुधा दोनों बहिनें कहीं सैर करने जाया करती थीं। थी खाली न होती, तो बगीचे में टहला करतीं। इसलिए कृष्णा उसे खोजती फिरती । जब कहीं न पाया, तो छत पर आयी और उसे देखते ही हंसकर बोली—तुम यहाँ आकर छिपी बैठी हो और मैं तुम्हें ढूंढ़ती फिरती हूं। चलो, बग्घी तैयार करा आयी हूं।

निर्मला ने उदासीन भाव से कहा—तू जा, मैं न जाऊंगी।

कृष्णा—नहीं, मेरी अच्छी दीदी, आज जरूर चलो। देखो, कैसी ठंडी-ठंडी हवा चल रही है।

निर्मला—मेरा मन नहीं चाहता, तू चली जा।

कृष्णा की आँखें डबडबा आईं। काँपती हुई आवाज से बोली—आज तुम क्यों नहीं चलतीं? मुझसे क्यों नहीं बोलतीं? क्यों इधर-उधर छिपी-छिपी फिरती हो? मेरा जी अकेले बैठे-बैठे घबराता है। तुम न चलोगी, तो मैं भी न जाऊंगी। यहीं तुम्हारे पास बैठी रहूंगी।

निर्मला—और जब मैं चली जाऊंगी, तब क्या करेगी? तब किसके साथ खेलेगी, किसके साथ घूमने जाएगी, बता?

कृष्णा—मैं भी तुम्हारे साथ चलूँगी, अकेले मुझसे यहाँ न रहा जाएगा।

निर्मला मुस्कराकर बोली—तुझे अम्मा न जाने देंगी।

कृष्णा—तो मैं भी तुम्हें न जाने दूंगी। अम्माँ से कह क्यों नहीं देतीं कि न

है—न जाने क्या होगा? उसके मन में वे उमंगें नहीं हैं जो युवतियों की आँखों में तिरछी चितवन बनकर, होंठों पर मधुर हास्य बनकर और अंगों में आलस्य बनकर प्रकट होती हैं। नहीं, वहाँ अभिलाषाएँ नहीं हैं। वहाँ केवल शंकाएं, चिन्ताएं और भीरू कल्पनाएं हैं। यौवन का अभी तक पूर्ण प्रकाश नहीं हुआ है।

कृष्णा कुछ-कुछ जानती है, कुछ-कुछ नहीं जानती। बहिन को अच्छे-अच्छे गहने मिलेंगे, द्वार पर बाजे बजेंगे, मेहमान आएंगे, नाच होगा—यह जानकर प्रसन्न है। और यह भी जानती है कि बहिन सबके गले मिलकर रोएगी, यहाँ से रो-धोकर विदा हो जाएगी। मैं अकेली रह जाऊंगी, यह जानकर दु:खी है। पर यह नहीं जानती कि यह सब किसलिए हो रहा है, माताजी और पिताजी क्यों बहिन को घर से निकालने को इतने उत्सुक हो रहे हैं। बहिन ने तो किसी को कुछ नहीं कहा, किसी से लड़ाई नहीं की, क्या इसी तरह एक दिन मुझे भी ये लोग निकाल देंगे ? मैं भी इसी तरह कोने में बैठकर रोऊंगी और किसी को मुझ पर दया न आएगी ? इसलिए वह भयभीत भी है।

सन्ध्या का समय था। निर्मला छत पर जाकर अकेली बैठी आकाश की ओर तृषित नेत्रों से ताक रही थी। ऐसा मन होता था कि पंख होते तो वह उड़ जाती और इन सारे झंझटों से छूट जाती। इस समय बहुधा दोनों बहिनें कहीं सैर करने जाया करती थीं। ...ी खाली न होती, तो बगीचे में टहला करतीं। इसलिए कृष्णा उसे खोजती फिरती ... जब कहीं न पाया, तो छत पर आयी और उसे देखते ही हंसकर बोली—तुम यहाँ आकर छिपी बैठी हो और मैं तुम्हें ढूंढ़ती फिरती हूं। चलो, बग्घी तैयार करा आयी हूं।

निर्मला ने उदासीन भाव से कहा—तू जा, मैं न जाऊंगी।

कृष्णा—नहीं, मेरी अच्छी दीदी, आज जरूर चलो। देखो, कैसी ठंडी-ठंडी हवा चल रही है।

निर्मला—मेरा मन नहीं चाहता, तू चली जा।

कृष्णा की आँखें डबडबा आईं। काँपती हुई आवाज से बोली—आज तुम क्यों नहीं चलतीं? मुझसे क्यों नहीं बोलतीं? क्यों इधर-उधर छिपी-छिपी फिरती हो? मेरा जी अकेले बैठे-बैठे घबराता है। तुम न चलोगी, तो मैं भी न जाऊंगी। यहीं तुम्हारे पास बैठी रहूंगी।

निर्मला—और जब मैं चली जाऊंगी, तब क्या करेगी? तब किसके साथ खेलेगी, किसके साथ घूमने जाएगी, बता ?

कृष्णा—मैं भी तुम्हारे साथ चलूंगी, अकेले मुझसे यहाँ न रहा जाएगा।

निर्मला मुस्कराकर बोली—तुझे अम्मा न जाने देंगी।

कृष्णा—तो मैं भी तुम्हें न जाने दूंगी। अम्माँ से कह क्यों नहीं देतीं कि न

पाऊँगी।

निर्मला—कह तो रही हूँ, कोई सुनता है ?

कृष्णा—तो क्या यह घर तुम्हारा नहीं है ?

निर्मला—नहीं मेरा होता, तो कोई जबरदस्ती निकाल देता ?

कृष्णा—इसी तरह मैं भी किसी दिन निकाल दी जाऊँगी ?

निर्मला—और नहीं क्या तू बैठी रहेगी? हम लड़कियाँ हैं, हमारा घर कहीं नहीं होता।

कृष्णा—चन्दर भी निकाल दिया जाएगा ?

निर्मला—चन्दर तो लड़का है, कौन निकालेगा ?

कृष्णा—तो लड़कियाँ बहुत खराब होती होंगी ?

निर्मला—खराब न होतीं तो घर से भगायी क्यों जातीं ?

कृष्णा—चन्दर इतना बदमाश है, उसे कोई नहीं भगाता। हम तुम तो बदमाशी भी नहीं करतीं।

एकाएक चन्दर धम-धम करता छत पर आ पहुँचा और निर्मला को देखकर बोला—अच्छा आप यहाँ बैठी हैं। ओहो! अब तो बाजे बजेंगे, दीदी दुल्हन बनेंगी, पालकी पर चढ़ेंगी, ओहो! ओहो! !

चन्दर का पूरा नाम चन्द्रभान सिनहा था। निर्मला से तीन साल छोटा और कृष्णा से दो साल बड़ा था।

निर्मला—चन्दर, मुझे चिढ़ाओगे तो अभी जाकर अम्मा से कह दूँगी।

चन्दर—तो चिढ़ती क्यों हो? तुम भी बाजे सुनना! ओहो! अब आप दुल्हन बनेंगी! किशनी, तू बाजे सुनेगी न? वैसे बाजे तूने कभी न सुने होंगे।

कृष्णा—क्या बैण्ड से भी अच्छे होंगे ?

चन्द्र—हाँ-हाँ, बैण्ड से भी अच्छे, हजार गुने अच्छे, लाख गुने अच्छे ! तुम जानो क्या ? एक बैण्ड सुन लिया, तो समझने लगीं कि उससे अच्छे बाजे नहीं होते। बाजे बजानेवाले लाल-लाल वर्दियाँ और काली-काली टोपियाँ पहने होंगे। ऐसे खूबसूरत मालूम होंगे कि तुमसे क्या कहूँ। आतिश-बाजियाँ भी होंगी; हवाइयाँ आसमान में उड़ जाएँगी और वह तारों में लगेंगी तो लाल,पीले, हरे व नीले तारे टूट-टूट कर गिरेंगे। बड़ा मजा आएगा।

कृष्णा—और क्या-क्या होगा चन्दर, बता मेरे भैया?

चन्द्र—मेरे साथ घूमने चल, तो रास्ते में सारी बात बता दूँ। ऐसे-ऐसे तमाशे होंगे कि देखकर तेरी आँखें खुल जाएँगी। हवा में उड़ती हुई परियाँ होंगी, सचमुच की परियाँ।

कृष्णा—अच्छा चलो, लेकिन न बताओगे तो मारूँगी।

चन्द्रभान और कृष्णा चले, पर निर्मला अकेले बैठी रह गई। कृष्णा के चले जाने से इस समय उसे बड़ा क्षोभ हुआ। कृष्णा जिसे वह प्राणों से भी अधिक प्यार करती थी, आज इतनी निष्ठुर हो गई। अकेली छोडकर चली गई। बात कोई न थी, लेकिन दुःखी हृदय दुखती हुई आँख है जिसमें हवा से भी पीड़ा होती है। निर्मला बड़ी देर तक रोती रही। भाई-बहिन माता-पिता, सभी इस भांति भूल जाएँगें, सबकी आँखें फिर जाएँगी। शायद इन्हें देखने को भी तरस जाऊँ।

बाग में फूल खिले हुए थे। मीठी-मीठ सुगन्ध आ रही थी। चैत की शीतल, मन्द समीर चल रही थी। आकाश में तारे छिटके हुऐ थे। निर्मला इन्हीं शोकमय विचारों में पड़ी-पड़ी सो गई और आँख लगते ही उसका मन स्वप्न देश में विचरने लगा। क्या देखती है कि सामने एक नदी लहरें मार रही है और वह नदी के किनारे नाव की बाट देख रही है। सन्ध्या का समय है। अँधेरा किसी भयंकर जन्तु की भाँति बढ़ता चला आता है। वह घोर चिंता में पड़ी हुई है कि कैसे नदी पार होगी, कैसे घर पहुँचूँगी? रो रही है कि रात न हो जाए, नहीं तो मैं अकेले यहाँ कैसे रहूंगी। एकाएक उसे एक सुन्दर नौका घाट की ओर आती दिखाई देती है। वह खुशी से उछल पड़ती है और ज्योंही नाव के पर पैर रखना चाहती है, उसका मल्लाह बोल उठता है—तेरे लिए यहाँ जगह नहीं ! वह मल्लाह की खुशामद करती है, उसके पैरों पड़ती है, रोती है; लेकिन वह कहे जाता है—तेरे लिए यहाँ जगह नहीं है ! एक क्षण में नाव खुल जाती है। वह चिल्ला-चिल्लाकर रोने लगती है। नदी के निर्जन तट पर रात भर कैसे रहेगी, यह सोच, वह नदी में कूदकर उस नाव को पकड़ना चाहती है कि इतने में कहीं से आवाज आती है—'ठहरो, ठहरो, नदी गहरी है, डूब जाओगी। वह नाव तुम्हारे लिए नहीं है। मैं आता हूं। मेरी नाव पर बैठ जाओ, मैं उस पार पहुंचा दूंगा।' वह भयभीत होकर इधर-उधर देखती है कि यह आवाज कहाँ से आई। थोड़ी देर के बाद एक छोटी-सी डोंगी आती दिखाई देती है। उसमें न पाल है, न पतवार, न मस्तूल। पेंदा फटा हुआ, तख्ते टूटे हुए, नाव में पानी भरा हुआ है और एक आदमी उसमें से पानी उलीच रहा है। यह तो टूटी है, यह कैसे पार लगेगी? मल्लाह कहता है—तुम्हारे लिए यही भेजी गई है, जाकर बैठ जाओ। वह एक क्षण सोचती है—इसमें बैठूं ? अन्त में वह यह निश्चय करती है, बैठ जाऊँ। यहाँ अकेली पड़ी रहने से नाव में बैठ जाना फिर भी अच्छा है। किसी भयंकर जन्तु के पेट में जाने से तो यह अच्छा है कि नदी में डूब जाऊँ। कौन जाने, नाव पार पहुंच ही जाए, यही सोचकर वह प्राणों को मुट्ठी में लिए हुए नाव पर बैठ जाती है। कुछ देर तक नाव डगमगाती हुई चलती है, लेकिन प्रतिक्षण उसमें पानी भरता जाता है। वह

भी मल्लाह के साथ दोनों हाथों से पानी उलीचने लगती है। यहाँ तक कि उसके हाथ थक जाते हैं पर पानी बढ़ता ही जाता है। आखिर नाव चक्कर खाने लगती है। मालूम होता है, अब डूबी, अब डूबी। तब वह किसी अदृश्य सहारे के लिए दोनों हाथ फैलाती है, नाव नीचे से खिसक जाती है और उसके पैर उखड़ जाते हैं। वह जोर से चिल्लायी और चिल्लाते ही उसकी आँखें खुल गईं। देखा तो माता सामने खड़ी उसका कंधा पकड़कर हिला रही थी।

: २ :

बाबू उदयभानु लाल का मकान बाजार में बना हुआ है। बरामदे में सुनार के हथौड़े और कमरे में दरजी की सुइयाँ चल रही हैं। सामने नीम के नीचे, बढ़ई चारपाई बना रहा है। खपरैल में हलवाई के लिए भट्ठी खोदी गई है। मेहमानों के लिए अलग-अलग मकान ठीक किया गया है। यह प्रबन्ध किया जा रहा है कि हर मेहमान के लिए एक-एक चारपाई, कुर्सी और एक-एक मेज हो। हर तीन मेहमानों के लिए एक-एक कहार रखने की तजवीज हो रही है। अभी बारात आने में एक महीने की देर है, लेकिन तैयारियाँ अभी से हो रही हैं। बारातियों का ऐसा सत्कार किया जाए कि किसी को जबान हिलाने का मौका न मिले। वे लोग भी याद करें कि किसी के यहाँ बारात में गये थे। एक पूरा मकान बरतनों से भरा हुआ है। चाय के सेट हैं, नाश्ते की तश्तरियाँ, थाल, लोटे, गिलास।

जो लोग नित्य खाट पर पड़े हुक्का पीते रहते थे, बड़ी तत्परता से काम में लगे हुए हैं। अपनी उपयोगिता सिद्ध करने का ऐसा अच्छा अवसर उन्हें फिर बहुत दिनों बाद मिलेगा। जहाँ एक आदमी को जाना होता है, पाँच दौड़ते हैं। काम कम होता है, हुल्लड़ अधिक। जरा-जरा-सी बात पर घंटों तर्क-वितर्क होता है और अन्त में वकील साहब को आकर निर्णय करना पड़ता है। एक कहता है यह घी खराब है, दूसरा कहता है इससे अच्छा बाजार में मिल जाए तो टाँग की राह निकल जाऊँ। तीसरा कहता है, इसमें तो हीक आती है, चौथा कहता है, तुम्हारी नाक ही सड़ गई है, तुम क्या जानो, घी किसे कहते हैं। जब से यहाँ आये हो, घी मिलने लगा है, नहीं तो घी के दर्शन भी न होते थे। इस पर तकरार बढ़ जाती है और वकील साहब को झगड़ा चुकाना होता है।

रात के नौ बजे थे। उदयभानु लाल अन्दर बैठे हुए खर्च का तखमीना लगा रहे थे। वह प्रायः रोज ही तखमीना लगाते थे पर रोज ही उसमें कुछ-न-कुछ परिवर्तन और परिवर्द्धन करना पड़ता था। सामने कल्याणी भौंहें सिकोड़ते हुए खड़ी थी। बाबू साहब ने बड़ी देर के बाद सिर उठाया और बोले—दस हजार से कम नहीं होता, बल्कि शायद

ौर बढ़ जाए।

कल्याणी—दस दिन में पाँच हजार से दस हजार हुए । एक महीने में तो शायद एक लाख की नौबत आ जाए।

उदयभानु—क्या करूँ, जगहँसाई भी तो अच्छी नहीं लगती। शिकायत हुई तो लोग कहेंगे, नाम बड़े और दर्शन थोड़े। फिर जब वह मुझसे दहेज में एक पाई नहीं लेते, तो मेरा भी यह कर्तव्य है कि मेहमानों के आदर-सत्कार में कोई बात न उठा रखूं।

कल्याणी—जब से ब्रह्मा ने सृष्टि रची, तब से आज तक कभी बारातियों को कोई प्रसन्न रख सका ? उन्हें दोष निकालने और निन्दा करने का कोई न कोई अवसर मिल ही जाता है। जिसे अपने घर सूखी रोटियाँ भी मयस्सर नहीं, वह भी बारात में जाकर तानाशाह बन बैठता है। तेल खूशबूदार नहीं, साबुन टके सेर का जाने कहाँ से बटोर लाये, कहार बात नहीं सुनते, लालटेन धुआँ देती है। कुर्सियों में खटमल हैं, चारपाइयाँ ढीली हैं। जनवासे की जगह हवादार नहीं। ऐसी-ऐसी हजारों शिकायतें होती हैं। उन्हें आप कहाँ तक रोकिएगा ? अगर यह मौका न मिला तो और कोई ऐब निकाल लिए जाएँगे। भई, यह तेल तो रंडियों के लगाने लायक है, हमें तो सादा तेल चाहिए; जनाब यह साबुन नहीं भेजा है, अपनी अमीरी की शान दिखायी है, मानो हमनो साबुन देखा ही नहीं। ये कहार नहीं, यमदूत हैं, जब देखिये सिर पर सवार। लालटेन ऐसी भेजी है कि चमकने लगती हैं; अगर दस-पांच दिन इस रोशनी में बैठना पड़े, तो आँखें फूट जाएँ। जनवासा क्या है, अभागे का भाग्य है, जिस पर चारों तरफ से झोंके आते रहते हैं। मैं तो फिर यही कहूंगी कि बारातियों के नखरे का विचार ही छोड़ दो।

उदयभानु—तो आखिर तुम मुझे क्या करने के कहती हो।

कल्याणी—कह तो रही हूँ पक्का इरादा कर लो कि मैं पाँच हजार से अधिक खर्च न करूँगा। घर में तो टका है नहीं, कर्ज का ही भरोसा ठहरा। इतना कर्ज क्यों लें कि जिंदगी में अदा न हो। आखिर मेरे और बच्चे भी तो हैं, उनके लिए भी तो कुछ चाहिए।

उदयभानु—तो तुम बैठी यही मनाया करती हो।

कल्याणी—इसमें बिगड़ने की कोई बात नहीं। मरना एक दिन सभी को है। कोई यहाँ अमर होकर थोड़े ही आया है। आँखें बन्द कर लेने से तो होने वाली बात न टलेगी रोज आंखों देखती हूँ, बाप का देहांत हो जाता है, उसके बच्चे गली-गली ठोकरें खा फिरते हैं। आदमी ऐसा काम क्यों करे?

उदयभानु ने जलकर कहा—तो अब समझ लूं कि मरने के दिन निकट आ ग यही तुम्हारी भविष्यवाणी है ! सुहाग से स्त्रियों का जी नहीं ऊबते सुना था; आज यह बात मालूम हुई। रंडापे में कोई सुख होगा ही !

कल्याणी—तुमसे दुनिया की भी कोई बात कही जाती है, तो जहर उगलने लगते हो। इसीलिए न कि जानते हो, कि इसे कहीं ठिकाना नहीं है—मेरी ही रोटियों पर पड़ी हुई है; या और कुछ? जहाँ कोई बात कही, बस सिर हो गए, मानो मैं घर की लौंडी हूँ, मेरा केवल रोटी और कपड़े का नाता है। जितना ही मैं दबती हूँ, तुम और भी दबाते हो। मुफ्त-खोर माल उड़ाएं, कोई मुंह न खोले शराब-कबाब में रुपये लुटें, कोई जबान न हिलाये। ये सारे काँटे मेरे बच्चों ही के सिर तो बोए जा रहे हैं।

उदयमानु—तो मैं तुम्हारा गुलाम हूँ ?

कल्याणी—तो क्या मैं तुम्हारी हूँ ?

उदयमानु—ऐसे मर्द और होंगे, जो औरतों के इशारे पर नाचते हैं।

कल्याणी—तो ऐसी स्त्रियाँ और होंगी, जो मर्दों की जूतियाँ सहा करती हैं।

उदयमानु—मैं कमा कर लाता हूँ; जैसे चाहूँ खर्च कर सकता हूँ। किसी को बोलने का अधिकार नहीं है।

कल्याणी—तो आप अपना घर सँभालिए, ऐसे घर को मेरा दूर ही से सलाम है, जहां मेरी कुछ पूछ नहीं। घर में तुम्हारा जितना अधिकार है, उतना ही मेरा भी। इससे जौ भर कम नहीं ! तुम अपने मन के राजा हो, तो मैं भी अपने मन की रानी हूँ। तुम्हारा घर तुम्हें मुबारक रहे, मेरे लिए पेट की रोटियों की कमी नहीं है। तुम्हारे बच्चे हैं, मारो या जिलाओ। न आँखों से देखूंगी, न पीड़ा होगी। आँखें फूटीं, पीर गयी।

उदयमानु—क्या तुम समझती हो कि तुम न सँभालोगी, तो मेरा घर ही न सँभलेगा ? मैं अकेले ऐसे-ऐसे दस घर सँभाल सकता हूँ !

कल्याणी—कौन ! अगर आज के महीनवें दिन मिट्टी में न मिल जाए तो कहना कोई कहती थी !

यह कहते-कहते कल्याणी का चेहरा तमतमा उठा। वह झमककर उठी और कमरे के द्वार की ओर चली। वकील साहब मुकदमों में तो खूब मीनमेख निकालते थे, लेकिन स्त्रियों के स्वभाव का उन्हें कुछ यों ही-सा ज्ञान था। यही एक ऐसी विद्या है, जिसमें आदमी बूढ़ा होने पर भी कोरा रह जाता है। अगर वे अब भी नरम पड़ जाते और कल्याणी का हाथ पकड़कर बिठा लेते, तो शायद वह रुक जाती; लेकिन आपसे यह तो न हो सका, उलटे चलते-चलते एक और चरका दिया। बोले—मैके का घमंड होगा?

कल्याणी ने द्वार पर रुककर पति की ओर लाल-लाल नेत्रों से देखा और बिफरकर बोली—मैकेवाले मेरी तकदीर के साथी नहीं हैं, और न मैं इतनी नीच हूँ कि उनकी रोटियों पर जा पड़ूँ।

उदयमानु—तब कहाँ जा रही हो ?

और बढ़ जाए।

कल्याणी—दस दिन में पाँच हजार से दस हजार हुए । एक महीने में तो शायद एक लाख की नौबत आ जाए।

उदयभानु—क्या करूँ, जगहँसाई भी तो अच्छी नहीं लगती। शिकायत हुई तो लोग कहेंगे, नाम बड़े और दर्शन थोड़े। फिर जब वह मुझसे दहेज में एक पाई नहीं लेते, तो मेरा भी यह कर्तव्य है कि मेहमानों के आदर-सत्कार में कोई बात न उठा रखूं।

कल्याणी—जब से ब्रह्मा ने सृष्टि रची, तब से आज तक कभी बारातियों को कोई प्रसन्न रख सका ? उन्हें दोष निकालने और निन्दा करने का कोई न कोई अवसर मिल ही जाता है। जिसे अपने घर सूखी रोटियाँ भी मयस्सर नहीं, वह भी बारात में जाकर तानाशाह बन बैठता है। तेल खुशबूदार नहीं, साबुन टके सेर का जाने कहाँ से बटोर लाये, कहार बात नहीं सुनते, लालटेन धुआँ देती है। कुर्सियों में खटमल हैं, चारपाइयाँ ढीली हैं। जनवासे की जगह हवादार नहीं। ऐसी-ऐसी हजारों शिकायतें होती हैं। उन्हें आप कहाँ तक रोकिएगा ? अगर यह मौका न मिला तो और कोई ऐब निकाल लिए जाएँगे। भई, यह तेल तो रंडियों के लगाने लायक है, हमें तो सादा तेल चाहिए; जनाब यह साबुन नहीं भेजा है, अपनी अमीरी की शान दिखायी है, मानो हमने साबुन देखा ही नहीं। ये कहार नहीं, यमदूत हैं, जब देखिये सिर पर सवार। लालटेन ऐसी भेजी है कि चमकने लगती हैं; अगर दस-पाँच दिन इस रोशनी में बैठना पड़े, तो आँखें फूट जाएँ। जनवासा क्या है, अभागे का भाग्य है, जिस पर चारों तरफ से झोंके आते रहते हैं। मैं तो फिर यही कहूंगी कि बारातियों के नखरे का विचार ही छोड़ दो।

उदयभानु—तो आखिर तुम मुझे क्या करने के कहती हो।

कल्याणी—कह तो रही हूँ पक्का इरादा कर लो कि मैं पाँच हजार से अधिक खर्च न करूँगा। घर में तो टका है नहीं, कर्ज का ही भरोसा ठहरा। इतना कर्ज क्यों लें कि जिंदगी में अदा न हो। आखिर मेरे और बच्चे भी तो हैं, उनके लिए भी तो कुछ चाहिए।

उदयभानु—तो तुम बैठी यही मनाया करती हो।

कल्याणी—इसमें बिगड़ने की कोई बात नहीं। मरना एक दिन सभी को है। कोई यहाँ अमर होकर थोड़े ही आया है। आँखें बन्द कर लेने से तो होने वाली बात न टलेगी। रोज आंखों देखती हूं, बाप का देहांत हो जाता है, उसके बच्चे गली-गली ठोकरें खाते फिरते हैं। आदमी ऐसा काम क्यों करे?

उदयभानु ने जलकर कहा—तो अब समझ लूं कि मरने के दिन निकट आ गए, यही तुम्हारी भविष्यवाणी है ! सुहाग से स्त्रियों का जी नहीं ऊबते सुना था; आज यह नई बात मालूम हुई। रंडापे में कोई सुख होगा ही !

कल्याणी—तुमसे दुनिया की भी कोई बात कही जाती है, तो जहर उगलने लगते हो। इसीलिए न कि जानते हो, कि इसे कहीं ठिकाना नहीं है—मेरी ही रोटियों पर पड़ी हुई है; या और कुछ? जहाँ कोई बात कही, बस सिर हो गए, मानो मैं घर की लौंडी हूँ, मेरा केवल रोटी और कपड़े का नाता है। जितना ही मैं दबती हूँ, तुम और भी दबाते हो। मुफ्त-खोर माल उड़ाएं, कोई मुंह न खोले शराब-कबाब में रुपये लुटें, कोई जबान न हिलाये। ये सारे काँटे मेरे बच्चों ही के सिर तो बोए जा रहे हैं।

उदयभानु—तो मैं तुम्हारा गुलाम हूँ?

कल्याणी—तो क्या मै तुम्हारी हूँ?

उदयभानु—ऐसे मर्द और होगे, जो औरतों के इशारे पर नाचते हैं।

कल्याणी—तो ऐसी स्त्रियाँ और होंगी, जो मर्दों की जूतियाँ सहा करती हैं।

उदयभानु—मैं कमा कर लाता हूँ; जैसे चाहूँ खर्च कर सकता हूँ। किसी को बोलने का अधिकार नहीं है।

कल्याणी—तो आप अपना घर सँभालिए, ऐसे घर को मेरा दूर ही से सलाम है, जहां मेरी कुछ पूछ नहीं। घर में तुम्हारा जितना अधिकार है, उतना ही मेरा भी। इससे जौ भर कम नहीं! तुम अपने मन के राजा हो, तो मैं भी अपने मन की रानी हूँ। तुम्हारा घर तुम्हें मुबारक रहे, मेरे लिए पेट की रोटियों की कमी नहीं है। तुम्हारे बच्चे है, मारो या जिलाओ। न आँखों से देखूंगी, न पीड़ा होगी। आँखें फूटीं, पीर गयी।

उदयभानु—क्या तुम समझती हो कि तुम न सँभालोगी, तो मेरा घर ही न सँभलेगा? मैं अकेले ऐसे-ऐसे दस घर सँभाल सकता हूँ!

कल्याणी—कौन! अगर आज के महीनवें दिन मिट्टी में न मिल जाए तो कहना कोई कहती थी!

यह कहते-कहते कल्याणी का चेहरा तमतमा उठा। वह झमककर उठी और कमरे के द्वार की ओर चली। वकील साहब मुकदमों में तो खूब मीनमेख निकालते थे, लेकिन स्त्रियों के स्वभाव का उन्हें कुछ यों ही-सा ज्ञान था। यही एक ऐसी विद्या है, जिसमें आदमी बूढ़ा होने पर भी कोरा रह जाता है। अगर वे अब भी नरम पड़ जाते और कल्याणी का हाथ पकड़कर बिठा लेते, तो शायद वह रुक जाती; लेकिन आपसे यह तो न हो सका, उलटे चलते-चलते एक और चरका दिया। बोले—मैके का घमंड होगा?

कल्याणी ने द्वार पर रुककर पति की ओर लाल-लाल नेत्रों से देखा और बिफरकर बोली—मैकेवाले मेरी तकदीर के साथी नहीं हैं, और न मैं इतनी नीच हूँ कि उनकी रोटियों पर जा पड़ूं।

उदयभानु—तब कहाँ जा रही हो?

और बढ़ जाए।

कल्याणी—दस दिन में पाँच हजार से दस हजार हुए । एक महीने में तो शायद एक लाख की नौबत आ आए।

उदयभानु—क्या करूँ, जगहँसाई भी तो अच्छी नहीं लगती। शिकायत हुई तो लोग कहेंगे, नाम बड़े और दर्शन थोड़े। फिर जब वह मुझसे दहेज में एक पाई नहीं लेते, तो मेरा भी यह कर्तव्य है कि मेहमानों के आदर-सत्कार में कोई बात न उठा रखूं।

कल्याणी—जब से ब्रह्मा ने सृष्टि रची, तब से आज तक कभी बारातियों को कोई प्रसन्न रख सका ? उन्हें दोष निकालने और निन्दा करने का कोई न कोई अवसर मिल ही जाता है। जिसे अपने घर सूखी रोटियाँ भी मयस्सर नहीं, वह भी बारात में जाकर तानाशाह बन बैठता है। तेल खूशबूदार नहीं, साबुन टके सेर का जाने कहाँ से बटोर लाये, कहार बात नहीं सुनते, लालटेन धुआँ देती है। कुर्सियों में खटमल हैं, चारपाइयाँ ढीली हैं। जनवासे की जगह हवादार नहीं। ऐसी-ऐसी हजारों शिकायते होती हैं। उन्हें आप कहाँ तक रोकिएगा ? अगर यह मौका न मिला तो और कोई ऐब निकाल लिए जाएँगे। भई, यह तेल तो रंडियों के लगाने लायक है, हमें तो सादा तेल चाहिए; जनाब यह साबुन नहीं भेजा है, अपनी अमीरी की शान दिखायी है, मानो हमनो साबुन देखा ही नहीं। ये कहार नहीं, यमदूत हैं, जब देखिये सिर पर सवार। लालटेन ऐसी भेजी है कि चमकने लगती हैं; अगर दस-पाँच दिन इस रोशनी में बैठना पड़े, तो आँखें फूट जाएँ। जनवासा क्या है, अभागे का भाग्य है, जिस पर चारों तरफ से झोंके आते रहते हैं। मैं तो फिर यही कहूंगी कि बारातियों के नखरे का विचार ही छोड़ दो।

उदयभानु—तो आखिर तुम मुझे क्या करने के कहती हो।

कल्याणी—कह तो रही हूं पक्का इरादा कर लो कि मैं पाँच हजार से अधिक खर्च न करूँगा। घर में तो टका है नहीं, कर्ज का ही भरोसा ठहरा। इतना कर्ज क्यों लें कि जिंदगी में अदा न हो। आखिर मेरे और बच्चे भी तो हैं, उनके लिए भी तो कुछ चाहिए।

उदयभानु—तो तुम बैठी यही मनाया करती हो।

कल्याणी—इसमें बिगड़ने की कोई बात नहीं। मरना एक दिन सभी को है। कोई यहाँ अमर होकर थोड़े ही आया है। आँखें बन्द कर लेने से तो होने वाली बात न टलेगी। रोज आंखों देखती हूँ, बाप का देहांत हो जाता है, उसके बच्चे गली-गली ठोकरें खाते फिरते हैं। आदमी ऐसा काम क्यों करे?

उदयभानु ने जलकर कहा—तो अब समझ लूं कि मरने के दिन निकट आ गए, यही तुम्हारी भविष्यवाणी है ! सुहाग से स्त्रियों का जी नहीं ऊबते सुना था; आज यह नई बात मालूम हुई। रंडापे में कोई सुख होगा ही !

कल्याणी—तुमसे दुनिया की भी कोई बात कही जाती है, तो जहर उगलने लगते हो। इसीलिए न कि जानते हो, कि इसे कहीं ठिकाना नहीं है—मेरी ही रोटियों पर पड़ी हुई है; या और कुछ? जहां कोई बात कही, बस सिर हो गए, मानो मैं घर की लौंडी हूं, मेरा केवल रोटी और कपड़े का नाता है। जितना ही मैं दबती हूं, तुम और भी दबाते हो। मुफ्त-खोर माल उड़ाए, कोई मुंह न खोले, शराब-कबाब में रुपये लुटें, कोई जबान न हिलाये। ये सारे कांटे मेरे बच्चों ही के सिर तो बोए जा रहे हैं।

उदयभानु—तो मैं तुम्हारा गुलाम हूं ?

कल्याणी—तो क्या मैं तुम्हारी हूं ?

उदयभानु—ऐसे मर्द और होंगे, जो औरतों के इशारे पर नाचते हैं।

कल्याणी—तो ऐसी स्त्रियाँ और होंगी, जो मर्दों की जूतियां सहा करती हैं।

उदयभानु—मैं कमा कर लाता हूं; जैसे चाहूं खर्च कर सकता हूं। किसी को बोलने का अधिकार नहीं है।

कल्याणी—तो आप अपना घर सँभालिए, ऐसे घर को मेरा दूर ही से सलाम है, जहां मेरी कुछ पूछ नहीं। घर में तुम्हारा जितना अधिकार है, उतना ही मेरा भी। इससे जौ भर कम नहीं ! तुम अपने मन के राजा हो, तो मैं भी अपने मन की रानी हूं। तुम्हारा घर तुम्हें मुबारक रहे, मेरे लिए पेट की रोटियों की कमी नहीं है। तुम्हारे बच्चे हैं, मारो या जिलाओ। न आँखों से देखूंगी, न पीड़ा होगी। आँखें फूटीं, पीर गयी।

उदयभानु—क्या तुम समझती हो कि तुम न सँभालोगी, तो मेरा घर ही न सँभलेगा ? मैं अकेले ऐसे-ऐसे दस घर सँभाल सकता हूं !

कल्याणी—कौन ! अगर आज के महीनवें दिन मिट्टी में न मिल जाए तो कहना कोई कहती थी !

यह कहते-कहते कल्याणी का चेहरा तमतमा उठा। वह झमककर उठी और कमरे के द्वार की ओर चली। वकील साहब मुकदमों में तो खूब मीनमेख निकालते थे, लेकिन स्त्रियों के स्वभाव का उन्हें कुछ यों ही-सा ज्ञान था। यही एक ऐसी विद्या है, जिसमें आदमी बूढ़ा होने पर भी कोरा रह जाता है। अगर वे अब भी नरम पड़ जाते और कल्याणी का हाथ पकड़कर बिठा लेते, तो शायद वह रुक जाती; लेकिन आपसे यह तो न हो सका, उलटे चलते-चलते एक और चरका दिया। बोले—मैके का घमंड होगा?

कल्याणी ने द्वार पर रुककर पति की ओर लाल-लाल नेत्रों से देखा और बिफरकर बोली—मैकेवाले मेरी तकदीर के साथी नहीं हैं, और न मैं इतनी नीच हूं कि उनकी रोटियों पर जा पड़ूं।

उदयभानु—तब कहां जा रही हो ?

कल्याणी—तुम यह पूछने वाले कौन होते हो ? ईश्वर की सृष्टि में असंख्य प्राणियों के लिए जगह है क्या मेरे लिए नहीं है ?

यह कहकर कल्याणी कमरे के बाहर निकल गई। आँगन में जाकर उसने एक बार आकाश की ओर देखा, मानो तारागण को साक्षी दे रही है कि मैं इस घर से कितनी निर्दयता से निकाली जा रही हूँ। रात के ग्यारह बज गए थे। घर में सन्नाटा छा गया था, दोनों बेटों की चारपाई उसी के कमरे में रहती थी। वह अपने कमरे में आयी, देखा चन्द्रभानु सोया है। सबसे छोटा सूर्यभानु चारपाई पर से उठ बैठा है। माता को देखते ही बोला—तुम तहाँ दई तीं अम्मा ? कल्याणी दूर ही खड़े-खड़े बोली—कहीं तो नहीं बेटा, तुम्हारे बाबूजी के पास गई थी।

सूर्य०—तुम तली दई, मुघे अतेले दर लदता ता। तुम त्यों तली दई तीं बताओ ?

यह कहकर बच्चे ने गोद में चढ़ने के लिए दोनों हाथ फैला दिए। कल्याणी अब अपने को न रोक सकी। मातृस्नेह के सुधाप्रवाह से उसका सन्तप्त हृदय परिप्लावित हो गया। हृदय के कोमल पौधे, जो क्रोध के ताप से मुरझा गए थे, फिर हरे हो गए। आँखें सजल हो गईं। उसने बच्चे को गोद में उठा लिया और छाती से लगाकर बोली—तुमने पुकार क्यों न लिया बेटा ?

सूर्य०—पुतालट तो ता, तुम थुनती न थी। बताओ, अब तो तबी न दांओदी ?

कल्याणी—नहीं भैया, अब नहीं जाऊँगी।

यह कहकर कल्याणी सूर्यभानु को लेकर चारपाई पर लेटी। माँ के हृदय से लिपटते ही बालक निःशंक होकर सो गया। कल्याणी के मन में संकल्प-विकल्प होने लगे। पति की बातें याद आतीं तो मन होता, घर को तिलांजलि देकर चली जाऊँ। लेकिन बच्चों का मुंह देखती, तो वात्सल्य से चित्त गद्‌गद हो जाता। बच्चों को किस पर छोड़कर चली जाऊँ ? मेरे इन लालों को क़ौन पालेगा, ये किसके होकर रहेंगे ? कौन प्रातःकाल इन्हें दूध और हलवा खिलाएगा, कौन इनकी नींद सोएगा, इनकी नींद जागेगा ? तुम्हारे लिए सब कुछ सह लूंगी। निरादर-अपमान, जली-कटी, खोटी-खरी, घुड़की झिड़की सब तुम्हारे लिए सहूँगी।

कल्याणी तो बच्चे को लेकर लेटी; पर बाबू साहब को नींद न आई। चोट करने वाली बातें बड़ी मुश्किल से भूलती थीं। उफ ! यह मिजाज ? मानो मैं ही इनकी स्त्री हूँ ? बात मुंह से निकलनी मुश्किल है। अब मैं इनका गुलाम होकर रहूँ ? घर में अकेली वह रहें और बाकी जितने अपने-बेगाने हैं, सब निकाल दिये जाएँ। जला करती हैं। मनाती हैं कि यह किसी तरह मरे तो मैं अकेली आराम करूँ। दिल की बात मुंह से निकल ही आती है, चाहे कोई कितना ही छिपाये। कई दिन से देख रहा हूं, ऐसी ही

जलीकटी सुनाया करती हैं। मैके का घमण्ड होगा; लेकिन वहाँ कोई बात भी न पूछेगा। अभी सब आवभगत करते हैं। जब जाकर सिर पर पड़ जाएँगी, तो आटे-दाल का भाव मालूम हो जाएगा। रोती हुई आएँगी। वाह रे घमंड, सोचती हैं—मैं ही यह गृहस्थी चलाती हूँ। अभी चार दिन को कहीं चला जाऊँ तो मालूम हो जाएगा, सारी शेखी किरकिरी हो जाएगी। एक बार इनका घमण्ड तोड़ ही दूँ, जरा वैधव्य का मजा चखा दूँ, न जाने इनकी हिम्मत कैसे पड़ती है कि मुझे यों कोसने लगती हैं। मालूम होता है, प्रेम इन्हें छू नहीं गया, या समझती हैं, यह घर से इतना चिपटा हुआ है, कि इसे चाहे जितना कोसूं, टलने का नाम न लेगा। यही बात है, पर यहाँ संसार से चिपटनेवाला जीव नहीं है। जहन्नुम में जाए यह घर, जहाँ ऐसे प्राणियों से पाला पड़े! घर है या नरक! आदमी बाहर से थका-माँदा आता है, तो उसे घर में आराम मिलता है। यहाँ आराम के बदले कोसने सुनने पड़ते हैं। मेरी मृत्यु के लिए व्रत रखे जाते हैं। यह है पचीस वर्ष के दाम्पत्य जीवन का अन्त। बस, चल ही दूँ। जब देख लूंगा, इनका सारा घमंड धूल में मिल गया और मिजाज ठंडा हो गया, तो लौट आऊँगा। चार-पाँच दिन काफी होंगे। लो, तुम भी याद करोगी कि किसी से पाला पड़ा था।

यही सोचते हुए बाबू साहब उठे, रेशमी चादर गले में डाली, कुछ रुपये लिये, अपना कार्ड निकालकर एक दूसरे कुर्ते की जेब में रखा, छड़ी उठायी और चुपके से बाहर निकले। सब नौकर नींद में मस्त थे। कुत्ता आहट पाकर चौंक पड़ा और उनके साथ हो लिया।

पर यह कौन जानता था कि यह सारी लीला विधि के हाथों रची जा रही है। जीवन रंगशाला का वह निर्दय सूत्रधार किसी अगम्य गुप्त स्थान पर बैठा हुआ अपनी जटिल क्रूर क्रीड़ा दिखा रहा है। यह कौन जानता था कि नकल असल होने जा रही है, अभिनय सत्य का रूप ग्रहण करने वाला है।

निशा ने इंदु को परास्त करके अपना साम्राज्य स्थापित कर लिया था। उसकी पैशाचिक सेना ने प्रकृति पर आतंक जमा रखा था, सद्‌वृत्तियाँ मुँह छिपाए पड़ी थीं और कुवृत्तियाँ विजय-गर्व से इठलाती फिरती थीं। वन में वन्य-जन्तु शिकार की खोज में विचर रहे थे और नगरों में नरपिशाच गलियों में मँडराते फिरते थे।

बाबू उदयभानु लाल लपके हुए गंगा की ओर चले जा रहे थे। उन्होंने अपना कुर्त्ता घाट के किनारे रखकर पाँच दिन के लिए मिर्जापुर चले जाने का निश्चय किया था। उनके कपड़े देखकर लोगों को डूब जाने का विश्वास हो जाएगा। कार्ड कुर्ते की जेब में था। पता लगाने में कोई दिक्कत न हो सकती थी। दम-के-दम सारे शहर में खबर मशहूर हो जाएगी। आठ बजते-बजते तो मेरे द्वार पर सारा शहर जमा हो जाएगा, तब

देखूँ, देवीजी क्या करती हैं।

यह सोचते हुए बाबू साहब गलियों में चले जा रहे थे। सहसा उन्हें पीछे किसी दूसरे आदमी के आने की आहट मिली; समझे कोई होगा। आगे बढ़े, लेकिन जिस गली में वह मुड़ते, उसी तरफ यह आदमी भी मुड़ता था। तब बाबू साहब को आशंका हुई कि यह आदमी मेरा पीछा कर रहा है। ऐसा आभास हुआ कि इसकी नियत साफ नहीं है। उन्होंने तुरन्त जेबी लालटेन निकाली और उसके प्रकाश में उस आदमी को देखा। एक बलिष्ठ मनुष्य कंधे पर लाठी रखे चला आता था। बाबू साहब उसे देखते ही चौंक पड़े। यह शहर का छटा हुआ बदमाश था। तीन साल पहले उस पर डाके का अभियोग चला था। उदयभानु ने उस मुकदमे में सरकार की ओर से पैरवी की थी और इस बदमाश को तीन साल की सजा दिलाई थी। तभी से यह इनके खून का प्यासा हो रहा था। कल ही छूटकर आया था। आज दैवात बाबू साहब अकेले रात को दिखाई दिए तो सोचा यह इनसे दाँव चुकाने का अच्छा मौका है। ऐसा मौका शायद ही फिर मिले। तुरन्त पीछे हो लिया और वार करने की घात में था कि बाबू साहब ने जेबी लालटेन जलायी। बदमाश जरा ठिठककर बोला—क्यों बाबूजी, पहचानते हो न ? मैं हूँ मतई।

बाबू साहब ने डपटकर कहा—तुम मेरे पीछे-पीछे क्यों आ रहे हो ?

मतई—क्यों, किसी को रास्ते चलने की मनाई है ? यह गली तुम्हारे बाप की है ?

बाबू साहब जवानी में कुश्ती लड़े थे, अब भी हृष्ट-पुष्ट आदमी थे। दिल के भी कच्चे न थे। छड़ी सँभालकर बोले—अभी शायद मन नहीं भरा। अब की सात साल को जाओगे।

मतई—मैं सात साल को जाऊँगा या चौदह साल को, पर तुम्हें जीता न छोड़ूंगा। हाँ, अगर तुम मेरे पैरों पर गिरकर कसम खाओ कि अब किसी को सजा न कराऊँगा, तो छोड़ दूँ। बोलो, मंजूर है ?

उदयभानु—तेरी शामत तो नहीं आयी ?

मतई—शामत मेरी नहीं आयी, तुम्हारी आयी है। बोलो, खाते हो कसम—एक !

उदयभानु—तुम हटते हो कि मैं पुलिसमैन को बुलाऊँ ?

मतई—दो !

उदयभानु—(गरजकर) हट जा बदमाश, सामने से।

मतई—तीन !

मुँह से 'तीन' शब्द निकलते ही बाबू साहब के सिर पर लाठी का ऐसा तुला हुआ हाथ पड़ा कि वह अचेत होकर जमीन पर गिर पड़े। मुँह से केवल इतना ही निकला—हाय !

मार डाला! मतई ने समीप आकर देखा, तो सिर फट गया था और खून की धार निकल रही थी। नाड़ी का कहीं पता न था। समझ गया कि काम तमाम हो गया। उसने कलाई से सोने की घड़ी खोल ली, कुरते से सोने के बटन निकाल लिये, उँगली से अँगूठी उतारी और अपनी राह चला गया, मानो कुछ हुआ ही नहीं। हाँ, इतनी दया की कि लाश रास्ते से घसीटकर किनारे डाल दी।

हाय! बेचारे क्या सोचकर चले थे, क्या हो गया। जीवन, तुमसे ज्यादा असार भी दुनिया में कोई वस्तु है? क्या यह उस दीपक की भाँति ही क्षण-भंगुर नहीं है, जो हवा के एक झोंके से बुझ जाता है? पानी के एक बुलबुले को देखते हो, लेकिन उसे टूटते भी कुछ देर लगती है; जीवन में उतना सार भी नहीं! साँस का भरोसा ही क्या और इसी नश्वरता पर हम अभिलाषाओं के कितने विशाल भवन बनाते हैं? नहीं जानते, नीचे जाने वाली साँस ऊपर आएगी या नहीं, पर सोचते इतनी दूर की हैं मानो हम अमर हैं!

## : ३ :

विधवा का विलाप और अनाथों का रोना सुनाकर हम पाठकों का दिल दुखाएँगे। जिसके ऊपर पड़ती है, वह रोता है, विलाप करता है, पछाड़ खाता है। यह कोई नई बात नहीं। हाँ, आप चाहें तो कल्याणी की उस घोर मानसिक यातना का अनुमान कर सकते हैं, जो उसे इस विचार से हो रही थी कि मैं ही अपने प्राणाधार की घातिका हूँ। वे वाक्य, जो क्रोध के आवेश में उनके असंयत मुख से निकले थे, अब उसके हृदय को बाणों की भाँति छेद रहे थे। अगर पति ने उसकी गोद में कराह-कराहकर प्राणत्याग किए होते, तो उसे संतोष होता कि मैंने उनके प्रति अपने कर्तव्य का पालन किया। शोकाकुल हृदयों के लिए इससे ज्यादा सांत्वना और किसी बात से नहीं होती। उसे इसी विचार से कितना संतोष होता कि स्वामी मुझसे प्रसन्न हो गए, अंतिम समय तो उनके हृदय में पूरा प्रेम बना रहा। कल्याणी को यह संतोष न था। वह सोचती थी—हा! मेरी पचीस बरस की तपस्या निष्फल हो गई। मैं अन्त समय अपने प्राण-पति के प्रेम से वंचित हो गई। अगर मैंने उन्हें ऐसे कठोर शब्द न कहे होते, तो वह कदापि रात को घर से न जाते। न जाने उनके मन में क्या-क्या विचार आए हों? उनके मनोभावों की कल्पना करके और अपने अपराधों को बढ़ा-बढ़ाकर वह आठो पहर कुढ़ती रहती थी। जिन बच्चों पर वह प्राण देती थी, अब उनकी सूरत से चिढ़ती। इन्हीं के कारण मुझे अपने स्वामी से रार मोल लेनी पड़ी। ये मेरे शत्रु हैं। जहाँ आठों पहर कचहरी-सी लगी रहती थी, वहाँ अब खाक उड़ती है। वह मेला ही उठ गया। जब

खिलानेवाला ही न रहा, तो खानेवाले कैसे पड़े रहते ? धीरे-धीरे एक महीने के अन्दर सभी भांजे-भतीजे विदा हो गए। जिनका दावा था कि हम पानी की जगह खून बहानेवालें में हैं, वे ऐसा सरपट भागे कि पीछे फिरकर भी न देखा। दुनिया ही दूसरी हो गई। जिन बच्चों को देखकर प्यार करने को जी चाहता था, उनके चेहरे पर अब मक्खियाँ भिनभिनाती थीं। न जाने वह कान्ति कहाँ चली गई।

शोक का आवेग कम हुआ, तो निर्मला के विवाह की समस्या उपस्थित हुई। कुछ लोगों की सलाह हुई कि विवाह इस साल रोक दिया जाए। कल्याणी ने कहा—इतनी तैयारियों के बाद विवाह को रोक देने से सब किया-धरा मिट्टी में मिल जाएगा और दूसरे साल फिर यही तैयारियाँ करनी पड़ेंगी, जिसकी कोई आशा नहीं। विवाह कर ही देना अच्छा है। कुछ लेना-देना तो है ही नहीं। बारातियों के सेवा-सत्कार का काफी सामान हा चुका है, विलम्ब करने में हानि-ही-हानि है। अतएव महाशय भालचन्द्र को शोक सूचना के साथ यह सन्देश भी भेज दिया गया। कल्याणी ने अपने पत्र में लिखा—इस अनाथिनी पर दया कीजिए और डूबती हुई नाव को पार लगाइए। स्वामीजी के मन में बड़ी-बड़ी कामनाएँ थीं, किन्तु ईश्वर को कुछ और ही मंजूर था। अब मेरी लाज आपके हाथ में है। कन्या आपकी हो चुकी। मैं आप लोगों की सेवा-सत्कार करने को अपना सौभाग्य समझती हूँ, लेकिन यदि इसमें कुछ कमी हो, कुछ त्रुटि पड़े, तो मेरी दशा का विचारकर क्षमा कीजिएगा। मुझे विश्वास है कि आप स्वयं इस अनाथिनी की निंदा न होने देंगे, आदि।

कल्याणी ने यह पत्र डाक से न भेजा, बल्कि पुरोहित से कहा—आपको कष्ट तो होगा, पर आप स्वय जाकर यह पत्र दीजिए और मेरी ओर से बहुत विनय के साथ कहिएगा कि जितने कम आदमी आएँ, उतना ही अच्छा। यहाँ कोई प्रबन्ध नहीं है। पुरोहित मोटेराम यह संदेश लेकर तीसरे दिन लखनऊ जा पहुँचे।

संध्या का समय था। बाबू भालचन्द्र दीवानखाने के सामने आराम कुर्सी पर नंगधड़ंग लेटे हुए हुक्का पी रहे थे। बहुत ही स्थूल ऊँचे कद के आदमी थे। ऐसा मालूम होता था कि काला देव है, या कोई हब्शी अफ्रीका से पकड़कर आया है। सिर से पैर तक एक ही रंग था—काला। चेहरा इतना स्याह था कि मालूम न होता था कि माथे का अंत कहाँ है ओर सिर का आरम्भ कहां। बस, कोयले की एक सजीव मूर्ति थी। आपको गर्मी बहुत सताती थी। दो आदमी खड़े पंखा झल रहे थे, उस पर भी पसीने का तार बँधा हुआ था। आप आबकारी में एक ऊँचे ओहदे पर थे। ६०० रु. वेतन मिलता था। ठेकेदारों से खूब रिश्वत लेते। ठेकेदार शराब के नाम पानी बेचें, चौबीसों घंटे दूकान खुली रखें, आपको खुश रखना काफी था। सारा कानून आपकी खुशी थी।

उठा जाता हूं। किसी काम में दिल नहीं लगता। भाई के मरने का रंज भी इससे कम ही होता। आदमी नहीं, हीरा था।

मोटे०—सरकार, नगर में अब ऐसा कोई रईस नहीं रहा।

माल०-मैं खूब जानता हूं पंडितजी, आप मुझसे क्या कहते हैं ! ऐसा आदमी लाख-दो-लाख में एक होता है। जितना मैं उनको जानता था, उतना दूसरा नहीं जान सकता। दो-ही-तीन बार की मुलाकात में उनका भक्त हो गया और मरते दम तक रहूंगा। आप समधिन साहब से कह दीजिएगा, मुझे दिली रंज है।

मोटे०—आपसे ऐसी ही आशा थी। आप जैसे सज्जनों के दर्शन दुर्लभ हैं, नहीं तो आज कौन बिना दहेज का विवाह करता है !

माल०—महाराज, दहेज की बातचीत ऐसे सत्यवादी पुरुषों से नहीं की जाती। उनसे तो सम्बन्ध हो जाना ही लाख रुपये के बराबर है। मैं इसको अपना अहोभाग्य समझता हूँ। हा ! कितनी उदार आत्मा थी। रुपये को तो उन्होंने कुछ समझा ही नहीं, तिनके के बराबर परवाह नहीं की। बुरा रिवाज है, बेहद बुरा ! बस चले तो दहेज लेनेवालों और दहेज देनेवालें दोनों ही को गोली मार दूं, चाहे फाँसी क्यों न हो जाए ! पूछो, आप लड़के का विवाह करते हैं या उसे बेचते हैं ? अगर आपको लड़के की शादी में दिल खोलकर खर्च करने का अरमान है, तो शौक से खर्च कीजिए; लेकिन जो कुछ , अपने बल पर। यह क्या कि कन्या के पिता का गला रेतिए। नीचता है, घोर है। मेरा बस चले, तः इन पाजियों को गोली मार दूँ।

मोटे०—धन्य हो सरकार। भगवान् ने आपको बड़ी बुद्धि दी है। यह धर्म का प्रताप है ! मालकिन की इच्छा है कि विवाह का मुहूर्त वही रहे, और तो उन्होंनो सारी बातें पत्र में लिख दी हैं। बस, अब आप ही उबारें तो हम उबर सकते हैं। इस तरह तो बारात में जितने सज्जन आएँगें, उनका सेवा-सत्कार हम करेंगे ही; लेकिन परि[illegible]ति अब बहुत बदल गई है सरकार, कोई करने-धरनेवाला नहीं है। बस, ऐसी बात कीजिए कि वकील साहब के नाम पर बट्टा न लगे।

मालचंद्र एक मिनट तक आँखें बन्द किए बैठे रहे, फिर एक लम्बी साँस खींचकर, बोले—ईश्वर को मंजूर ही न था कि यह लक्ष्मी मेरे घर आती, नहीं तो क्या यह वज्र गिरता ? सारे मनसूबे खाक में मिल गए। फूला न समाता था कि वह शुभ अवसर निकट आ रहा है, पर क्या जानता था कि ईश्वर के दरबार में कुछ षड्यंत्र रचा जा रहा है। मरनेवाले की याद ही रुलाने के लिए काफी है। उसे देखकर जख्म भी हरा हो जाएगा। उस दशा में न जाने क्या कर बैठूं। इसे गुण समझिए या दोष, कि जिससे एक बार मेरी घनिष्ठता हो गई, फिर उसकी याद चित्त से नहीं उतरती। अभी तो खैर इतना

ही है कि उनकी सूरत आँखों के सामने नाचती रहती है; लेकिन वह कन्या घर में आ गई, तब मेरा जिन्दा रहना कठिन हो जाएगा। सच मानिये, रोते-रोते मेरी आँखें फूट जाएँगी। जानता हूं, रोना-धोना व्यर्थ है। जो मर गया, वह लौटकर नहीं आ सकता ! सब्र करने के सिवाय और कोई उपाय नहीं है। लेकिन दिल से मजबूर हूं। उस अनाथ बालिका को देखकर मेरा कलेजा फट जाएगा।

मोटे०—ऐसा न कहिए सरकार ! वकील साहब नहीं हैं तो क्या, आप तो हैं। अब आप ही उसके पिता तुल्य हैं। वह अब वकील साहब की कन्या नहीं, आपकी कन्या है। आपके हृदय के भाव तो कोई जानता नहीं। लोग समझेंगे, वकील साहब का देहान्त हो जाने के कारण आप वचन से फिर गए। इसमें आपकी बदनामी होगी, चित्त को समझाइए और हँसी-खुशी कन्या का पाणिग्रहण करा लीजिए। हाथी मरे तो नौ लाख का। लाख विपत्ति पड़ी है, लेकिन मालकिन आप लोगों का सेवा-सत्कार करने में कोई बात न उठा रखेगी।

बाबू साहब समझ गए कि पंडित मोटेराम कोरे पोथी के ही पंडित नहीं, वरन् व्यवहार नीति में भी चतुर हैं। बोले—पंडितजी, हलफ से कहता हूं, मुझे उस लड़की से जितना प्रेम है, उतना अपनी लड़की से भी नहीं है, लेकिन जब ईश्वर को मंजूर नहीं है, तो मेरा क्या बस है ? यह मृत्यु एक प्रकार की अमंगल सूचना है, जो विधाता की ओर से मिली है। यह किसी आनेवाली मुसीबत की आकाशवाणी है। विधाता स्पष्ट रीति से कह रहा है। नहीं, जान-बूझकर मक्खी नहीं निगली जाती। समधिन साहब को समझाकर कह दीजिएगा, मैं उनकी आज्ञा का पालन करने को तैयार हूं, लेकिन इसका परिणाम अच्छा न होगा। स्वार्थ के वश में होकर मैं अपने परम मित्र की संतान के साथ यह अन्याय नहीं कर सकता।

इस तर्क ने पंडितजी को निरुत्तर कर दिया। वादी ने वह तीर छोड़ा था, जिसका उनके पास कोई काट नहीं था। शत्रु ने उन्हीं के हथियार से उन पर वार किया और वह उसका प्रतिकार न कर सकते थे। वह अभी कोई जवाब सोच ही रहे थे कि बाबू साहब ने फिर नौकरों को पुकारना शुरू किया—अरे ! तुम सब गायब हो ? . . झगडू छकौड़ी, भवानी, गुरदीन, रामगुलाम ! एक भी नहीं बोलता। सबके सब मर गये। पंडितजी के वास्ते पानी-वानी की फिक्र है ? न-जाने इन सबों को कोई कहाँ तक समझाए। अक्ल छू तक नहीं गई। देख रहे हैं कि एक महाशय दूर से थकेमांदे चले आ रहे हैं, पर किसी को जरा भी परवाह नहा। लाओ, पानी-वानी रखो। पंडितजी, आपके लिए शर्बत बनवाऊँ या फलाहारी मिठाई मँगवा दूं ?

मोटेरामजी मिठाइयों के विषय में किसी तरह का बंधन न स्वीकार करते थे।

उन । सिद्धांत था कि घृत से सभी वस्तुएँ पवित्र हो जाती हैं। रसगुल्ले और बेसन के लड्डू उन्हें बहुत प्रिय थे, पर शर्बत से उन्हें रुचि न थी। पानी से पेट भरना उनके नियम के विरुद्ध था, सकुचाते हुए बोले—शर्बत पीने की मुझे आदत नहीं, मिठाई खा लूंगा।

भाल०—फलहारी न?

मोटे०—इसका मुझे विचार नहीं।

भाल०—है तो यही बात। छूत-छात सब ढकोसला है। मैं स्वयं नहीं मानता। अरे, अभी तक कोई नहीं आया ? छकौड़ी, भवानी, गुरदीन, रामगुलाम कोई तो बोलो।

अबकी भी वही बूढ़ा कहार खाँसता हुआ आकर खड़ा हो गया और बोला—सरकार, मोर तलब दै दीन जाए। ऐसी नौकरी मोसे न होई। कहाँ लौ दौरी ? दौरत-दौरत गोड़ पिराय लागत है।

भाल०—काम कुछ करो या न करो, पर तलब पहले चाहिए। दिनभर पड़े-पड़े खाँसा करो, तलब तो तुम्हारी चढ़ रही है। जाकर बाजार से एक आने की ताजी मिठाई ला। दौड़ता हुआ जा।

कहार को यह हुक्म देकर बाबू साहब घर में गये और स्त्री से बोले—वहां से एक पंडितजी आये हैं। यह खत लाये हैं, जरा पढ़ो तो।

पत्नी का नाम रँगीलीबाई था। गोरे रंग की प्रसन्न मुख महिला थीं। रूप और यौवन उनसे विदा हो रहे थे, पर किसी प्रेमी मित्र की भाँति मचल-मचलकर तीस साल तक जिसके गले से रहे, उसे छोड़ते न बनता था।

रँगीलीबाई बैठी पान लगा रही थीं। बोली—कह दिया न कि हमें वहाँ करना मंजूर नहीं।

भाल०—हाँ, कह तो दिया, पर मारे संकोच के मुँह से शब्द न निकलता था। झूठ-मूठ का हीला करना पड़ा।

रँगीली—साफ बात कहने में संकोच क्या ? हमारी इच्छा है, नहीं करते। किसी का कुछ लिया तो नहीं है ? जब दूसरी जगह दस हजार नगद मिल रहे हैं, तो वहाँ क्यों करूँ ? उनकी लड़की कोई सोने की थोड़े ही है। वकील साहब जीते होते, तो शरमाते-शरमाते पन्द्रह-बीस हजार दे मरते। अब वहाँ क्या रखा है ?

भाल०—एक दफा जबान देकर मुकर जाना अच्छी बात नहीं। कोई मुख से कुछ न कहे, पर बदनामी हुए बिना नहीं रहती। मगर तुम्हारी जिद से मजबूर हूँ।

रँगीलीबाई ने पान खाकर खत खोला और पढ़ने लगीं। हिन्दी का अभ्यास बाबू साहब को तो बिलकुल न था और यद्यपि रँगीलीबाई भी शायद ही कभी किताब पढ़ती

हो, पर खत-खत पढ़ लेती थी। पहली ही पंक्ति पढ़कर उनकी आँखें सजल हो गईं, और पत्र समाप्त किया तो उनकी आँखों से आँसू बह रहे थे। एक-एक शब्द करुणा के रस में डूबा था। एक-एक अक्षर से दीनता टपक रही थी। रँगीलीबाई की कठोरता पत्थर की नहीं, लाख की थी, जो एक ही आँच से पिघल जाती है। कल्याणी के करुणोत्पादक शब्दों ने उनके स्वार्थ मण्डित हृदय को पिघला दिया। रुँधे हुए कण्ठ से बोलीं—अभी ब्राह्मण बैठा है न ?

मालचढ़ पत्नी के आँसुओं को देख-देख सूखे जाते थे। अपने ऊपर झल्ला रहे थे कि नाहक मैंने यह खत इसे दिखाया। इसकी जरूरत ही क्या थी ? इतनी बड़ी भूल उनसे कभी नहीं हुई थी। संदिग्ध भाव से बोले—शायद बैठा हो, मैंने तो जाने को कह दिया था।

रँगीली ने खिड़की से झाँककर देखा। पंडित मोटेरामजी बगुले की तरह ध्यान लगाए बाजार के रास्ते की ओर ताक रहे थे। लालसा से व्यग्र होकर यह पहलू बदलते, कभी वह पहलू। 'एक आने की मिठाई' ने तो आशा की कमर पहले ही तोड़ दी थी, उसमें भी यह विलम्ब ? दारुण दशा थी। उन्हें बैठे देखकर रँगीली बोली—है, अभी है। जाकर कह दो, हम विवाह करेंगे। बेचारी बड़ी मुसीबत में है।

भाल०—तुम भी कभी-कभी बच्चों की सी बातें करने लगती हो। अभी उससे कह आया हूँ कि मुझे विवाह मंजूर नहीं। एक लम्बी भूमिका बाँधनी पड़ी। अब जाकर यह संदेश कहूँगा, तो वह अपने दिल में क्या कहेगा, जरा सोचो तो ? यह शादी-विवाह का मामला है। लड़कों का खेल नहीं कि अभी एक बात की, अभी पलट गए। भले आदमी की बात न हुई दिल्लगी हुई।

रँगीली—अच्छा तुम अपने मुँह से न कहो। उस ब्राह्मण को मेरे पास भेज दो। मैं इस तरह समझा दूँगी कि तुम्हारी बात भी रह जाए और मेरी भी। इसमें तो कोई आपत्ति नहीं है ?

भाल०—तुम अपने सिवाय सारी दुनिया को नादान समझती हो। तुम कहो या मैं कहूँ बात एक है। जो बात तय हो गई, वह तय हो गई। अब मैं उसे फिर नहीं उठाना चाहता। तुम्हीं तो बार-बार कहती थी कि मैं वहाँ न करूँगी। तुम्हारे ही कारण मुझे अपनी बात खोनी पड़ी। अब तुम फिर रंग बदलती हो। यह तो मेरी छाती पर मूंग दलना है। आखिर तुम्हें कुछ तो मेरे मान-अपमान का विचार करना चाहिए।

रँगीली—तो मुझे क्या मालूम था कि विधवा की दशा इतनी हीन हो गई है ? तुम्हीं ने तो कहा था कि उसने पति की सारी सम्पत्ति छिपा रखी है और अपनी गरीबी का ढोंग रचकर काम निकालना चाहती है। एक ही छटी हुई औरत है। तुमने जो कहा, वह मैंने

मान लिया। भलाई करके बुराई करने में तो लज्जा और संकोच है। बुराई करके भलाई करने में कोई संकोच नहीं। अगर तुम 'हाँ' कर आए होते और मैं 'नहीं' करने की कहती, तो तुम्हारा संकोच उचित होता। 'नहीं' करने के बाद 'हाँ' करने में तो अपना बड़प्पन है।

मालo—तुम्हें बड़प्पन मालूम होता हो, मुझे तो लुच्चापन ही मालूम होता है। फिर तुमने यह कैसे मान लिया कि मैंने वकलाइन के विषय में जो बात कही थी, वह झूठी थी ? क्या यह पत्र देखकर ? तुम जैसी खुद सरल हो, वैसे ही दूसरों को भी सरल समझती हो।

रँगीली—इस पत्र में बनावट नहीं मालूम होती। बनावट की बात दिल में चुभती नहीं। उसमें बनावट की गन्ध अवश्य रहती है।

मालo—बनावट की बात ऐसी चुभती है कि सच्ची बात उसके सामने बिल्कुल फीकी मालूम होती है। यह किस्से कहानियाँ लिखनेवाले, जिनकी किताबें पढ़ पढ़कर तुम घंटों रोती रहो, क्या सच्ची बातें लिखते हैं ? सरासर झूठ का तूमार बाँधते हैं ! यह भी एक कला है।

रँगीली—क्यों जी, तुम मुझसे उड़ते हो, दाई से पेट छिपाते हो ? मैं तुम्हारी मान जाती हूं तो तुम समझते हो, इसे चकमा दिया; मगर मैं तुम्हारी एक-एक नस हूँ। तुम अपना ऐब मेरे सिर मढ़कर खुद बेदाग बचना चाहते हो, बोलो, कुछ झूठ कहती हूं ? जब वकील साहब जीते थे तो तुमने सोचा था कि ठहराव की जरूरत ही क्या है, वह खुद ही जितना उचित समझेंगे देंगे, बल्कि बिना ठहराव के और भी ज्याद मिलने की आशा होगी। अब वकील साहब का देहान्त हो गया तो तरह-तरह के हीले हवाले करने लगे। यह भलमनसी नहीं, छोटापन है। इसका इलाज भी तुम्हारे सिर है। मैं शादी-वियाह के नगीच न जाऊँगी। तुम्हारी जैसी इच्छा हो, करो। ढोंगी आदमियों से मुझे चिढ़ है। जो बात करो, सफाई से करो, बुरा हो या अच्छा। 'हाथी के दाँत दिखाने के और, खिलाने के और' वाली नीति पर चलना तुम्हें शोभा नहीं देता। बोलो, अब भी वहां शादी करते हो या नहीं ?

मालo—जब मैं बेईमान, दगाबाज और झूठा ठहरा, तो मुझसे पूछना ही क्या ! मगर खूब पहचानती हो आदमियों को। क्या कहना है, तुम्हारी इस सूझबूझ की बलैया ले लें।

रँगीली—हो बड़े हयादार, अब भी नहीं शर्माते। ईमान से कहो, मैंने बात ताड़ ली कि नहीं !

मालo—अजी जाओ, वह दूसरी औरतें होती हैं, जो मर्दों को पहचानती हैं। अब

तक मैं यही समझता था कि औरतों की दृष्टि बड़ी सूक्ष्म होती है; पर आज यह विश्वास उठ गया और महात्माओं ने औरतों के विषयों में जो तत्व की बातें कही हैं, उनको मानना पड़ा।

रँगीली —ज़रा आइने में अपनी सूरत तो देख आओ, तुम्हें मेरी कसम है ! ज़रा देख लो, कितना झेंपे हुए हो।

माल०—सच कहना, कितना झेंपा हुआ हूं ?

रँगीली —उतना ही, जितना कोई भलामानस चोर चोरी खुल जाने पर झेंपता है।

माल०—खैर, मैं झेंपा ही सही; पर शादी वहाँ न होगी।

रँगीली —मेरी बला से, जहाँ चाहे करो। क्यों, भुवन से एक बार क्यों नहीं पूछ लेते ?

माल०—अच्छी बात है, उसी पर फैसला रहा।

रँगीली —ज़रा इशारा न करना।

माल०—अजी, मैं उसकी तरफ ताकूँगा भी नहीं।

संयोग से ठीक इसी वक्त भुवनमोहन भी आ पहुँचा। ऐसे सुन्दर, सुडौल, बलिष्ठ युवक कालेजों में बहुत कम देखने में आते हैं। बिलकुल माँ को पड़ा था, वही गोरा-चिट्टा रंग, वही पतले-पतले गुलाब की पत्ती के से ओठ, वही चौड़ा माथा, वही बड़ी-बड़ी आँखें, डील-डौल बाप का-सा था। ऊँचा कोट, ब्रीचेज टाई, बूट हैट उस पर खूब खिल रहे थे। हाथ में एक स्टिक थी। चाल में जवानी का गरूर था, आँखों में आत्मगौरव। रँगीली ने कहा—आज बड़ी देर लगाई तुमने। यह देखो, तुम्हारी ससुराल से यह खत आया है। तुम्हारी सास ने लिखा है। साफ-साफ बतला दो, अभी सबेरा है। तुम्हें वहाँ शादी करना मंजूर है या नहीं ?

भुवन—शादी करनी तो चाहिए अम्मां, पर मैं करूँगा नहीं।

रँगीली —क्यों ?

भुवन —इसमें शर्म की कौन-सी बात है ? रुपये किसे काटते हैं ? लाख रुपये तो लाख जन्म में भी न जमा कर पाऊँगा। इस साल पास भी हो गया, तो कम-से-कम पाँच साल तक रुपये की सूरत नजर न आयेगी। फिर सौ-दो सौ रुपये महीने कमाने लगूँगा। पाँच-छः सौ तक पहुँचते-पहुँचते उम्र के तीन भाग बीत जायेंगे। रुपए जमा करने की नौबत न आएगी। दुनिया का कुछ मजा न उठा सकूँगा। किसी धनी लड़की से शादी हो जाती, तो चैन से कटती। मैं ज्यादा नहीं चाहता, बस एक लाख नगद हो या फिर कोई ऐसी जायदादवाली बेवा मिले, जिसके एक ही लड़की हो।

रँगीली—चाहे औरत कैसी ही मिले।

मदद से मुंशीजी उसे बग्घी के पास लाए और अन्दर बिठा लिया।

गाड़ी अस्पताल की ओर चली। वही हुआ जो मुंशीजी चाहते थे। इस शोक से भी उनका चित्त संतुष्ट न था। लड़का अपनी इच्छा से अस्पताल जा रहा था; क्या इस बात का प्रमाण नहीं था कि घर से इसे कोई स्नेह नहीं है ? क्या इससे यह सिद्ध नहीं होता कि मंसाराम निर्दोष है ! वह उस पर अकारण ही भ्रम कर रहे थे।

लेकिन ज़रा ही देर में इस तुष्टि की जगह उनके मन में ग्लानि का भाव जागृत हुआ। वह अपने प्राणप्रिय पुत्र को घर न ले जाकर अस्पताल लिये जा रहे थे। उनके विशाल भवन में उनके पुत्र के लिए जगह न थी, उस दशा में भी जब कि उसका जीवन संकट में पड़ा हुआ था। कितनी विडम्बना है।

एक क्षण के बाद एकाएक मुंशीजी के मन में प्रश्न उठा—कहीं मंसाराम उनके भावों को ताड़ तो नहीं गया ? इसीलिए तो उसे घर से घृणा नहीं हो गई है ? अगर ऐसा है, तो गजब हो जायगा।

उस अनर्थ की कल्पना ही से मुंशीजी के रोएँ खड़े हो गए और कलेजा धक्-धक् करने लगा। हृदय में एक धक्का-सा लगा। अगर इस ज्वर का यही कारण है, तो ईश्वर ही मालिक है। इस समय उनकी दशा अत्यन्त दयनीय थी। वह आग, जो उन्होंने अपने ठिठुरे हुए हाथों को सेकने के लिए जलायी थी, अब उनके घर में लगी जा रही थी। इस करुणा, शोक, पश्चाताप और शंका से उनका चित्त घबरा उठा। उनके गुप्त रोदन की ध्वनि बाहर निकल सकती, तो सुननेवाले रो पड़ते ! उनके आँसू बाहर निकल सकते, तो उनका तार बँध जाता। वेदना से विकल होकर उन्होंने उसे छाती से लगा लिया और इतना रोए कि हिचकी बँध गई।

सामने अस्पताल का फाटक दिखाई दे रहा था।

: ११ :

मुंशी तोताराम सन्ध्या के समय कचहरी से घर पहुँचे, तो निर्मला ने पूछा—उन्हें देखा, क्या हाल है ? मुंशी ने देखा कि निर्मला के मुख पर नाम-मात्र को भी चिन्ता का चिन्ह नहीं है, उसका बनाव-सिंगार और दिनों से कुछ गाढ़ा हुआ है। मसलन वह गले में हार न पहनती थी, पर आज वह भी गले में शोभा दे रहा था। झूमर से भी उसे बहुत प्रेम न था, पर आज वह भी महीन रेशमी साड़ी के नीचे, काले-काले केशों के ऊपर फानूस के दीपक की भाँति चमक रहा था।

मुंशीजी ने मुँह फेरकर कहा—बीमार है, और क्या हाल बताऊँ ?

निर्मला—तुम तो उन्हें यहाँ लाने गए थे ?

मुंशीजी ने झुँझलाकर कहा—वह नहीं आता तो क्या मैं जबरदस्ती उठा लाता ?

तना समझाया कि बेटा, घर चलो, वहाँ तुम्हें कोई तकलीफ़ न होने पाएगी, ले
र का नाम सुनकर उसे दूना ज्वर हो जाता था। कहने लगा—मैं यहां मर जाऊँगा, लेकिन घर न जाऊँगा। आखिर मजबूर होकर अस्पताल पहुँचा, और क्या करता ?

रुक्मिणी भी आकर बरामदे में खड़ी हो गई, बोली—वह जन्म का हटी है। यहाँ किसी तरह न आएगा और यह भी देख लेना, वहाँ अच्छा भी न होगा !

मुंशीजी ने कातर स्वर में कहा—तुम दो-चार दिन के लिए वहां चली जाओ, तो बड़ा अच्छा होगा बहिन ! तुम्हारे रहने में उसे तस्कीन होती रहेगी। मेरी, बहिन, मेरी विनय मान लो। अकेले वह रो-रोकर प्राण दे देगा। बस, 'हाय अम्माँ, हाय अम्माँ !' की रट लगाकर रोया करता है। मैं वहीं जा रहा हूं, मेरे साथ ही चली चलो। उसकी दशा अच्छी नहीं। बहिन, वह सूरत नहीं रही। देखें, ईश्वर क्या करते हैं ?

यह कहते-कहते मुंशीजी की आँखों में आँसू बहने लगे, लेकिन रुक्मिणी अविचलित भाव से बोली—मैं जाने को तैयार हूँ। मेरे वहाँ रहने से अगर मेरे लाल के प्राण बच जायँ तो मैं सिर के बल दौड़ी जाऊँ, लेकिन मेरी बात गिरह में बाँध लो भैया ! वहाँ वह अच्छा न होगा। मैं उसे खूब पहचानती हूँ। उसे कोई बीमारी नहीं है, केवल घर से निकाले जाने का शोक है। यही दुःख ज्वर के रूप में प्रकट हुआ। तुम एक नहीं लाख दवा करो—सिविल सर्जन को ही क्यों न दिखाओ, उसे कोई दवा असर न करेगी।

मुंशीजी—बहिन, उसे घर से निकाला किसने ? मैंने तो केवल पढ़ाई के ख्याल वहाँ भेजा था।

रुक्मिणी—तुमने चाहे जिस ख्याल से भेजा हो; लेकिन यह बात उसे लग ग
मैं तो अब किसी गिनती में नहीं हूँ, मुझे किसी बात में बोलने का कोई अधिकार न
मालिक तुम, मालकिन तुम्हारी स्त्री। मैं तो केवल तुम्हारी रोटियों पर पड़ी हुई अभ
विधया हूँ। मेरी कौन सुनेगा और परवाह करेगा ? लेकिन बिना बोले रहा नहीं ज
मंसा तभी अच्छा होगा, जब घर आएगा—जब तुम्हारा हृदय वही हो जाएगा, जो
था।

यह कहकर रुक्मिणी वहाँ से चली गई। उसकी ज्योतिहीन, पर अनु
आँखों के सामने जो चरित्र हो रहे थे, उनका रहस्य वह खूब समझती थी; और
सारा क्रोध निरपराधिन निर्मला पर ही उतरता था ! इस समय भी वह कहते-क
गई कि जब तक यह लक्ष्मी इस घर में रहेगी, इस घर की दशा बिगड़ती ही जा
उसके प्रकट रूप से न कहने पर भी उसका आशय मुंशीजी से छिपा नहीं र
चले जाने पर मुंशीजी ने सिर उठा लिया और सोचने लगे। उन्हें अपने ऊपर
इतना क्रोध आ रहा था कि दीवार से सिर पटककर प्राणों का अन्त कर दें। उ

विवाह किया था ? विवाह करने की जरूरत क्या थी ? ईश्वर ने उन्हें एक नहीं, तीन-तीन पुत्र दिये थे। उनकी अवस्था भी ५० के लगभग पहुँच गई थी, फिर उन्होंने क्यों विवाह किया ?

क्या इसी बहाने ईश्वर को उनका सर्वनाश करना मंजूर था ? उन्होंने सिर उठाकर एक बार निर्मला की सहास, पर निश्चल मूर्ति देखी और अस्पताल चले गए। निर्मला की सहास छवि ने उनका चित्त शांत कर दिया था। आज कई दिनों के बाद उन्हें यह शांति मयस्सर हुई थी। प्रेम-पीड़ित हृदय इस दशा में क्या इतना शांत और अविचलित रह सकता है ? नहीं, कभी नहीं। हृदय की चोट भाव कौशल से नहीं छिपाई जा सकती। अपने चित्त की दुर्बलता पर इस समय उन्हें अत्यन्त क्षोभ हुआ। उन्होंने अकारण ही संदेह को हृदय में स्थान देकर इतना अनर्थ किया। मंसाराम की ओर से भी उनका मन निःशंक हो गया। हां, उसकी जगह अब एक नई शंका उत्पन्न हो गई। क्या मसाराम भांप तो नहीं गया ? क्या भांपकर ही तो आने से इनकार नहीं कर रहा है ? अगर वह भांप गया है, तो महान् अनर्थ हो जायगा। इस कल्पना से ही उनका मन दहल उठा; उनकी देह की सारी हड्डियां मानो इस हाहाकार पर पानी डालने के लिए व्याकुल हो उठीं।

उन्होंने कोचवान से घोड़े को तेज चलाने को कहा। कई दिनों के बाद उनके हृदय मण्डल पर छाया घन फट गया था और प्रकाश की लहरें अन्दर से निकलने के लिए व्यग्र हो रही थीं। उन्होंने बाहर सिर निकाल कर देखा कोचवान सो तो नहीं रहा है। घोड़े की चाल उन्हें इतनी मन्द कभी न मालूम हुई थी। अस्पताल पहुँचकर लपके हुए मंसाराम के पास गए। देखा तो डाक्टर साहब उसके सामने चिंता में मग्न खड़े थे। मुंशीजी के हाथ-पांव फूल गए। मुंह से शब्द न निकल सका। थरथरायी हुई आवाज में बड़ी मुश्किल से बोले—क्या हाल है डॉक्टर साहब ? यह कहते-कहते वह रो पड़े और जब डॉक्टर साहब को उनके प्रश्न का उत्तर देने में एक क्षण विलम्ब हुआ, तब तो उनके प्राण नहीं समा गए। उन्होंने पलंग पर बैठकर अचेत बालक को गोद में उठा लिया और बालकों की भांति सिसक-सिसककर रोने लगे। मंसाराम की देह तवे की तरह जल रही थी। मंसाराम ने एक बार आंखें खोलीं। आह, कितनी भयंकर और उसके साथ ही कितनी दीन दृष्टि थी ! मुंशीजी ने बालक को कंठ से लगाकर डॉक्टर से पूछा—क्या हाल है डाक्टर साहब ? आप चुप क्यों हैं ?

डॉक्टर ने संदिग्ध स्वर से कहा—हाल जो कुछ है, वह आप देख ही रहे हैं। १०६ डिग्री का ज्वर है; और मैं क्या बताऊँ ? अभी ज्वर का प्रकोप बढ़ता ही जाता है। मेरे किए जो कुछ हो सकता है, कर रहा हूँ। ईश्वर मालिक है। जब से आप गये हैं एक

ट के लिए भी यहाँ से नहीं हिला। भोजन तक नहीं कर सका। हालत इतनी नाज़ुक कि एक मिनट में क्या हो जायगा, नहीं कहा जा सकता। यह महाज्वर है, बिलकुल श नहीं है। रह-रहकर डिलिरियम (Delirium) का दौरासा हो जाता है। क्या घर र इन्हें किसी ने कुछ कहा है ? बार-बार, 'अम्माँजी तुम कहाँ हो' यही आवाज मुंह से निकलती है।

डॉक्टर साहब कह ही रहे थे कि सहसा मंसाराम उठकर बैठ गया और धक्के से मुंशीजी को चारपाई के नीचे ढकेल, उन्मत्त स्वर में बोला—क्यों धमकाते हैं आप ? मार डालिए, मार डालिए, अभी मार डालिए ! तलवार नहीं मिलती ? रस्सी का फन्दा है। या वह भी नहीं ? मैं अपने गले में लगा लूँगा। हाय अम्माँ, तुम कहाँ हो ? यह कहते-कहते वह फिर अचेत होकर गिर पड़ा।

मुंशीजी एक क्षण तक मंसाराम की शिथिल मुद्रा की ओर व्यथित नेत्रों से ताकते रहे; फिर सहसा उन्होंने डॉक्टर साहब का हाथ पकड़ लिया और अत्यन्त दीनतापूर्ण आग्रह से बोले—डॉक्टर साहब, इस लड़के को बचा लीजिए, ईश्वर के लिए बचा लीजिए, नहीं तो मेरा सर्वनाश हो जायगा। मैं अमीर नहीं हूँ, लेकिन आप जो कुछ कहेंगे, वह हाजिर करूँगा, इसे बचा लीजिए। मैं—मैं सब खर्च दूंगा ! इसकी यह दशा नहीं देखी जाती ! हाय, मेरा होनहार बेटा !

डॉक्टर साहब ने करुण स्वर में कहा—बाबू साहब, मैं आपसे सत्य कह रहा हूँ कि मैं इनके लिए अपनी तरफ से कोई बात उठा नहीं रख रहा हूं। अब आप दूसरे डॉक्टरों से सलाह लेने को कहते हैं। अभी डॉक्टर लहरी, डॉक्टर भाटिया और डॉक्टर माथुर को बुलाता हूं। विनायक शास्त्री को भी बुलाए लेता हूं, लेकिन मैं आपको व्यर्थ का आश्वासन नहीं देना चाहता—हालत नाज़ुक है।

मुंशीजी ने रोते हुए कहा—नहीं डॉक्टर साहब, यह शब्द मुँह से न निकालिए। हालत इसके दुश्मनों की नाज़ुक हो। ईश्वर मुझ पर इतना कोप न करेंगे। आप कलक[illegible] और बम्बई के डॉक्टरों को तार दीजिए। मैं जिन्दगी भर आपकी गुलामी करूँगा। य[illegible] मेरे कुल का दीपक है। यही मेरे जीवन का आधार है। मेरा हृदय फटा जा रहा है। [illegible] ऐसी दवा दीजिए, जिससे इसे होश आ जाय ! मैं जरा अपने कानों से इसकी बात [illegible] कि इसे क्या कष्ट हो रहा है ? हाय मेरा बच्चा !

डॉक्टर—आप जरा दिल को तस्कीन दीजिए ! आप बुजुर्ग आदमी हैं, यों [illegible] हाय करने और डॉक्टरों की फौज जमा करने से कोई नतीजा न निकलेगा। शांत [illegible] बैठिए। मैं शहर के डॉक्टरों को बुला रहा हूं, देखिए क्या कहते हैं ! आप तो [illegible] बदहवास हुए जाते हैं।

मुंशीजी—अच्छा डॉक्टर साहब, में अब न बोलूँगा जवान तक न खोलूगा। आप जो चाहें करें, बच्चा अब आपके हाथ में है। आप ही उसकी रक्षा कर सकते हैं। मैं इतना ही चाहता हूं कि जरा इसे होश आ जाय, मुझे पहचान ले, मेरी बातें समझने लगे। क्या कोई ऐसी सजीवनी बूटी नहीं कि मै इससे दो-चार बाते कर लेता ?

यह कहते-कहते मुंशीजी आवेश मे आकर मंसाराम से बोले—बेटा, जरा आँखें खोलो, कैसा जी है ! मैं तुम्हारे पास बैठा रो रहा हू। मुझे तुमसे कोई शिकायत नहीं है, मेरा दिल तुम्हारी तरफ से साफ है।

डॉक्टर—फिर आपने अनर्गल बातें करनी शुरू की। अरे साहब, आप बच्चे नहीं हैं,—बुजुर्ग आदमी हैं, जरा धैर्य से काम लीजिए।

मुंशीजी—अच्छा डॉक्टर साहब, अब न बोलूंगा, खता हुई। आप जो चाहे कीजिए। मैने सब कुछ आप पर छोड दिया। कोई उपाय ऐसा नही है, जिससे मै इसे इतना समझा सकूँ कि मेरा दिल साफ है ? आप ही कह दीजिए, डॉक्टर साहब, कह दीजिए, तुम्हारा अभागा पिता बैठा रो रहा है। उसका दिल तुम्हारी तरफ से बिलकुल साफ है। उसे कुछ भ्रम हुआ था। वह अब दूर हो गया। बस, इतना ही कह दीजिए। मै और कुछ नही चाहता। मै चुपचाप बैठा हूं। जबान तक नहीं खोलता; लेकिन आप इतना जरूर कह दीजिए।

डॉक्टर—ईश्वर के लिए बाबू साहब, जरा सब्र कीजिए, वरना मुझे मजबूर होकर आपसे कहना पडेगा कि घर जाइए। जरा दफ्तर मे जाकर डॉक्टरों को खत लिख रहा हूं। चुपचाप बैठे रहिए।

निर्दयी डॉक्टर ! जवान बेटे की यह दशा देखकर कौन पिता है, जो धैर्य से काम लेगा ? मुंशीजी बहुत गंभीर स्वभाव के मनुष्य थे। यह भी जानते थे कि इस समय हाय-हाय मचाने से कोई नतीजा नहीं, लेकिन फिर भी इस समय शात बैठना उनके लिए असमव था। अगर दैव-गति से वह बीमार होता, तो वह शात हो सकते थे, दूसरो को समझा सकते थे, खुद डॉक्टरों को बुला सकते थे। लेकिन क्या यह जानकर भी धैर्य रख सकते थे कि यह सब आग उनकी ही लगायी हुई है ? कोई पिता इतना वज्र हृदय हो सकता है ? उनका रोम-रोम इस समय उन्हे धिक्कार रहा था। उन्होने सोचा, मुझे यह दुर्भावना उत्पन्न ही क्यो हुई ? मैने क्यो बिना किसी प्रत्यक्ष प्रमाण के ऐसी भीषण कल्पना कर डाली ? अच्छा, मुझे उस दशा मे क्या करना चाहिए था ? जो कुछ उन्होंने किया, उसके सिवा वह और क्या करते—इसका वह निश्चय न कर सके। वास्तव में विवाह के बन्धन में पडना ही अपने पैरो मे कुल्हाड़ी मारना था। हां, यही सारे उपद्रव की जड़ है।

मगर यह मैंने कोई अनोखी बात नहीं की। सभी स्त्री-पुरुष विवाह करते हैं।
का जीवन आनंद से कटता है। आनंद की इच्छा से ही तो हम विवाह करते हैं।
ल्ले में सैकड़ों आदमियों ने दूसरी, तीसरी, चौथी यहाँ तक कि सातवीं शादियां की हैं
र मुझसे भी कहीं अधिक अवस्था में। वह जबतक जिए, आराम ही से जिए। यह भी
हीं हुआ कि सभी स्त्री से पहले मर गए हों। दुहाज-तिहाज होने पर भी कितने ही रंडुए
ो गए। अगर मेरी-जैसी दशा सबकी होती, तो विवाह का नाम ही कौन लेता ? मेरे
पिताजी ने पचपनवें वर्ष में विवाह किया था और मेरे जन्म के समय उनकी अवस्था साठ
से कम न थी। हाँ, इतनी बात जरूर है कि तब और अब में कुछ अन्तर हो गया है।
पहले स्त्रियाँ पढ़ी-लिखी न होती थीं। पति चाहे कैसा ही हो, उसे पूज्य समझती थीं; या
यह बात हो कि पुरुष सब कुछ देखकर भी बेहयाई से काम लेता हो; अवश्य यही बात
है। जब युवक वृद्धा के साथ प्रसन्न नहीं रह सकता, तो युवती क्यों किसी वृद्ध के साथ
प्रसन्न रहने लगी।

लेकिन मैं तो कुछ ऐसा बुड्ढा न था। मुझे देखकर कोई चालीस से अधिक नहीं
बता सकता। कुछ भी हो, जवानी ढल जाने पर जवान औरत से विवाह करके कुछ-न-
कुछ बेहयाई जरूर करनी पड़ती है, इसमें सन्देह नहीं। स्त्री स्वभाव से लज्जाशील होती
है। कुलटाओं की बात दूसरी है, साधारणतः स्त्री पुरुष से कहीं ज्यादा संयमशील होती
है। जोड़ का पति पाकर वह परपुरुष से हँसी-दिल्लगी कर ले, उसका मन शुद्ध रहता
है। बेजोड़ विवाह हो जाने से वह चाहे किसी की ओर आँखें उठाकर न देखे, पर उसका
चित्त दुःखी रहता है। वह पक्की दीवार है, उसमें सबरी का असर नहीं होता; यह कच्ची
दीवार है और उसी वक्त तक खड़ी रहती है जब तक उस पर सबरी न चलायी जाए।

इन्हीं विचारों में पड़े-पड़े मुंशीजी को एक झपकी आ गई। मन के भावों
तत्काल स्वप्न का रूप धारण कर लिया। क्या देखते हैं कि उनकी पहली स्त्री मंसा
के सामने कह रही है—स्वामी, यह तुमने क्या किया ? जिस बालक को मैंने अ
रक्त पिला-पिलाकर पाला, उसको तुमने इतनी निर्दयता से मार डाला ! ऐसे आ
चरित्र बालक पर तुमने इतना घोर कलंक लगा दिया ? अब बैठे क्या बिसूरते
तुमने उससे हाथ धो लिया ! मैं तुम्हारे निर्दयी हाथों से छीनकर उसे अपने साथ
जाती हूँ। तुम तो इतने शक्की कभी न थे। क्या विवाह करते ही शक को भी गल
लाए ? इस कोमल हृदय पर इतना कठोर आघात ! इतना भीषण कलंक ! इत
अपमान सहकर जीनेवाले कोई बेहया होंगे ! मेरा बेटा नहीं सह सकता। यह कह
उसने बालक को गोद में उठा लिया और चली गई। मुंशीजी ने रोते हुए उसकी
मंसाराम को छीनने के लिए हाथ बढ़ाया, तो आँखें खुल गईं और डॉक्टर लहरी

निर्मला के चेहरे का रंग उड़ गया। घबराकर पूछा—तुम्हारे बाबूजी ने

जियाराम—डॉक्टर भी खड़े थे और आपस में कुछ सलाह कर रहे थे। सबसे बड़ा ल-सर्जन अँग्रेजी में कह रहा था कि मरीज की देह में कुछ ताजा खून डालना हिए। इस पर बाबूजी ने कहा, मेरी देह से जितना खून चाहें, ले लीजिए। सिविल-र्जन ने हँसकर कहा—आपके खून से काम नहीं चलेगा; किसी जवान आदमी का ब्लड ाहिए। आखिर उसने पिचकारी से कोई दवा भैया के बाजू में डाल दी। चार अंगुल से कम की सुई नहीं रही होगी; पर भैया मिनके तक नहीं। मैंने तो मारे डर के आँखें बन्द कर लीं।

बड़े-बड़े महान् संकल्प आवेश में ही जन्म लेते हैं। कहाँ तो निर्मला भय से सूखी जाती थी, कहाँ उसके मुंह पर दृढ़ संकल्प की आभा झलक पड़ी। उसने अपनी देह का ताजा खून देने का निश्चय कर लिया। अगर उसके रक्त से मंसाराम के प्राण बच जायँ, तो यह बड़ी खुशी से उसकी अन्तिम बूंद तक दे डालेगी। अब जिसका जो जी चाहे समझे, यह कुछ परवाह न करेगी। उसने जियाराम से कहा—तुम लपककर एक एक्का बुला लाओ, मैं अस्पताल जाऊँगी।

जियाराम—वहाँ इस वक्त बहुत से आदमी होंगे। जरा रात हो जाने दीजिए।

निर्मला—नहीं, तुम अभी एक्का बुला लो।

जियाराम—कहीं बाबूजी बिगड़ें न !

निर्मला—बिगड़ने दो। तुम अभी जाकर सवारी लाओ।

जियाराम—मैं कह दूंगा, अम्माँजी ही ने मुझसे सवारी मँगायी थी।

निर्मला—कह देना।

जियाराम उधर ताँगा लाने गया, इतनी देर में निर्मला ने सिर में कंघी की, बाँधा, कपड़े बदले, आभूषण पहने, पान खाया और द्वार पर आकर ताँगे की राह लगी।

रुक्मिणी अपने कमरे में बैठी हुई थी। उसे इस तैयारी से जाते बोली—कहाँ जाती हो बहू ?

निर्मला—जरा अस्पताल तक जाती हूँ।

रुक्मिणी—वहाँ जाकर क्या करोगी ?

निर्मला—कुछ नहीं, करूँगी क्या ? करनेवाले तो भगवान हैं। देख चाहता है।

रुक्मिणी—मैं कहती हूँ मत जाओ।

निर्मला ने विनीत भाव से कहा—अभी चली आऊँगी दीदीजी। जिय

र्मला ने निःशंक भाव से उत्तर दिया—आप यहाँ क्या करने आये हैं ?

शीजी के नथने फड़कने लगे। वह झल्लाकर चारपाई से उठे और निर्मला का डकर बोले—तुम्हारे यहाँ आने की कोई जरूरत नहीं। जब मैं बुलाऊँ तब आना, इ।

अरे ! यह क्या अनर्थ हुआ ! मंसाराम जो चारपाई से हिल न सकता था, उठकर हो गया और निर्मला के पैरों पर गिरकर रोते हुए बोला—अम्माँजी, इस अभागे के आपको व्यर्थ इतना कष्ट हुआ। मैं आपका स्नेह कभी न भूलूँगा। ईश्वर से मेरी प्रार्थना है कि मेरा पुनर्जन्म आपके गर्भ से हो, जिससे मैं आपके ऋण से उऋण हो हूँ। ईश्वर जानता है, मैंने आपको विमाता नहीं समझा। मैं आपको अपनी माता समझता रहा। आपकी उम्र मुझसे बहुत ज्यादा न हो, लेकिन आप मेरी माता के स्थान पर थीं और मैंने आपको सदैव उसी दृष्टि से देखा .... अब नहीं बोला जाता अम्माँजी, क्षमा कीजिए ! यह अंतिम भेंट है।

निर्मला ने अश्रुप्रवाह को रोकते हुए कहा—तुम ऐसी बातें क्यों करते हो ? दो-चार दिन में अच्छे हो जाओगे।

मंसाराम ने क्षीण स्वर में कहा—अब जीने की इच्छा नहीं और न बोलने की शक्ति ही है।

यह कहते-कहते मंसाराम अशक्त होकर जमीन पर लेट गया। निर्मला ने पति की ओर निर्भय नेत्रों से देखते हुए कहा—डॉक्टरों ने क्या सलाह दी ?

मुंशीजी—सबके सब भंग खा गए हैं, कहते हैं ताजा खून चाहिए।

निर्मला—ताजा खून मिल जाय, तो प्राणरक्षा हो सकती है ?

मुंशीजी ने निर्मला की ओर तीव्र नेत्रों से देखकर कहा—मैं ईश्वर नहीं हूँ और न डॉक्टर ही को ईश्वर समझता हूँ।

निर्मला—ताजा खून तो ऐसी अलभ्य वस्तु नहीं।

मुंशीजी—आकाश के तारे भी तो अलभ्य नहीं। मुँह के सामने खन्दक क्या ची है ?

निर्मला—मैं अपना खून देने को तैयार हूँ। डॉक्टर को बुलाइए।

मुंशीजी ने विस्मित होकर कहा—तुम ?

निर्मला—हाँ ! क्या मेरे खून से काम न चलेगा ?

मुंशीजी—तुम अपना खून दोगी ? नहीं, तुम्हारे खून की जरूरत नहीं, इसमें का भय है।

निर्मला—मेरे प्राण और किस दिन काम आएँगे ?

मुंशीजी ने सजल नेत्र होकर कहा—नहीं निर्मला, उसका मूल्य अब मेरी निगाहों में बहुत बढ़ गया है। आज तक वह मेरे भोग की वस्तु थी; आज से वह भक्ति की वस्तु है। मैंने तुम्हारे साथ अन्याय किया है, क्षमा करो।

## : १३ :

जो कुछ होना था हो गया, किसी की कुछ न चली। डॉक्टर साहब निर्मला की देह में रक्त निकालने की चेष्टा कर ही रहे थे कि मंसाराम अपने उज्ज्वल चरित्र की अन्तिम झलक दिखाकर इस भ्रम-लोक से विदा हो गया। कदाचित् इतनी देर तक उसके प्राण निर्मला ही की राह देख रहे थे। उसे निष्कलंक सिद्ध किए बिना वे देह को कैसे त्याग देते ? अब उनका उद्देश्य पूरा हो गया। मुंशीजी को निर्मला के निर्दोष होने का विश्वास हो गया, पर कब ? जब हाथ से तीर निकल चुका था—जब मुसाफिर ने रकाब में पाँव डाल दिया था।

पुत्रशोक में मुंशीजी का जीवन भारस्वरूप हो गया। उस दिन से फिर उनके ओठों पर हँसी न आयी। यह जीवन उन्हें व्यर्थ-सा जान पड़ता था। कचहरी जाते, मगर मुकदमों की पैरवी करने के लिए नहीं, केवल दिल बहलाने के लिए। घंटे-दो-घंटे में वहाँ से उकताकर चले आते। खाने बैठते तो कौर मुँह में न जाता। निर्मला अच्छी-से-अच्छी चीज पकाती, पर मुंशीजी दो-चार कौर से अधिक न खा सकते। ऐसा जान पड़ता कि कौर मुँह से निकला जाता है। मंसाराम के कमरे की ओर जाते ही उनका हृदय टूक-टूक हो जाता था। जहाँ उनकी आशाओं का दीपक जलता रहता था, वहाँ अब अन्धकार छाया हुआ था। उनके दो पुत्र अब भी थे, लेकिन दूध देती हुई गाय मर गयी, तो बछिया का क्या भरोसा ? जब फलने-फूलनेवाला वृक्ष गिर पड़ा, तो नन्हे-नन्हे पौधों से क्या आशा ? यों तो जवान-बूढ़े सभी मरते हैं, लेकिन दुःख इस बात का था कि उन्होंने स्वयं लड़के की जान ली। जिस दम यह बात याद आ जाती, तो ऐसा मालूम होता था कि उनकी छाती फट जाएगी—मानो हृदय बाहर निकल पड़ेगा।

निर्मला को पति से सच्ची सहानुभूति थी। जहाँ तक हो सकता था, वह उनको प्रसन्न रखने की फिक्र रखती थी और भूलकर भी पिछली बातें जबान पर न लाती थी। मुंशीजी उससे मंसाराम की कोई चर्चा करते शरमाते थे। उनकी कभी-कभी ऐसी इच्छा होती कि एक बार निर्मला से अपने मन के सारे भाव खोलकर कह दूँ, लेकिन लज्जा जबान रोक लेती थी। इस भाँति उन्हें सान्त्वना भी न मिलती थी, जो अपनी व्यथा कह डालने से, दूसरे को अपने गम में शरीक कर लेने से मिलती है। मवाद बाहर न निकलकर अन्दर-ही-अन्दर विष फैलाता जाता था। दिन-दिन देह घुलती जाती थी।

इधर कुछ दिन से मुंशीजी और उन डॉक्टर साहब में, जिन्होंने मंसाराम की दवा [illegible]

याराना हो गया था। बेचारे कभी-कभी आकर मुंशीजी को समझाया करते थे, कभी अपने साथ हवा खिलाने के लिए खींच ले जाते। उनकी स्त्री भी दो-चार बार ा से मिलने आयी थी। निर्मला भी कई बार उनके घर गयी थी, मगर वहाँ से जब ती, तो कई दिन तक उदास रहती। उस दम्पत्ति का सुखमय जीवन देखकर उसे नी दशा पर दुःख हुए बिना न रहता था। डॉक्टर साहब को २०० रुपये मिलते थे, इतने ही में दोनों आनन्द से जीवन व्यतीत करते थे। घर में केवल एक महरी थी हस्थी का बहुत-सा काम स्त्री को अपने ही हाथों करना पड़ता था। गहने भी उसकी देह र बहुत कम थे, पर उन दोनों में वह प्रेम था, जो धन की तृण बराबर परवाह नहीं करता। पुरुष को देखकर स्त्री का चेहरा खिल उठता था, स्त्री को देखकर पुरुष निहाल हो जाता था।

निर्मला के घर में धन इससे कहीं अधिक था—आभूषणों से उसकी देह फट पड़ती थी—घर का कोई काम उसे अपने हाथों से न करना पड़ता था, पर निर्मला सम्पन्न होने पर अधिक दुःखी थी, और सुधा विपन्न होने पर भी सुखी। सुधा के पास ई ऐसी वस्तु न थी, जो निर्मला के पास न थी, जिसके सामने उसे अपना वैभव तुच्छ जान पड़ता था। यहां तक कि वह सुधा के घर गहने पहनकर जाते शरमाती थी।

एक दिन निर्मला डॉक्टर साहब के घर आयी, तो उसे बहुत उदास देखकर सुधा ने पूछा—बहिन, आज बहुत उदास हो, वकील साहब की तबीयत तो अच्छी है न ?

निर्मला—क्या कहूँ सुधा ? उनकी दशा दिन-दिन खराब होती जाती है—कुछ कहते नहीं बनता। न जाने ईश्वर को क्या मंजूर है ?

सुधा—हमारे बाबूजी तो कहते हैं कि उन्हें कहीं जलवायु बदलने के लिए जा जरूरी है, नहीं तो कोई भयंकर रोग खड़ा हो जायेगा। कई बार वकील साहब से चुके हैं। पर वह यही कह दिया करते हैं मैं तो बहुत अच्छी तरह हूँ—मुझे शिकायत नहीं। आज तुम कहना।

निर्मला—जब डॉक्टर साहब की नहीं सुनते तो मेरी क्या सुनेंगे ?

वह कहते-कहते निर्मला की आँखें डबडबा गईं, और जो शंका इधर मही उसके मन को विकल करती थी, मुँह से निकल पड़ी। अब तक उसने शंका को था, पर अब न छिपा सकी। बोली—बहन, मुझे तो लक्षण कुछ अच्छे नहीं माल देखें भगवान् क्या करते हैं ?

सुधा—तुम उनसे आज खूब जोर देकर कहना कि कहीं जलवायु बदल दो-चार महीने बाहर रहने से बहुत-सी बातें भूल जाएँगे। मैं समझती हूँ, श बदलने से भी उनका शोक कुछ कम हो जायेगा। लेकिन तुम कहीं बाहर

की थी, याराना हो गया था। बेचारे कभी-कभी आकर मुंशीजी को समझाया करते थे, कभी-कभी अपने साथ हवा खिलाने के लिए खींच ले जाते। उनकी स्त्री भी दो-चार बार निर्मला से मिलने आयी थी। निर्मला भी कई बार उनके घर गयी थी, मगर वहाँ से जब लौटती, तो कई दिन तक उदास रहती। उस दम्पत्ति का सुखमय जीवन देखकर उसे अपनी दशा पर दुःख हुए बिना न रहता था। डॉक्टर साहब को २०० रुपये मिलते थे, पर इतने ही में दोनों आनन्द से जीवन व्यतीत करते थे। घर में केवल एक महरी थी गृहस्थी का बहुत-सा काम स्त्री को अपने ही हाथों करना पड़ता था। गहने भी उसकी देह पर बहुत कम थे, पर उन दोनों में वह प्रेम था, जो धन की तृण बराबर परवाह नहीं करता। पुरुष को देखकर स्त्री का चेहरा खिल उठता था, स्त्री को देखकर पुरुष निहाल हो जाता था।

निर्मला के घर में धन इससे कहीं अधिक था—आभूषणों से उसकी देह फट —घर का कोई काम उसे अपने हाथों से न करना पड़ता था, पर निर्मला पर अधिक दुःखी थी, और सुधा विपन्न होने पर भी सुखी। सुधा के पास वस्तु न थी, जो निर्मला के पास न थी, जिसके सामने उसे अपना वैभव तुच्छ पड़ता था। यहां तक कि वह सुधा के घर गहने पहनकर जाते शरमाती थी।

एक दिन निर्मला डॉक्टर साहब के घर आयी, तो उसे बहुत उदास देखकर सुधा ने पूछा—बहिन, आज बहुत उदास हो, वकील साहब की तबीयत तो अच्छी है न ?

निर्मला—क्या कहूँ सुधा ? उनकी दशा दिन-दिन खराब होती जाती है—कुछ कहते नहीं बनता। न जाने ईश्वर को क्या मंजूर है ?

सुधा—हमारे बाबूजी तो कहते हैं कि उन्हें कहीं जलवायु बदलने के लिए जाना जरूरी है, नहीं तो कोई भयंकर रोग खड़ा हो जायेगा। कई बार वकील साहब से कह चुके हैं। पर वह यही कह दिया करते हैं मैं तो बहुत अच्छी तरह हूँ—मुझे कोई शिकायत नहीं। आज तुम कहना।

निर्मला—जब डॉक्टर साहब की नहीं सुनते तो मेरी क्या सुनेंगे ?

यह कहते-कहते निर्मला की आँखे डबडबा गईं, और जो शंका इधर महीनों से उसके मन को विकल करती थी, मुँह से निकल पड़ी। अब तक उसने शंका को छिपाया था, पर अब न छिपा सकी। बोली—बहन, मुझे तो लक्षण कुछ अच्छे नहीं मालूम होते। देखें भगवान् क्या करते हैं ?

सुधा—तुम उनसे आज खूब जोर देकर कहना कि कहीं जलवायु बदलना चाहिए। दो-चार महीने बाहर रहने से बहुत-सी बातें भूल जाएँगे। मैं समझती हूँ, शायद मकान बदलने से भी उनका शोक कुछ कम हो जायेगा। लेकिन तुम कहीं बाहर जा भी तो न

सकोगी। यह कौन सा महीना है ?

निर्मला—आठवाँ महीना बीत रहा है। यह चिन्ता तो मुझे और भी मारे डालती है। मैंने तो इसके लिए ईश्वर से कभी प्रार्थना न की थी। यह बला मेरे सिर न जाने क्यों मढ़ दी ! मैं बड़ी अभागिन हूँ ! बहिन, विवाह के एक महीने पहले पिताजी का देहान्त हो गया। उनके मरते ही मेरे सिर पर सनीचर सवार हुए। जहाँ पहले विवाह की बातचीत पक्की हुई थी, उन लोगों ने आँखें फेर लीं। बेचारी अम्माँ को हार कर मेरा विवाह यहाँ करना पड़ा। अब छोटी बहिन का विवाह होने वाला है। देखें, उसकी नाव किस घाट जाती है !

सुधा—जहाँ पहले विवाह की बातचीत हुई थी उन लोगों ने इन्कार क्यों कर दिया ?

निर्मला—यह तो वे ही जानें। पिताजी न रहे तो सोने की गठरी कौन देता ?

सुधा—यह तो नीचता है। कहाँ के रहने वाले थे ?

निर्मला—लखनऊ के, नाम तो याद नहीं, आबकारी के कोई बड़े अफसर थे।

सुधा ने गम्भीर भाव से पूछा—और उनका लड़का क्या करता था ?

निर्मला—कुछ नहीं, कहीं पढ़ता था; पर था बड़ा होनहार।

सुधा ने सिर नीचा करके कहा—उसने अपने पिता से कुछ न कहा था ? वह तो जवान था, अपने बाप को दबा न सकता था ?

निर्मला—अब मैं क्या जानूँ बहिन ! सोने की गठरी किसे प्यारी नहीं होती ? जो पंडित मेरे यहाँ से संदेश लेकर गया था उसने तो कहा था कि लड़का ही इनकार कर रहा है। लड़के की माँ अलबत्ता देवी थीं। उसने पुत्र और पति दोनों ही को समझाया पर उसकी कुछ न चली।

सुधा—मैं जो उस लड़के को पाती, तो खूब आड़े हाथों लेती !

निर्मला—मेरे भाग्य में जो लिखा था, वह हो चुका। बेचारी कृष्णा पर न जाने क्या बीतेगी।

संध्या समय निर्मला के जाने के बाद डॉक्टर बाहर से आये, तो सुधा ने कहा—क्यों जी तुम उस आदमी को क्या कहोगे जो एक जगह विवाह ठीक कर लेने के बाद फिर लोभवश किसी दूसरी जगह सम्बन्ध कर ले ?

डॉक्टर सिन्हा ने स्त्री की ओर कुतूहल से देखकर कहा—ऐसा नहीं करना चाहिए, और क्या !

सुधा—यह क्यों नहीं कहते कि यह घोर नीचता है-परले सिरे का कमीनापन है।

सिन्हा—हाँ, यह कहने में मुझको इनकार नहीं।

सुधा—किसका अपराध बड़ा है—वर का या वर के पिता का ?

सिन्हा की समझ में अभी तक नहीं आया कि सुधा के इन प्रश्नों का आशय क्या है ? विस्मय से बोले—जैसी स्थिति हो। अगर वह पिता के अधीन हो तो पिता का ही अपराध समझो।

सुधा—अधीन होने पर भी क्या जवान आदमी का अपना कोई कर्त्तव्य नहीं है। अगर उसे अपने लिए नए कोट की जरूरत हो, तो वह पिता के विरोध करने पर भी उसे रो-धोकर मनवा लेता है। क्या ऐसे महत्त्व के विषय में वह अपनी आवाज पिता के कानों तक नहीं पहुँचा सकता ? यह कहो कि वर और उसका पिता दोनों अपराधी हैं; परन्तु वह अधिक ! बूढ़ा आदमी सोचता है, मुझे सारा खर्च सँभालना पड़ेगा, कन्या पक्ष से जितना ऐंठ सकूँ, उतना ही अच्छा; मगर यह वर का धर्म है कि यदि वह स्वार्थ के हाथों बिल्कुल बिक नहीं गया है, तो अपने आत्मबल का परिचय दे। अगर वह ऐसा नहीं करता, तो कहूँगी कि वह लोभी है और कायर भी। दुर्भाग्यवश ऐसा ही एक प्राणी मेरा पति भी है, और मेरी समझ में नहीं आता, किन शब्दों में उनका तिरस्कार करूँ।

सिन्हा ने हिचकिचाते हुए कहा—वह ... वह ... वह दूसरी बात थी। लेनदेन का नहीं था; बिल्कुल दूसरी बात थी। कन्या के पिता का देहान्त हो गया था। ऐसी में हम लोग क्या करते ? यह भी सुनने में आया कि कन्या में कोई ऐब है। वह दूसरी बात थी; मगर तुमसे यह कथा किसने कही ?

सुधा—कह दो, वह कानी थी या कुबड़ी थी, या नाइन के पेट की थी या भ्रष्टा ! इतनी कसर क्यों छोड़ दी ? भला सुनूँ तो उस कन्या में क्या ऐब था ?

सिन्हा—मैंने देखा तो था नहीं; सुनने में आया था कि उसमें कोई ऐब है।

सुधा—सबसे बड़ा ऐब यही था कि उसके पिता का स्वर्गवास हो गया था, और कोई लम्बी-चौड़ी रकम न दे सकती थी। इतना स्वीकार करते क्यों झेंपते हो ? मैं तुम्हारे कान तो काट न लूँगी ? अगर दो-चार फिकरे कसूँ, तो इस कान से सुनकर उस कान से उड़ा देना। ज्यादा चीं-चपड़ करूँ तो छड़ी से काम ले सकते हो। औरत लात-घूँसे ही से ठीक रहती है। अगर उस कन्या में कोई ऐब था, तो मैं कहूँगी, लक्ष्मी भी बे-ऐब नहीं ! तुम्हारी तकदीर खोटी थी बस ! और क्या ? तुम्हें तो मेरे पाले पड़ना था।

सिन्हा—तुम से किसने कहा था कि वह ऐसी थी और वैसी थी ! जैसे तुमने किसी से सुनकर मान लिया, वैसे ही हम लोगों ने भी सुनकर मान लिया।

सुधा—मैंने सुनकर नहीं मान लिया। अपनी आखों से देखा। ज्यादा बखान क्या करूँ, मैंने ऐसी सुन्दर स्त्री कभी नहीं देखी थी।

सिन्हा ने व्यग्र होकर पूछा—क्या वह यहीं कहीं है ? सच बताओ, उसे कहाँ

देखा ? क्या तुम्हारे घर आयी थी ?

सुधा—हाँ मेरे घर आयी थी; और एक बार नहीं, कई बार आ चुकी है। मैं भी उसके यहाँ कई बार जा चुकी हूँ। वकील साहब की बीवी वही कन्या है, जिसे आपने ऐबों के कारण त्याग दिया।

सिन्हा—सच !

सुधा—बिलकुल सच ! आज उसे अगर मालूम हो जाए कि आप वही महापुरुष हैं तो शायद फिर इस घर में कदम न रखे। ऐसी सुशीला, घर के कामों में निपुण और ऐसी परम सुन्दरी स्त्री इस शहर में दो-ही-चार होंगी। तुम मेरा बखान करते हो। मैं उसकी लौंडी बनने के योग्य भी नहीं हूँ। घर में ईश्वर का दिया हुआ सब कुछ है, मगर जब प्राणी ही मेल का नहीं तो और सब रह कर क्या करेगा ? धन्य है उसके धैर्य को कि उस बुड्ढे खूसट वकील के साथ जीवन के दिन काट रही है। मैंने तो कब का ज़हर खा लिया होता। मगर मन की व्यथा कहने से ही थोड़े प्रकट होती है। हँसती है, बोलती है; गहने-कपड़े पहनती है, पर रोआँ-रोआँ रोया करता है।

सिन्हा—वकील साहब की खूब शिकायत करती होगी।

सुधा—शिकायत क्यों करेगी ? क्या वह उसके पति नहीं हैं ? संसार में अब उसके लिए जो कुछ हैं, वकील साहब हैं। वह बुड्ढे हों या रोगी, पर हैं तो उसके स्वामी ही। कुलवती स्त्रियाँ पति की निन्दा नहीं करतीं—यह कुलटाओं का काम है। वह उनकी दशा देखकर कुढ़ती है, पर मुँह से कुछ नहीं कहती है।

सिन्हा—इन वकील साहब को क्या सूझी थी, जो इस उम्र में ब्याह करने चले ?

सुधा—ऐसे आदमी न हों, तो गरीब क्वाँरियों की नाव कौन पार लगाए ? तुम और तुम्हारे साथी बिना भारी गठरी लिये बात नहीं करते, तो फिर ये बेचारी किसके घर जाएँ ? तुमने बड़ा अन्याय किया है और तुम्हें इसका प्रायश्चित करना पड़ेगा। ईश्वर इसका सुहाग अमर करे ! फिर वकील साहब को कहीं कुछ हो गया तो बेचारी का जीवन नष्ट हो जायगा। आज तो वह बहुत रोती थी। तुम लोग सचमुच बड़े निर्दय हो। मैं तो अपने सोहन का विवाह किसी गरीब लड़की से करूँगी।

डॉक्टर साहब ने पिछला वाक्य नहीं सुना। वह घोर चिन्ता में पड़ गए। उनके मन में प्रश्न उठ-उठकर उन्हें विकल करने लगे—कहीं वकील साहब को कुछ हो गया तो ? आज अपने स्वार्थ का भयंकर स्वरूप दिखाई दिया। वास्तव में यह उन्हीं का अपराध था। अगर उन्होंने पिता से ज़ोर देकर कहा होता कि और कहीं विवाह न करूँगा तो क्या वह उनकी इच्छा के विरुद्ध उनका विवाह कर देते ?

सहसा सुधा ने कहा—कहो तो निर्मला से तुम्हारी मुलाकात करा दूँ ? वह भी ज़रा

सुधा—किसका अपराध बड़ा है—वर का या वर के पिता का ?

सिन्हा की समझ में अभी तक नहीं आया कि सुधा के इन प्रश्नों का आशय क्या है ? विस्मय से बोले—जैसी स्थिति हो। अगर वह पिता के अधीन हो तो पिता का ही अपराध समझो।

सुधा—अधीन होने पर भी क्या जवान आदमी का अपना कोई कर्तव्य नहीं है। अगर उसे अपने लिए नए कोट की जरूरत हो, तो वह पिता के विरोध करने पर भी उसे रो-धोकर मनवा लेता है। क्या ऐसे महत्त्व के विषय में वह अपनी आवाज पिता के कानों तक नहीं पहुँचा सकता ? यह कहो कि वर और उसका पिता दोनों अपराधी हैं; परन्तु वह अधिक ! बूढ़ा आदमी सोचता है, मुझे सारा खर्च सँभालना पड़ेगा, कन्या पक्ष से जितना ऐंठ सकूँ, उतना ही अच्छा; मगर यह वर का धर्म है कि यदि वह स्वार्थ के हाथों बिल्कुल बिक नहीं गया है, तो अपने आत्मबल का परिचय दे। अगर वह ऐसा नहीं करता, तो कहूँगी कि वह लोभी है और कायर भी। दुर्भाग्यवश ऐसा ही एक प्राणी मेरा पति भी है, और मेरी समझ में नहीं आता, किन शब्दों में उनका तिरस्कार करूँ।

सिन्हा ने हिचकिचाते हुए कहा—वह ... वह ... वह दूसरी बात थी। लेनदेन का कारण नहीं था; बिल्कुल दूसरी बात थी। कन्या के पिता का देहान्त हो गया था। ऐसी दशा में हम लोग क्या करते ? यह भी सुनने में आया कि कन्या में कोई ऐब है। वह बिलकुल दूसरी बात थी; मगर तुमसे यह कथा किसने कही ?

सुधा—कह दो, वह कानी थी या कुबड़ी थी, या नाइन के पेट की थी या भ्रष्टा थी ! इतनी कसर क्यों छोड़ दी ? भला सुनूँ तो उस कन्या में क्या ऐब था ?

सिन्हा—मैंने देखा तो था नहीं; सुनने में आया था कि उसमें कोई ऐब है।

सुधा—सबसे बड़ा ऐब यही था कि उसके पिता का स्वर्गवास हो गया था, और वह कोई लम्बी-चौड़ी रकम न दे सकती थी। इतना स्वीकार करते क्यों झेंपते हो ? मैं कुछ तुम्हारे कान तो काट न लूँगी ? अगर दो-चार फिकरे कसूँ, तो इस कान से सुनकर उस कान से उड़ा देना। ज्यादा चीं-चपड़ करूँ तो छड़ी से काम ले सकते हो। औरत लात-डण्डे ही से ठीक रहती है। अगर उस कन्या में कोई ऐब था, तो मैं कहूँगी, लक्ष्मी भी बे-ऐब नहीं ! तुम्हारी तकदीर खोटी थी बस ! और क्या ? तुम्हें तो मेरे पाले पड़ना था।

सिन्हा—तुम से किसने कहा था कि वह ऐसी थी और वैसी थी ! जैसे तुमने किसी से सुनकर मान लिया, वैसे ही हम लोगों ने भी सुनकर मान लिया।

सुधा—मैंने सुनकर नहीं मान लिया। अपनी आखों से देखा। ज्यादा बखान क्या करूँ, मैंने ऐसी सुन्दर स्त्री कभी नहीं देखी थी।

सिन्हा ने व्यग्र होकर पूछा—क्या वह यहीं कहीं है ? सच बताओ, उसे कहाँ

देखा ? क्या तुम्हारे घर आयी थी ?

सुधा—हाँ मेरे घर आयी थी; और एक बार नहीं, कई बार आ चुकी है। मैं भी उसके यहाँ कई बार जा चुकी हूँ। वकील साहब की बीबी वही कन्या है, जिसे आपने पैसों के कारण त्याग दिया।

सिन्हा—सच !

सुधा—बिलकुल सच ! आज उसे अगर मालूम हो जाए कि आप वही महापुरुष हैं तो शायद फिर इस घर में कदम न रखे। ऐसी सुशीला, घर के कामों में निपुण और ऐसी परम सुन्दरी स्त्री इस शहर में दो-ही-चार होंगी। तुम मेरा बखान करते हो। मैं उसकी लौंडी बनने के योग्य भी नहीं हूँ। घर में ईश्वर का दिया हुआ सब कुछ है, मगर जब प्राणी ही मेल का नहीं तो और सब रह कर क्या करेगा ? धन्य है उसके धैर्य को कि उस बुड्ढे खूसट वकील के साथ जीवन के दिन काट रही है। मैंने तो कब का जहर खा लिया होता। मगर मन की व्यथा कहने से ही थोड़े प्रकट होती है। हँसती है, बोलती है; गहने-कपड़े पहनती है, पर रोआँ-रोआँ रोया करता है।

सिन्हा—वकील साहब की खूब शिकायत करती होगी।

सुधा—शिकायत क्यों करेगी ? क्या वह उसके पति नहीं हैं ? संसार में अब उसके लिए जो कुछ हैं, वकील साहब हैं। वह बुड्ढे हों या रोगी, पर हैं तो उसके स्वामी ही। कुलवती स्त्रियाँ पति की निन्दा नहीं करतीं—यह कुलटाओं का काम है। वह उनकी दशा देखकर कुढ़ती है, पर मुँह से कुछ नहीं कहती है।

सिन्हा—इन वकील साहब को क्या सूझी थी, जो इस उम्र में ब्याह करने चले ?

सुधा—ऐसे आदमी न हों, तो गरीब क्वारियों की नाव कौन पार लगाए ? तुम और तुम्हारे साथी बिना भारी गठरी लिये बात नहीं करते, तो फिर ये बेचारी किसके घर जाएँ ? तुमने बड़ा अन्याय किया है और तुम्हें इसका प्रायश्चित करना पड़ेगा। ईश्वर उसका सुहाग अमर करे ! फिर वकील साहब को कहीं कुछ हो गया तो बेचारी का जीवन नष्ट हो जायगा। आज तो वह बहुत रोती थी। तुम लोग सचमुच बड़े निर्दय हो। मैं तो अपने सोहन का विवाह किसी गरीब लड़की से करूँगी।

डॉक्टर साहब ने पिछला वाक्य नहीं सुना। वह घोर चिन्ता में पड़ गए। उनके मन में प्रश्न उठ-उठकर उन्हें विकल करने लगा—कहीं वकील साहब को कुछ हो गया तो ? आज अपने स्वार्थ का भयंकर स्वरूप दिखाई दिया ! वास्तव में यह उन्हीं का अपराध था। अगर उन्होंने पिता से जोर देकर कहा होता कि और कहीं विवाह न करूँगा तो क्या वह उनकी इच्छा के विरुद्ध उनका विवाह कर देते ?

सहसा सुधा ने कहा—कहो तो निर्मला से तुम्हारी मुलाकात करा दूँ ! वह भी जरा

तुम्हारी सूरत देख ले। वह कुछ बोलेगी तो नहीं, पर कदाचित् एक दृष्टि में वह तुम्हारा उतना तिरस्कार कर देगी, जिसे तुम कभी न भूल सकोगे। बोलो, कल मिला दूँ ? तुम्हारा बहुत संक्षिप्त परिचय भी दे दूंगी।

सिन्हा ने कहा—नहीं सुधा, तुम्हारे हाथ जोड़ता हूँ, कहीं ऐसा गजब न करना नहीं तो सच कहता हूँ, घर छोड़कर भाग जाऊँगा।

सुधा—जो काँटा बोया है, उसका फल खाते क्यों इतना डरते हो ? जिसकी गर्दन पर कटार चलायी है, जरा उसे तड़पते भी तो देखो ! मेरे दादाजी ने पाँच हजार दिये न ! अभी छोटे भाई के विवाह में पाँच-छह हजार और मिल जाएँगे। फिर तो तुम्हारे बराबर धनी संसार में कोई दूसरा न होगा ! ग्यारह हजार बहुत होते हैं। बाप रे बाप ! ग्यारह हजार ! उठा-उठाकर रखने लगें, तो महीनों लग जायँ। अगर लड़के उड़ाने भी लगें तो तीन पीढ़ियों तक चलें ! कहीं से बात हो रही है या नहीं ?

इस परिहास से डॉक्टर साहब इतना झेंपे कि सिर तक न उठा सके। उनका सारा वाक्‌चातुर्य गायब हो गया। नन्हा-सा मुंह निकल आया, मानो मार पड़ गई हो। इसी वक्त किसी ने डॉक्टर साहब को बाहर से पुकारा। बेचारे जान लेकर भागे। स्त्री कितनी परिहास-कुशल होती है, इसका आज परिचय मिल गया।

रात को डॉक्टर साहब शयन करते हुए सुधा से बोले—निर्मला की तो कोई बहिन है न ?

सुधा—हाँ, आज उसी की तो चर्चा करती थी। उसी की चिन्ता अभी से सवार हो रही है ! अपने ऊपर तो जो कुछ बीतना था, बीत चुका; बहिन की फिक्र में पड़ी हुई माँ के पास तो अब और भी कुछ न रहा; मजबूरन किसी ऐसे ही बूढ़े बाबा के गले भी मढ़ दी जायगी।

सिन्हा—निर्मला अब तो अपनी माँ की मदद कर सकती है।

सुधा ने तीक्ष्ण स्वर में कहा—तुम भी कभी-कभी बिल्कुल बेसिर-पैर की बातें करने लगते हो। निर्मला बहुत करेगी, तो दो-चार सौ रुपये दे देगी, और क्या कर सकती है ? वकील साहब का यह हाल हो रहा है; उसे अभी पहाड़ सी उम्र काटनी है। फिर कौन जाने, उनके घर का क्या हाल है। इधर छह महीने से बेचारे घर बैठे हैं। रुपये आकाश से थोड़े ही बरसते हैं। दस बीस हजार होंगे भी तो बैंक में होंगे; कुछ निर्मला के पास तो रखे न होंगे। हमारा २०० रु महीने का खर्च है, तो क्या उनका ४०० रु महीने का भी न होगा ?

सुधा को तो नींद आ गई, पर डॉक्टर साहब बहुत देर तक करवट बदलते रहे। फिर कुछ सोचकर उठे और मेज पर बैठकर एक पत्र लिखने लगे।

तीनों बातें एक साथ हुईं—निर्मला की कन्या ने जन्म लिया, कृष्णा का विवाह निश्चित हुआ और मुंशी तोताराम का मकान नीलाम हो गया। कन्या का जन्म तो साधारण बात थी, यद्यपि निर्मला की दृष्टि में यह उसके जीवन की सबसे महान् घटना थी; लेकिन शेष घटनाएँ असाधारण थीं। कृष्णा का विवाह ऐसे सम्पन्न घराने में क्यों कर ठीक हुआ ? उसकी माता के पास तो दहेज के नाम की कौड़ी भी न थी; और इधर बुड्ढे सिन्हा साहब जो पेंशन लेकर घर आ गए थे, बिरादरी में लोभी मशहूर थे। वह अपने पुत्र का विवाह ऐसे दरिद्र घराने में करने पर कैसे राजी हुए ? किसी को सहसा विश्वास न आता था। इससे भी बड़े आश्चर्य की बात मुंशीजी के मकान का नीलाम होना था। लोग मुंशीजी को लखपती नहीं, तो बड़े आदमी अवश्य समझते थे। उनका मकान कैसे नीलाम हुआ ? बात यह थी कि मुंशीजी ने एक महाजन से कुछ रुपये कर्ज लेकर एक गाँव रेहन रखा था। उन्हें आशा थी कि साल-आध-साल में यह रुपये पटा देंगे। फिर दस-पाँच साल में उस गाँव पर कब्जा कर लेंगे। वह जमींदार असल और सूद के कुल रुपये अदा करने में असमर्थ हो जायगा। इसी भरोसे पर मुंशीजी ने यह मामला किया था। गाँव बहुत बड़ा था—चार-पाँच सौ रुपये नफा होता था, लेकिन मन की सोची मन ही में रह गई। मुंशीजी दिल को बहुत समझाने पर भी कचहरी न जा सके। पुत्रशोक ने कोई काम करने की शक्ति ही न छोड़ी। कौन ऐसा हृदयशून्य पिता है जो पुत्र की गर्दन पर तलवार चलाकर चित्त को शान्त कर ले ?

महाजन के पास जब साल-भर तक सूद न पहुँचा और न उसके बार-बार बुलाने पर मुंशीजी उसके पास गये—यहाँ तक कि पिछली बार उन्होंने साफ-साफ कह दिया कि हम किसी के गुलाम नहीं हैं साहुजी जो चाहें करें—तब साहुजी को गुस्सा आ गया। उसने नालिश कर दी। मुंशीजी पैरवी करने भी न गये। एकाएक डिग्री हो गई। यहाँ घर में रुपये कहाँ रखे थे। इतने ही दिनों में मुंशीजी की साख भी उठ गई थी। वह रुपये का कोई प्रबन्ध न कर सके। आखिर मकान नीलाम पर चढ़ गया। निर्मला सौर में थी। यह खबर सुनी तो कलेजा सन्न-सा हो गया। जीवन में कोई और सुख न होने पर भी धनाभाव की चिन्ताओं से मुक्त थी। धन मानव जीवन में अगर सर्वप्रधान वस्तु नहीं तो वह उसके बहुत निकट की वस्तु अवश्य है। अब और अभावों के साथ यह चिन्ता भी उसके सिर सवार हुई। उसने दाई द्वारा कहला भेजा मेरे सब गहने बेचकर घर को बचा लीजिए, लेकिन मुंशीजी ने यह प्रस्ताव किसी तरह स्वीकार न किया।

उस दिन से मुंशीजी और भी चिन्ताग्रस्त रहने लगे। जिस धन का सुख भोगने के लिए उन्होंने विवाह किया था वह अब अतीत की स्मृतिमात्र था। वह मारे ग्लानि के

अब निर्मला को अपना मुँह तक न दिखा सकते थे। उन्हें अब उस अन्याय का अनुमान हो रहा था, जो उन्होंने निर्मला के साथ किया था और कन्या के जन्म ने तो रही-सही कसर भी पूरी कर दी—सर्वनाश ही कर डाला !

बारहवें दिन सौर से निकल कर निर्मला नवजात शिशु को गोद में लिये पति के पास गयी। वह इस अभाव में भी इतनी प्रसन्न थी, मानो कोई चिंता नहीं है। बालिका को हृदय से लगाकर वह अपनी सारी चिन्ताएँ भूल गई थी। शिशु के विकसित और हर्षप्रदीप्त नेत्रों को देखकर उसका हृदय प्रफुल्लित हो रहा था। मातृत्व के इस उद्गार में उसके सारे क्लेश विलीन हो गए थे। वह शिशु को पति की गोद में देखकर निहाल हो जाना चाहती थी, लेकिन मुंशीजी कन्या को देखकर सहम उठे। गोद में लेने के लिए उनका हृदय हुलसा नहीं; पर उन्होंने एक बार उसे करुण नेत्रों से देखा और फिर सिर झुका लिया। शिशु की सूरत मंसाराम से बिलकुल मिलती थी।

निर्मला ने उनके मन का भाव कुछ और ही समझा। उसने शतगुण स्नेह से लड़की को हृदय से लगा लिया, मानो उनसे कह रही है—अगर तुम इसके बोझ से दबे जाते हो, तो आज से मैं इस पर तुम्हारी छाया भी न पड़ने दूंगी। जिस रत्न को मैंने इतनी तपस्या के बाद पाया है, उसका निरादर करते हुए तुम्हारा हृदय फट नहीं जाता। वह उसी क्षण शिशु को चिपकाए हुए अपने कमरे में चली आयी और देर तक रोती रही। उसने पति की इस उदासीनता को समझने की जरा भी चेष्टा न की, नहीं तो शायद वह उन्हें इतना कठोर न समझती। उसके सिर उत्तरदायित्व का इतना बड़ा भार कहां था, जो उसके पति पर आ पड़ा था। वह सोचने की चेष्टा करती, तो क्या इतना भी उसकी समझ में न आता।

मुंशीजी को एक ही क्षण में अपनी भूल मालूम हो गई। माता का हृदय प्रेम में इतना अनुरक्त रहता है कि भविश्य की चिन्ता और बाधाएँ उसे जरा भी भयभीत नहीं करतीं। उसे अपने अन्त:करण में एक अलौकिक शक्ति का अनुभव होता है, जो बाधाओं को उसके सामने परास्त कर देती है। मुंशीजी दौड़ते हुए घर में आये और शिशु को गोद में लेकर बोले—मुझे यद आती है, मंसा भी ऐसा ही था—बिल्कुल ऐसा ही !

निर्मला—दीदीजी भी तो यही कहती हैं।

मुंशीजी—बिलकुल वही बड़ी-बड़ी आँखें और लाल-लाल होंठ हैं। ईश्वर ने मुझे मंसाराम इस रूप में दे दिया। वही माथा है, वही मुँह वही हाथ-पांव ! ईश्वर, तुम्हारी लीला अपार है।

सहसा रुक्मिणी भी आ गई। मुंशीजी को देखते ही बोली—देखो बाबू मंसाराम है कि नहीं ? वही आया है, कोई लाख कहे, मैं न मानूंगी। साफ मंसाराम है ! साल भर के

लड़कियों को दूज के चन्द्रमा की भाँति ससुराल जाते और पूर्ण चन्द्र बनकर आते देखा। मन में कल्पना कर रही थी, निर्मला का रंग निखर गया होगा, देह भरकर सुडोल हो गई होगी—अंग-प्रत्यंग की शोभा कुछ और ही हो गई होगी। अब जो देखा, तो वह आधी भी न रही थी। न यौवन की चंचलता थी, न वह विहसित छवि, जो हृदय को मोह लेती है। वह कमनीयता, सुकुमारता, जो विलासमय जीवन से आ जाती है, यहाँ नाम को न थी। मुख पीला, चेष्टा गिरी हुई, अंग शिथिल। उन्नीसवें ही वर्ष में बुड्ढी हो गई थी। जब माँ-बेटियां रो-धोकर शान्त हुईं तो माता ने पूछा—क्यों री, तुझे क्या तकलीफ थी ?

कृष्णा ने हँसकर कहा—वहां मालकिन थीं कि नहीं ? मालकिन को दुनियाभर की चिन्ताएं रहती हैं, भोजन कब करे !

निर्मला—नहीं अम्माँ, वहां का पानी मुझे रास नहीं आता। तबीयत भरी रहती है।

माता—वकील साहब न्योते में आएंगे न ? तब पूछूंगी कि आपने फूल-सी लड़की ले जाकर उसकी यह गत बना डाली। अच्छा, यह बता कि तूने यहां रुपये क्यों भेजे थे ? मैंने तो तुझसे कभी न मांगे थे। लाख गयी-गुजरी हूं, लेकिन बेटी का धन खाने की नीयत नहीं।

निर्मला ने चकित होकर पूछा—किसने रुपये भेजे थे अम्माँ ! मैंने तो नहीं भेजे।

माता—झूठ न बोल ! तूने ५०० रु के नोट नहीं भेजे थे ?

कृष्णा—भेजे नहीं थे तो क्या आसमान से आ गए ? तुम्हारा नाम साफ लिखा था। मोहर भी वहीं की थी।

निर्मला—चरण छूकर कहती हूं, मैंने रुपये नहीं भेजे। यह कब की बात है ?

माता—अरे, यही दो-ढाई महीने हुए होंगे। मगर तूने नहीं भेजे, तो आये कहां से ?

निर्मला—यह मैं क्या जानूं ? मगर मैंने रुपये नहीं भेजे। हमारे यहां तो जब से जवान बेटा मरा है, कचहरी ही नहीं जाते। मेरा हाथ तो आप ही तंग था, रुपये कहां से आते ?

माता—यह बड़े आश्चर्य की बात है। वहां और कोई तेरा सगा-संबंधी तो नहीं है ? वकील साहब ने तुमसे छिपाकर तो नहीं भेजे ?

निर्मला—नहीं अम्माँ, मुझे तो विश्वास नहीं।

माता—इसका पता लगाना चाहिए। मैंने सारे रुपये कृष्णा के गहने-कपड़े में खर्च कर डाले। यही बड़ी मुश्किल हुई।

दोनों लड़कों में किसी विषय पर विवाद उठ खड़ा हुआ और कृष्णा उधर फैसला करने चली गई, तो निर्मला ने माता से कहा—इस विवाह की बात सुनकर मुझे बड़ा

आश्चर्य हुआ। यह कैसे हुआ अम्माँ?

माता—यहाँ जो सुनता है, दाँतों उँगली दबाता है। जिन लोगों ने पक्की-पकाई बात फेर दी और केवल थोड़े से रुपये के लोभ से, वे अब बिना कुछ लिए कैसे विवाह करने को तैयार हो गए, समझ में नहीं आता। उन्होंने खुद पत्र भेजा। मैंने साफ लिख दिया कि मेरे पास देने-लेने को कुछ नहीं है, कुश-कन्या ही से आपकी सेवा कर सकती हूँ।

निर्मला—इसका कुछ जवाब नहीं दिया?

माता—शास्त्रीजी पत्र लेकर गये थे। वह तो यही कहते थे कि अब मुंशीजी कुछ लेने के इच्छुक नहीं हैं। अपनी पहली वादाखिलाफी पर कुछ लज्जित भी हैं। मुंशीजी से तो इतनी उदारता की आशा न थी, मगर सुनती हूँ, उनके बड़े पुत्र सज्जन आदमी हैं। उन्होंने कह-सुनकर बाप को राजी किया है।

निर्मला—पहले तो वह महाशय भी थैली चाहते थे न?

माता—हाँ, मगर अब तो शास्त्रीजी कहते थे कि दहेज के नाम से चिढ़ते हैं। सुना है, यहाँ विवाह न करने पर पछताते भी थे। रुपये के लिए बात छोड़ी थी, और रुपये खूब पाये पर स्त्री पसंद नहीं।

निर्मला के मन में उस पुरुष को देखने की प्रबल उत्कंठा हुई, जो उसकी अवहेलना करके अब उसकी बहिन का उद्धार करना चाहता है। प्रायश्चित सही, लेकिन कितने ऐसे प्राणी हैं, जो इस तरह प्रायश्चित करने को तैयार हैं? उनसे बातें करने के लिए, नम्र शब्दों से उनका तिरस्कार करने के लिए, अपनी अनुपम छवि दिखाकर उन्हें और भी जलाने के लिए निर्मला का मन अधीर हो उठा। रात को दोनों बहिनें एक ही कमरे में सोईं। मुहल्ले में किन-किन लड़कियों का विवाह हो गया, कौन-कौन लड़कोरी हुईं, किस-किसका विवाह धूम-धाम से हुआ, किस-किसके पति कन्या के इच्छानुकूल मिले, कौन कितने और कैसे-कैसे गहने चढ़ावे में लाया—इन्हीं विषयों पर दोनों में बड़ी देर तक बातें होती रहीं। कृष्णा बराबर चाहती थी कि बहिन के घर का कुछ हाल पूछे, मगर निर्मला उसे पूछने का अवसर न देती थी। वह जानती थी कि यह जो बातें पूछेगी, उनके बताने में मुझे संकोच होगा। एक बार कृष्णा पूछ ही बैठी—जीजाजी भी आएँगे न?

निर्मला—आने को कहा तो है।

कृष्णा—अब तो तुमसे प्रसन्न रहते हैं न या अब भी वही हाल है? मैं तो सुना करती थी, दुहाजू पति अपनी स्त्री को प्राणों से भी प्रिय समझते हैं, यहाँ बिल्कुल उल्टी बात देखी। आखिर किस बात पर बिगड़ते रहते हैं?

निर्मला—अब मैं किसी के मन की बात क्या जानूँ ?

कृष्णा—मैं तो समझती हूँ, तुम्हारी रुखाई से चिढ़ते होंगे। तुम तो यहीं से जली गयी थीं। वहाँ भी उन्हें कुछ कहा होगा।

निर्मला—यह बात नहीं है कृष्णा, मैं सौगन्ध खाकर कहती हूं, जो मेरे मन में नकी ओर से जरा भी मैल हो। मुझसे जहाँ तक हो सकता है, उनकी सेवा करती हूं। गर उनकी जगह कोई देवता भी होता, तो भी मैं इससे ज्यादा और कुछ न कर सकती। न्हें भी मुझसे प्रेम है। बराबर मेरा मुँह देखते रहते हैं, लेकिन जो बात उनके और मेरे हाथ के बाहर है, उसके लिए वह क्या कर सकते हैं, और मैं क्या कर सकती हूं ! न वह जवान हो सकते हैं, न मैं बुढ़िया हो सकती हूं। जवान बनने के लिए वह न जाने कितने रस और भस्म खाते रहते हैं, मैं बुढ़िया बनने के लिए दूध घी सब छोड़ देती हूं। सोचती हूं, मेरे दुबलेपन ही से अवस्था का भेद कुछ कम हो जाय, लेकिन न उन्हें पौष्टिक पदार्थों से कुछ लाभ होता है, न मुझे उपवासों से। जब से मंसाराम का देहान्त हो गया है, तब से उनकी दशा और खराब हो गई है।

कृष्णा—मंसाराम को तुम भी बहुत प्यार करती थीं ?

निर्मला—वह लड़का ऐसा था जो देखता था, प्यार करता था। ऐसी बड़ी-बड़ी डोरेदार आँखे मैंने किसी की नहीं देखीं। कमल की भाँति मुख हरदम खिला रहता था। ऐसा साहसी कि अगर अवसर आ पड़ता तो आग में फाँद जाता। कृष्णा मैं तुम से सच कहती हूँ, जब मेरे पास आकर बैठ जाता, तो मैं अपने को भूल जाती थी। जी चाहता था, वह हरदम सामने बैठा रहे और मैं देखा करूँ। मेरे मन में पाप का लेश भी न था। अगर एक क्षण के लिए भी मैंने उसकी ओर किसी और भाव से देखा हो, तो मेरी आंखें फूट जायँ पर न जाने क्यों उसे अपने पास देखकर मेरा हृदय फूला न समाता था। इसीलिए मैंने उससे पढ़ने का स्वाँग रचा नहीं तो वह घर में आता ही न था। यह मैं जानती हूँ कि अगर उसके मन में पाप होता, तो मैं उसके लिए सब कुछ कर सकती थी।

कृष्णा—अरे बहिन, चुप रहो, कैसी बात मुँह से निकालती हो।

निर्मला—हाँ, हाँ, यह बात सुनने में बुरी मालूम होती है, और है भी बुरी, लेकिन मनुष्य की प्रकृति को कोई नहीं बदल सकता। तू ही बता, एक पचास वर्ष के मर्द से तेरा विवाह हो जाय तो क्या करेगी ?

कृष्णा—मैं तो जहर खाकर सो रहूँ। मुझसे मुँह देखते भी न बने।

निर्मला—तो बस यही समझ ले। उस लड़के ने कभी मेरी ओर आँख उठाक नहीं देखा, लेकिन बुड्ढे शक्की तो होते ही हैं—तुम्हारे जीजा उस लड़के के दुश्मन गए, और आखिर उसकी जान लेकर ही छोड़ी। जिस दिन से उसे ज्वर चढ़ा तो उ

लेकर ही उतरा। हाय ! उस अन्तिम समय का दृश्य आँखों से नहीं उतरता। मैं अस्पताल गयी थी, वह ज्वर में बेहोश पड़ा था—उठने की शक्ति न थी, लेकिन ज्यों ही मेरी आवाज सुनी, चौंककर और 'माता-माता' कहकर मेरे पैरों पर गिर पड़ा। (रोकर) कृष्णा ! उस समय ऐसा जी चाहता था कि अपने प्राण निकालकर उसे दे दूँ। मेरे पैरों पर ही वह मूर्छित हो गया और आँखें न खोलीं। डॉक्टरों ने उसके देह में ताजा खून डालने का प्रस्ताव किया था, यही सुनकर मैं दौड़ी गई थी, लेकिन डॉक्टर लोग यह क्रिया आरम्भ करें, उसके प्राण निकल गए।

कृष्णा—ताजा रक्त पड़ जाने से उसकी जान बच जाती ?

निर्मला—कौन जानता है ? लेकिन मैं तो अपनी रुधिर की अन्तिम बूँद तक देने को तैयार थी ! उस दशा में भी उसका मुख-मण्डल दीपक की भाँति चमकता था। अगर वह मुझे देखते ही दौड़कर मेरे पैरों पर न गिर पड़ता और पहले कुछ रक्त देह में पहुँच पाता, तो शायद बच जाता।

कृष्णा—तो तुमने उन्हें उसी वक्त लिटा क्यों न दिया ?

निर्मला—अरे पगली, तू अभी तक बात न समझी। वह मेरे पैरों पर गिरकर और माता-पुत्र का सम्बन्ध दिखाकर अपने बाप के दिल से वह सन्देह निकाल देना चाहता था। केवल इसीलिए वह उठा था। मेरा क्लेश मिटाने के लिए उसने प्राण दिये और उसकी यह इच्छा पूरी हो गई। तुम्हारे जीजाजी उसी दिन से सीधे हो गए। अब तो उनकी दशा पर मुझे दया आती है। पुत्रशोक उनके प्राण लेकर छोड़ेगा। मुझ पर संदेह करके जो अन्याय किया है, अब उनका प्रतिशोध कर रहे हैं। अबकी उनकी सूरत देखकर तू डर जायगी। बूढ़े बाबा हो गए हैं। कमर भी झुक चली है।

कृष्णा—बुड्ढे लोग इतने शक्की क्यों होते हैं, बहिन ?

निर्मला—यह जाकर बुड्ढों से पूछो।

कृष्णा—मैं तो समझती हूँ, उनके दिल में हरदम एक चोर-सा बैठा रहता होगा कि युवती को प्रसन्न नहीं रख सकता। इसीलिए ज़रा-ज़रासी बात पर उन्हें शक होने लगता है।

निर्मला—जानती तो है फिर मुझसे क्यों पूछती है ?

कृष्णा—इसीलिए बेचारा स्त्री से दबता भी होगा। देखने वाले समझते होंगे कि यह प्रेम करता है।

निर्मला—तूने इतने ही दिनों में इतनी बातें कहाँ से सीख लीं ? इन बातों को जाने दे; बता तुझे अपना घर पसंद है ? उसकी तस्वीर तो देखी होगी ?

कृष्णा—हाँ, आयी तो थी। लाऊँ देखोगी ?

एक क्षण में कृष्णा ने तस्वीर लाकर निर्मला के हाथ में रख दी।

निर्मला ने मुस्कराकर कहा—तू बड़ी भाग्यवान है।

कृष्णा—अम्माँजी ने भी बहुत पसन्द किया।

निर्मला—तुझे पसन्द है कि नहीं, सो कह; दूसरों की बात न चला।

कृष्णा—(लजाती हुई) शक्ल-सूरत तो बुरी नहीं है, स्वभाव का हाल ईश्वर जाने। शास्त्रीजी तो कहते थे, ऐसे सुशील और चरित्रवान कम होंगे।

निर्मला—यहाँ से तेरी तस्वीर गई थी ?

कृष्णा—गई तो थी, शास्त्रीजी तो ले गए थे।

निर्मला—उन्हें पसन्द आई ?

कृष्णा—अब किसी के मन की बात मैं क्या जानूँ ? शास्त्रीजी तो कहते थे, बहुत खुश हुए थे।

निर्मला—अच्छा, बता तुझे क्या उपहार दूँ ? अभी से बता दे जिसमें बनवा रखूँ।

कृष्णा—जो तुम्हारा जी चाहे, दे देना। उन्हें पुस्तकों से बहुत प्रेम है। अच्छी-अच्छी पुस्तकें मँगवा देना।

निर्मला—उनके लिए नहीं पुछती, तेरे लिए पुछती हूँ।

कृष्णा—अपने ही लिए तो मैं कह रही हूं।

निर्मला—(तस्वीर की तरफ देखती हूई) कपड़े सब खद्दर के मालूम होते हैं।

कृष्णा—हाँ, खद्दर के बड़े प्रेमी हैं। सुनती हूँ कि पीठ पर खद्दर लादकर देहातों में बेचने जाया करते हैं। व्याख्यान देने में बड़े चतुर हैं।

निर्मला तब तो तुझे भी खद्दर पहनना पड़ेगा। तुझे तो मोटे कपड़ों से चिढ़ है।

कृष्णा—जब उन्हें मोटे कपड़े अच्छे लगते हैं, तो मुझे क्यों चिढ़ होगी; मैंने तो चर्खा चलाना सीख लिया है।

निर्मला—सच! सूत निकाल लेती है ?

कृष्णा—हाँ बहिन, थोड़ा-थोड़ा निकाल लेती हूं। ज्ब वह खद्दर के इतने प्रेमी हैं, ो चर्खा भी जरूर चलाते होंगे। मैं न चला सकूँगी, तो मुझे कितना लज्जित होना ड़ेगा।

इस तरह बात करते-करते दोनों बहिनें सोयीं. कोई दो बजे रात को बच्ची रोयी, । निर्मला की नींद खुली। देखा तो कृष्णा की चारपाई खाली पड़ी थी। निर्मला को ाश्चर्य हुआ कि इतनी रात गए, कृष्णा कहाँ चली गई। शायद पानी वानी पीने गयी हो, ार पानी तो सिरहाने रखा हुआ है, फिर कहाँ गयी है ? उसने दो-तीन बार उसका

नाम लेकर आवाज दी; पर कृष्णा का पता न था। तब तो निर्मला घबड़ा उठी। उसके मन में भाँति-भाँति की शंकाएँ होने लगीं। सहसा उसे ख्याल आया कि शायद अपने कमरे में न चली गई हो। बच्ची सो गई, तो वह उठकर कृष्णा के कमरे के द्वार पर आयी। उसका अनुमान ठीक था, कृष्णा अपने कमरे में थी। सारा घर सो रहा था और वह बैठी चर्खा चला रही थी। इतनी तन्मयता से शायद उसने थिएटर भी न देखा होगा। निर्मला दंग रह गई और अन्दर जाकर बोली—क्या कर रही है रे! यह चर्खा चलाने का समय है ?

कृष्णा चौंक कर उठ बैठी और संकोच से सिर झुकाकर बोली—तुम्हारी नींद कैसे खुल गई ? पानी-वानी तो मैंने रख दिया था।

निर्मला—मैं कहती हूँ, दिन को तुझे समय नहीं मिलता, जो पिछली रात को चर्खा लेकर बैठी है ?

कृष्णा—दिन को फुरसत नहीं मिलती।

निर्मला—(सूत देखकर) सूत तो बहुत महीन है।

कृष्णा—कहाँ बहिन, यह सूत तो मोटा है। मैं बारीक सूत कातकर उनके लिए साफा बनाना चाहती हूँ। यही मेरा उपहार होगा।

निर्मला—बात तो तूने खूब सोची है। इससे अधिक मूल्यवान वस्तु उनकी दृष्टि में और क्या होगी ? अच्छा उठ इस वक्त, कल कातना। कहीं बीमार पड़ जायगी, तो यह सब धरा रह जायगा।

कृष्णा—नहीं मेरी बहिन; तुम चलकर सोओ, मैं अभी आती हूँ।

निर्मला ने अधिक आग्रह नहीं किया—लेटने चली गई। मगर किसी तरह नींद न आई। कृष्णा की उत्सुकता और यह उमंग देखकर उसका हृदय किसी अलक्षित आकांक्षा से आन्दोलित हो उठा। ओह ! इस समय इसका हृदय कितना प्रफुल्लित हो रहा है। अनुराग ने इसे कितना उन्मत्त कर रखा है। तब उसे अपने विवाह की याद आई। जिस दिन तिलक गया था, उसी दिन से उसकी सारी चंचलता, सारी सजीवता विदा हो गई थी। अपनी कोठरी में बैठी वह अपनी किस्मत को रोती थी और ईश्वर से विनय करती थी कि प्राण निकल जाएं। अपराधी जैसे दण्ड की प्रतीक्षा करता है, उसी भाँति वह विवाह की प्रतीक्षा करती थी—उस विवाह की, जिसमें उसके जीवन की सारी अभिलाषाएँ विलीन हो जाएँगी, जब मण्डप के नीचे बने हुए एक हवन-कुण्ड में उसकी आशाएँ जलकर भस्म हो जाएँगी।

## : १६ :

महीना कटते देर न लगी। विवाह का शुभ मुहूर्त आ पहुँचा। मेहमानों से घर भर गया। मुंशी तोताराम एक दिन पहले घर से आ गए और उसके साथ निर्मला की सहेली भी आयी। निर्मला ने तो बहुत आग्रह न किया था—वह खुद ही आने को उत्सुक थी। निर्मला की सबसे बड़ी उत्कण्ठा यही थी कि वर के बड़े भाई के दर्शन करूंगी; और हो सका तो उनकी सुबुद्धि पर धन्यवाद दूंगी।

सुधा ने हंसकर कहा—तुम उनसे बोल सकोगी ?

निर्मला—क्यों, बोलने में क्या हानि है ? अब तो दूसरा ही सम्बन्ध हो गया। और न बोल सकूँगी तो तुम तो हो ही।

सुधा—न भाई, मुझसे न होगा। मैं पराये मर्द से नहीं बोल सकती। न जाने कैसे आदमी हों।

निर्मला—आदमी तो बुरे नहीं हैं, और तुम्हें उनसे विवाह तो करना नहीं। जरा-सा बोलने में क्या हानि ? डॉक्टर साहब यहाँ होते, तो मैं तुम्हें आज्ञा दिला देती।

सुधा—जो लोग हृदय के उदार होते हैं, क्या चरित्र के भी अच्छे होते हैं ? परायी स्त्री को घूरने में तो किसी मर्द को संकोच नहीं होता।

निर्मला—अच्छा, न बोलना, मैं ही बातें कर लूंगी। घूर लेंगे जितना उनसे घूरते बनेगा, बस अब तो राजी हुई ?

इतने में कृष्णा आकर बैठ गई। निर्मला ने मुस्कराकर कहा—सच बता कृष्णा, मन इस वक्त क्यों उचाट हो रहा है ?

कृष्णा—जीजाजी बुला रहे हैं, पहले जाकर सुन आओ, पीछे गप्पें लगाना। बहुत विगड़ रहे हैं।

निर्मला—क्या है; तूने कुछ पुछा नहीं ?

कृष्णा—कुछ बीमार से मालूम होते हैं। बहुत दुबले हो गए हैं।

निर्मला—तो जरा बैठकर उनका मन बहला देती। यहाँ दौड़ी क्यों चली आयी ? यह कहो, ईश्वर ने कृपा की, नहीं तो ऐसा ही पुरुष तुझे भी मिलता। जरा बैठकर बातें करो। बुड्ढे बात बड़ी लच्छेदार करते हैं। जवान इतने डींगियल नहीं होते।

कृष्णा—नहीं बहिन, तुम जाओ, मुझसे तो वहाँ नहीं बैठा जाता।

निर्मला चली गई, तो सुधा ने कृष्णा से कहा—अब तो बारात आ गई होगी। द्वार-पूजा क्यों नहीं होती ?

कृष्णा—क्या जाने बहिन, शास्त्रीजी सामान इकट्ठा कर रहे हैं।

सुधा—सुना है, दूल्हा की भावज बड़े कड़े स्वभाव की स्त्री हैं !

कृष्णा—कैसे मालूम?

सुधा—मैंने सुना है, इसलिए बतलाए देती हूं। वहां बड़े मान से रहना होगा।

कृष्णा—मेरी झगड़ने की आदत नहीं। जब मेरी तरफ से कोई शिकायत ही न पाएंगी, तो क्या अनायास ही बिगड़ेंगी?

सुधा—हां, सुना तो ऐसा ही है। झूठ-मूठ लड़ा करती हैं।

कृष्णा—मैं तो सौ बात की एक बात जानती हूं—नम्रता पत्थर को भी मोम कर देती है।

सहसा शोर मचा। बारात आ रही है। दोनों रमणियां खिड़कियों के सामने आ बैठीं। एक क्षण में निर्मला भी आ पहुंची।

वर के बड़े भाई को देखने की उसे बड़ी उत्सुकता हो रही थी।

सुधा ने कहा—कैसे पता चलेगा कि बड़े भाई कौन हैं?

निर्मला—शर्माजी से पूछूं तो मालूम हो। हाथी पर तो कृष्णा के ससुर महाशय हैं। अच्छा, डॉक्टर साहब यहां कैसे आ पहुंचे! घोड़े पर क्या हैं, देखती नहीं हो?

सुधा—हां, हैं तो वही।

निर्मला—इन लोगों से मित्रता होगी। कोई सम्बन्ध तो नहीं है?

सुधा—अब भेंट हो तो पूछूं, मुझे तो कुछ नहीं मालूम।

निर्मला—पालकी में जो महाशय बैठे हुए हैं, वह तो दूल्हा के भाई जैसे नहीं दीखते।

सुधा—बिलकुल नहीं। मालूम होता है, सारी देह में पेट-ही-पेट है।

निर्मला—दूसरे हाथी पर कौन बैठा हुआ है, समझ में नहीं आता।

सुधा—कोई हो, दूल्हा का भाई नहीं हो सकता। उसकी उम्र नहीं देखते हो, चालीस के ऊपर होगी।

निर्मला—शर्माजी तो इस वक्त द्वार-पूजा की फिक्र में हैं नहीं तो पूछती।

संयोग से नाई आ गया। संदूक की कुंजियां निर्मला के पास थीं। इस वक्त द्वारचार के लिए कुछ रुपयों की जरूरत थी, माता ने भेजा था। यह नाई भी पंडित मोटेराम के साथ तिलक लेकर गया था।

निर्मला ने कहा—क्या अभी रुपये चाहिए?

नाई—हां बहिन, चलकर दे दीजिए।

निर्मला—अच्छा चलती हूं। पहले यह बता, तू दूल्हा के बड़े भाई को पहचानता है?

नाई—पहचानता काहे नहीं, यह क्या सामने हैं।

निर्मला—कहाँ, मैं तो नहीं देखती ?

नाई—अरे, वह क्या घोड़े पर सवार हैं। वही तो हैं।

निर्मला ने चकित होकर कहा—क्या कहता है, घोड़े पर दूल्हा के भाई हैं ! पहचानता है या अटकल से ही कह रहा है ?

नाई—अरे बहिनजी, क्या इतना भूल जाऊँगा ? अभी जलपान का सामान दिये चला आ रहा हूँ।

निर्मला—अरे, यह तो डॉक्टर साहब हैं; मेरे पड़ोस में रहते हैं।

निर्मला ने सुधा की ओर देखकर कहा—सुनती हो बहिन, इसकी बातें ?

सुधा ने हँसी रोककर कहा—झूठ बोलता है।

नाई—अच्छा साहब झूठ ही सही, अब बड़ों के मुँह कौन लगे ? अभी शास्त्रीजी से पुछवा दूंगा, तब मानिएगा ?

नाई को आने में देर हुई, तो मोटेराम खुद आगन मे आकर शोर मचाने लगे—इस घर की मर्यादा ईश्वर ही के हाथ है ! नाई घण्टे-भर से आया हुआ है और अभी तक रुपये नहीं मिले।

निर्मला—जरा यहाँ चले आइएगा शास्त्रीजी ! कितने रुपये दरकार हैं, निकाल दूँ।

शास्त्रीजी भुन-भुनाते और जोर-जोर से हाँफते हुए ऊपर आये, और एक लम्बी साँस लेकर बोले—क्या है ? यह बातों का समय नहीं है, जल्दी से रुपये निकाल दो।

निर्मला—लीजिए, निकाल तो रही हूँ, अब क्या मुँह के बल गिर पड़ूं ? पहले यह बताइए कि दूल्हा के बड़े भाई कौन हैं ?

शास्त्रीजी—राम राम ! इतनी-सी बात के लिए मुझे आकाश पर लटका दिया। नाई क्या न पहचान सकता था ?

निर्मला—नाई तो कहता है कि वह घोड़े पर सवार हैं, वही हैं?

शास्त्रीजी—तो फिर किसे बता दें ! वही तो हैं ही।

नाई—घड़ी-भर से कह रहा हूँ, पर बहिनजी मानती ही नहीं।

निर्मला ने सुधा की ओर स्नेह, ममता, विनोद और कृत्रिम तिरस्कार की दृष्टि से देखकर कहा—अच्छा, तुम्हीं अब तक मेरे साथ यह त्रियाचरित्र खेल रही थीं ! मैं जानती तो तुम्हें यहाँ बुलाती ही नहीं। ओफ्फोह ! बड़ा गहरा पेट है तुम्हारा ! तुम महीनों से मेरे साथ शरारत करती चली आती हो, और कभी भूल से इस विषय का एक शब्द तुम्हारे मुँह से नहीं निकला। मैं तो दो-चार दिन ही में उबल पड़ती।

सुधा—तुम्हें मालूम हो जाता, तो मेरे यहाँ आती ही क्यों ?

निर्मला—गजब, रे गजब, मैं डॉक्टर साहब से कई बार बातें कर चुकी हूँ।

तुम्हारे ऊपर यह सारा पाप पड़ेगा। देखी कृष्णा, तूने अपनी चेठानी की शरारत ! यह ऐसी मायाविनी है, इनसे डरती रहना।

कृष्णा—मैं तो ऐसी देवी के चरण धो-धोकर चढ़ाऊँगी। धन्य भाग कि इनके दर्शन हुए।

निर्मला—अब समझ गई। रुपये भी तुम्हीं ने भेजवाए होंगे। अब सिर हिलाया तो सच कहती हूँ, मार बैठूंगी।

सुधा—अपने घर बुलाकर मेहमान का अपमान नहीं किया जाता।

निर्मला—देखो तो अभी कैसी-कैसी खबर लेती हूं। मैंने तुम्हारा मान रखने को जरा-सा लिख दिया था, और तुम सचमुच आ पहुँचीं। भला वहाँ वाले क्या कहते होंगे ?

सुधा—सबसे कहकर आयी हूँ।

निर्मला—अब तुम्हारे पास कभी न आऊँगी। इतना तो इशारा कर देतीं कि डॉक्टर साहब से परदा रखना।

सुधा—उनके देख लेने से ही कौन बुराई हो गई ? न देखते तो अपनी किस्मत को रोते कैसे ? जानते कैसे कि लोभ में पड़कर कैसी चीज खो दी ? अब तो तुम्हें देखकर लालाजी हाथ मलकर रह जाते हैं। मुंह से कुछ नहीं कहते, पर मन में अपनी भूल पर पछताते हैं।

निर्मला—अब तुम्हारे घर कभी न आऊँगी।

सुधा—अब पिंड नहीं छूट सकता। मैंने कौन तुम्हारे घर की राह नहीं देखी है।

द्वार-पूजा समाप्त हो चुकी थी। मेहमान लोग बैठे जलपान कर रहे थे। मुंशीजी के बगल में डॉक्टर सिन्हा बैठे थे। निर्मला ने कोठे पर चिक की आड़ से उन्हें देखा और कलेजा थाम कर रह गई। एक आरोग्य यौवन और प्रतिभा का देवता था; पर दूसरा . इस विषय में कुछ न कहना उचित है।

निर्मला ने डॉक्टर साहब को सैकड़ों बार देखा था, पर आज उसके हृदय में जो विचार उठे, वे कभी न उठे थे। बार-बार जी यही चाहता था कि बुलाकर खूब फटकारूँ, ऐसे-ऐसे ताने मारूँ कि वह भी याद करें; रुला-रुलाकर छोड़ूं, मगर रहम करके रह जाती थी। बारात जनवासे चली गयी थी। भोजन की तैयारी हो रही थी। निर्मला भोजन के थाल चुनने में व्यस्त थी। सहसा महरी ने आकर कहा—बिट्टो, तुम्हें सुधा रानी बुला रही हैं। तुम्हारे कमरे में बैठी हैं।

निर्मला ने थाल छोड़ दिये और घबरायी हुई सुधा के पास आयी मगर अन्दर कदम रखते ही ठिठक गई—डॉक्टर सिन्हा खड़े थे।

सुधा ने मुसकराकर कहा—लो, बहिन, बुला दिया। अब जितना चाहो,

फटकारो। मैं दरवाजा रोके खड़ी हूं, भाग नहीं सकते।

डॉक्टर साहब ने गम्भीर भाव से कहा—भागता कौन है? यहाँ तो सिर झुकाए खड़ा हूँ।

निर्मला ने हाथ जोड़कर कहा—इसी तरह सदा कृपादृष्टि रखिए, भूल न जाइएगा यही मेरी विनय है।

## : १७ :

कृष्णा के विवाह के बाद सुधा चली गई। लेकिन निर्मला मैके में ही रह गई। वकील साहब बारबार लिखते थे, पर वह न जाती थी। जाने को उसका जी न चाहता था। वहाँ कोई ऐसी चीज न थी, जो उसे खींच ले जाए। यहाँ माता की सेवा छोटे भाइयों की देखभाल में उसका समय बड़े आनन्द से कट जाता था। वकील साहब खुद आते, तो शायद वह जाने पर राजी हो जाती, लेकिन इस विवाह में मुहल्ले की लड़कियों ने उनकी वह दुर्गत की थी कि बेचारे आने का नाम ही न लेते थे। सुधा ने भी कई बार पत्र लिखा, पर निर्मला ने उससे भी हीले-हवाले किए। आखिर एक दिन सुधा ने नौकर को साथ लिया और आ धमकी।

जब दोनों गले मिल चुकीं, तो सुधा ने कहा—तुम्हें तो वहाँ जाते मानो डर लगता है।

निर्मला—हाँ बहिन, डर तो लगता है। ब्याह की गयी, तीन साल में आई अबकी तो वहाँ उम्र ही खतम हो जायगी। फिर कौन बुलाता है और कौन आता है ?

सुधा—आने को क्या हुआ, जब जी चाहे, चली आना। वहाँ वकील साहब बहुत बेचैन हो गए हैं।

निर्मला—बहुत बेचैन, रात को शायद नींद न आती हो !

सुधा—बहिन, तुम्हारा कलेजा पत्थर का है। उनकी दशा देखकर तरस आता है। कहते थे, घर में कोई पूछनेवाला नहीं, न कोई लड़का, न बाला, किससे जी बहलाएँ ? जब से दूसरे मकान में उठ आये हैं, बहुत दुःखी रहते हैं।

निर्मला—लड़के तो ईश्वर के दिये दो-दो हैं।

सुधा—उन दोनों की बड़ी शिकायत करते थे। जियाराम तो अब बात ही नहीं सुनता—तुरकी-बतुरकी जवाब देता है। रहा छोटा, वह भी उसी के कहने में है। बेचारे बड़े लड़के को याद करके रोया करते हैं।

निर्मला—जियाराम तो शरीर न था; वह बदमाशी कब से सीख गया ? मेरी तो कोई बात न टालता था—इशारे पर काम करता था।

सुधा—क्या जाने बहिन ! सुना, कहता है आप ने मैया को जहर देकर मार डाला—आप हत्यारे हैं। कई बार उनसे विवाह करने के लिए ताने दे चुका है। ऐसी-ऐसी बातें कहता है कि वकील साहब रो पड़ते हैं। अरे, और तो क्या कहूं, एक दिन पत्थर उठा कर मारने दौड़ा था।

निर्मला ने गम्भीर चिन्ता में पड़कर कहा—यह लड़का तो बड़ा शैतान निकला। उससे यह किसने कहा कि उसकी माई को उन्होंने जहर दे दिया है!

सुधा—यह तुम्हीं से ठीक होगा।

निर्मला को यह नई चिन्ता पैदा हुई। अगर जिया का यही रंग है—अपने बाप से लड़ने पर तैयार रहता है, तो मुझसे क्यों दबने लगा ? वह रात को बड़ी देर तक इसी फिक्र में डूबी रही। मंसाराम की आज उसे बहुत याद आई। उसके साथ जिंदगी आराम से कट जाती। इस लड़के का जब अपने पिता के सामने ही यह हाल है, तो उनके पीछे उसके साथ कैसे निर्वाह होगा ! घर हाथ से निकल ही गया। कुछ-न-कुछ कर्ज अभी सिर पर होगा ही। आमदनी का यह हाल ! ईश्वर ही बेड़ा पार लगाएंगे। आज पहली बार निर्मला को बच्ची की फिक्र पैदा हुई। इस बेचारी का न जाने क्या हाल होगा ? ईश्वर ने यह विपत्ति सिर पर डाल दी। मुझे तो इसकी जरूरत ही न थी। जन्म ही लेना था, तो किसी भाग्यवान के घर जन्म लेती। बच्ची उसकी छाती से लिपटी हुई सो रही थी। माता ने उसको और भी चिपटा लिया, मानो कोई उसके हाथ से उसे छीने लिये जाता है।

निर्मला के पास ही सुधा की चारपाई थी। निर्मला तो चिन्ता-सागर में गोता खा रही थी और सुधा मीठी नींद का आनन्द उठा रही थी। क्या उसे अपने बालक की फिक्र सताती है ? मृत्यु तो बूढ़े और जवान का भेद नहीं रखती, फिर सुधा को कोई चिन्ता क्यों नहीं सताती ? उसे तो कभी भविष्य की चिन्ता से उदास नहीं देखा।

सहसा सुधा की नींद खुल गई। उसने निर्मला को अभी तक जागते देखा, तो बोली—अरे, अभी तक सोई नहीं ?

निर्मला—नींद ही नहीं आती।

सुधा—आंखें बंद कर लो, आप ही नींद आ जायगी। मैं तो चारपाई पर आते ही मर-सी जाती हूं। वह जगाते भी हैं, तो खबर नहीं होती। न जाने मुझे क्यों इतनी नींद आती है ? शायद कोई रोग है।

निर्मला—हां, बड़ा भारी रोग है। इसे राज-रोग कहते हैं। डॉक्टर साहब से कहो दवा शुरू कर दें।

सुधा—तो आखिर जागकर क्या सोचूं । कभी-कभी मैके की याद आ जाती है, तो

उस दिन जरा देर में आँख लगती है।

निर्मला—डॉक्टर साहब की याद नहीं आती ?

सुधा—कभी नहीं, उनकी याद क्यों आए ? जानती हूँ कि टेनिस खेलकर आये होंगे, खाना खाया होगा और आराम से लेटे होंगे।

निर्मला—लो, सोहन भी जाग गया ! जब तुम जाग गईं, तो भला वह क्यों सोने लगा ?

सुधा—हाँ बहिन, इसकी अजीब आदत है। मेरे साथ सोता और मेरे ही साथ जागता है। उस जन्म का कोई तपस्वी है। देखो, इसके माथे पर तिलक का कैसा निशान है। बाँहों पर ऐसे ही निशान हैं। जरुर कोई तपस्वी है।

निर्मला—तपस्वी लोग तो चन्दन-तिलक नहीं लगाते। उस जन्म का कोई धूर्त पुजारी होगा। क्यों रे, तू कहाँ का पुजारी था ? बता ?

सुधा—इसका ब्याह मैं बच्ची से करुँगी।

निर्मला—चलो बहिन, गाली देती हो। बहिन से भी भाई का ब्याह होता है।

सुधा—मैं तो करूँगी, चाहे कोई कुछ कहे। ऐसी सुन्दर बहू और कहाँ पाऊँगी ? जरा देख तो बहिन, इसकी देह कुछ गर्म है या मुझे ही मालूम होती है।

निर्मला ने सोहन का माथा छूकर कहा—नहीं, नहीं, देह गर्म है। यह ज्वर कब आ गया ? दूध तो पी रहा है न ?

सुधा—अभी सोया था, तब तो देह ठंडी थी। शायद सर्दी लग गई। उढ़ाकर सुलाए देती हूँ। सवेरे तक ठीक हो जायगा।

सवेरा हुआ तो सोहन की हालत और भी खराब हो गई। उसकी नाक बहने लगी और बुखार भी तेज हो गया। आँखें चढ़ गईं और सिर झुक गया। न वह हाथ-पैर हिलाता था, न हँसता-बोलता था, बस चुपचाप पड़ा था। ऐसा मालूम होता था कि उसे इस वक्त किसी का बोलना अच्छा नहीं लगता। कुछ खाँसी भी आने लगी। अब तो सुधा घबरायी। निर्मला की भी राय हुई कि डॉक्टर साहब को बुलाया जाए, लेकिन उसकी बूढ़ी माता ने कहा—डॉक्टर-हकीम का यहाँ कुछ काम नहीं। साफ तो देख रही हूँ कि बच्चे को नजर लग गई है। भला, डॉक्टर क्या करेगा?

सुधा—अम्माँजी, भला यहाँ नजर कौन लगा देगा ? अभी तक तो बाहर कहीं गया भी नहीं।

माता—नजर कोई लगाता नहीं बेटी, किसी-किसी आदमी की दीठ बुरी होती है, आप-ही-आप लग जाती है। कभी-कभी माँ-बाप तक की नजर लग जाती है। मैं तो इसे

हुमकते देखकर डरी थी कि कुछ-न-कुछ अनिष्ट होने वाला है। आँखें नहीं देखती हो, कितनी चढ़ गइ हैं। यही नजर की सबसे बड़ी पहचान है।

बुढ़िया महरी और पड़ोस की पंडिताइन ने इस कथन का अनुमोदन कर दिया। बस महँगू ने आकर बच्चे का मुँह देखा और हँसकर बोला—मालकिन, यह दीठ है, और कुछ नहीं। जरा पतली-पतली तीलियाँ तो मँगवा दीजिए। भगवान् ने चहा, तो संझा तक बच्चा हँसने लगेगा।

सरकण्डे के पाँच टुकड़े लाए गए। महँगू ने उन्हें बराबर करके एक डोरे से बाँध दिया और कुछ बुदबुदाकर उसी पीले हाथों से पाँच बार सोहन का सिर सहलाया। अब जो देखा, तो पाँचों तीलियाँ छोटी-बड़ी हो गई थीं। सब स्त्रियाँ कौतुक देखकर दंग रह गईं। अब नजर में किसे सन्देह हो सकता था ? महँगू ने फिर बच्चे को तीलियों से सहलाना शुरू किया। अबकी तीलियाँ बराबर हो गईं, केवल थोड़ा-सा अन्तर रह गया। यह सब इस बात का प्रमाण था कि नजर का असर अब थोड़ा-सा रह गया है। महँगू सबको दिलासा देकर शाम को फिर आने का वायदा करके चला गया।

बालक की दशा दिन को और भी खराब हो गई। खाँसी का जोर हो गया। शाम के समय महँगू ने आकर फिर तीलियों का तमाशा किया। इस वक्त पाँचों तीलिया बराबर निकलीं. स्त्रियाँ निश्चिन्त हो गईं। लेकिन सोहन को सारी रात खाँसते गुजरी। यहाँ तक कि कई बार उसकी आँखें उलट गईं। सुधा और निर्मला दोनों ने बैठकर सवेरा किया। खैर, रात कुशल से कट गई। अब बूढ़ा माताजी नया रंग लायीं। महँगू नजर न उतार सका, इसलिए अब किसी मौलवी से फूँक डलवाना जरूरी हो गया। सुधा फिर भी अपने पति को सूचना न दे सकी। महरी सोहन को एक चादर से लपेटकर मस्जिद में ले गई और फूंक डलवा लायी। शाम को भी फूंक छोड़ी गई, पर सोहन ने सिर न उठाया। रात आ गई। सुधा ने मन में निश्चय किया कि रात कुशल से बीतेगी, तो प्रातःकाल ही पति को तार दूँगी।

लेकिन रात कुशल से न बीतने पायी। आधी रात जाते-जाते बच्चा हाथ से निकल गया। सुधा की जीवन-सम्पत्ति देखते-देखते उसके हाथों से छिन गई।

वही जिसके विवाह का दो दिन पहले विनोद हो रहा था, आज सारे घर को रुला रहा है। जिसकी भोली-भोली सूरत देखकर माता की छाती फूल उठती थी, उसी को देखकर आज माता की छाती फटी जाती है। सारा घर सुधा को समझाता था, पर उसके आँसू न थमते थे, सब्र न होता था। सबसे बड़ा दुःख इस बात का था कि पति को कौन मुँह दिखलाऊँगी। उन्हें खबर तक न थी।

रात को ही तार दिया गया और दूसरे दिन डॉक्टर सिन्हा नौ बजते-बजते मोटर

पर आ पहुँचे। सुधा ने उनके आने की खबर पायी, तो और भी फूट-फूट कर रोने लगी। बालक की जल-क्रिया हुई ! डॉक्टर साहब कई बार अन्दर आये, पर सुधा उनके पास न गयी। उनके सामने कैसे जाए ? कौन मुख दिखाए ? उसने अपनी नादानी से उनके जीवन का रत्न छीनकर दरिया में डाल दिया। अब उनके पास जाते उसकी छाती के टुकड़े-टुकड़े हुए जाते थे। बालक को उसकी गोद में देखकर पति की आँखें चमक उठती थीं। बालक ठुमककर पिता की गोद में चला जाता था। माता फिर बुलाती, तो पिता की छाती से चिमट जाता था, और लाख चुमकारने-दुलारने पर भी बाप की गोद न छोड़ता था। तब माँ कहती थी, बड़ा मतलबी है ! आज वह किसे गोद में लेकर पति के पास जायगी ? उसकी सूनी गोद देखकर कहीं वह चिल्लाकर रो न पड़ें। पति के सम्मुख जाने की अपेक्षा उसे मर जाना कहीं आसान जान पड़ता था। वह एक क्षण के लिए निर्मला को न छोड़ती थी कि कहीं पति से सामना न हो जाए।

निर्मला ने कहा—बहिन, अब तो जो होना था हो चुका; अब उनसे कब तक भागती फिरोगी ? रात ही को चले जायेंगे, अम्माँ कहती थीं।

सुधा ने सजल नेत्रों से ताकते हुए कहा—कौन मुँह लेकर उनके पास जाऊँ ? मुझे डर लग रहा है कि उनके सामने जाते ही मेरे पैर न थरनि लगें और मैं गिर न पड़ूँ।

निर्मला—चलो, मैं तुम्हारे साथ चलती हूं। तुम्हें सँभाले रहूंगी।

सुधा—मुझे छोड़कर भाग तो न जाओगी ?

निर्मला—नहीं-नहीं, भागूँगी नहीं।

सुधा—मेरा कलेजा तो अभी से उमड़ा आता है। मैं इतना घोर वज्रपात होने पर भी बैठी हूं, मुझे यही आश्चर्य हो रहा है। सोहन को वह बहुत प्यार करते थे बहिन ! न जाने उनके चित्त की क्या दशा होगी। मैं उन्हें ढाढ़स क्या दूँगी, आप ही रोती रहूंगी। क्या रात ही को चले जायेंगे ?

निर्मला—हाँ, अम्माँजी तो कहती थीं, छुट्टी नहीं ली है।

दोनों सहेलियाँ मर्दाने की ओर चलीं; लेकिन कमरे के द्वार पर पहुँचकर सुधा ने निर्मला को विदा कर दिया। अकेली कमरे में दाखिल हुई।

डॉक्टर साहब घबरा रहे थे कि न जाने सुधा की क्या दशा हो रही है। भाँति-भाँति की शंकाएँ मन में आ रही थीं। जाने को तैयार तो बैठे थे, लेकिन जी न चाहता था। जीवन शून्य-सा मालूम होता था। मन-ही-मन कुढ़ रहे थे। अगर ईश्वर को इतनी जल्दी यह पदार्थ देकर छीन लेना था, तो दिया ही क्यों था ? उन्होंने तो कभी सन्तान के लिए ईश्वर से प्रार्थना भी न की थी। वह आजन्म निःसन्तान रह सकते थे, पर सन्तान पाकर उससे वंचित हो जाना उन्हें असह्य जान पड़ता था। क्या सचमुच मनुष्य ईश्वर

, मैं तो एकाध झपकी भी लेती थी; उसकी आँखें
पर आ पहुँचे। सुधा ने उनके आने टहलती रहती थी। उसके एहसान कभी न भूलूँगी।
बालक की जल-क्रिया हुई ! डॉक्
गयी। उनके सामने कैसे जाने का मौका न था। सिविल सर्जन शिकार खेलने गया हुआ
जीवन का रत्न छीनकर
टुकड़े-टुकड़े हुए जाते, हमेशा शिकार ही खेला करते हैं ?
थीं। बालक ठुमक राजाओं का और काम ही क्या है ?
छाती से चिमट मैं तो आज न जाने दूँगी।
था। तब मास्टर—जी तो मेरा भी नहीं चाहता।
जायगी-तो मत जाओ, तार दे दो। मैं भी तुम्हारे साथ चलूँगी। निर्मला को भी लेती
की ूँगी।

सुधा यहाँ से लौटी, तो उसके हृदय का बोझा हलका हो गया था। पति की प्रेमपूर्ण कोमल वाणी ने उसके सारे शोक और संताप का हरण कर लिया था। प्रेम में असीम विश्वास है, असीम धैर्य है, असीम बल है।

## : १८ :

जब हमारे ऊपर कोई विपत्ति आ पड़ती है, तो उससे हमें केवल दुःख ही नहीं होता—हमें दूसरों के ताने भी सहने पड़ते हैं। जनता को हमारे ऊपर टिप्पणियाँ कसने का वह सुअवसर मिल जाता है, जिसके लिए वह हमेशा बेचैन रहती है। मंसाराम क्या मरा, मानो समाज को उन पर आवाज़ें कसने का बहाना मिल गया। भीतर की बातें कौन जाने, प्रत्यक्ष बात यही थी कि यह सब सौतेली माँ की करतूत है। चारों तरफ यही चर्चा थी, ईश्वर न करे, लड़कों को सौतेली माँ से पाला पड़े। जिसे अपना बना-बनाया घर उजाड़ना हो—अपने प्यारे बच्चों की गर्दन पर छुरी फेरवानी हो, वह बच्चों के रहते हुए अपना दूसरा ब्याह करे। ऐसा कभी नहीं देखा कि सौत के आने पर घर तबाह न हो गया हो। वही जो बच्चों पर जान देता था, सौत आते ही उन्हीं बच्चों का दुश्मन हो जाता है—उसकी मति ही बदल जाती है। ऐसी देवी ने जन्म ही नहीं लिया, जिसने सौत के बच्चों को अपना समझा हो।

मुश्किल यह थी कि लोग इन टिप्पणियों पर सन्तुष्ट न होते थे। कुछ ऐसे सज्जन भी थे, जिन्हें अब जियाराम और सियाराम से विशेष स्नेह हो गया था। वे दोनों बालकों से बड़ी सहानुभूति प्रकट करते; यहाँ तक कि दो-एक महिलाएँ तो उनकी माता के शील और स्वभाव को याद कर आँसू बहाने लगती थीं। हाय-हाय ! बेचारी क्या जानती थी कि

उसके मरते ही उसके लाड़लों की यह दुर्दशा होगी। अब दूध-मक्खन काहे को मिलता होगा।

जियाराम कहता—मिलता क्यों नहीं?

महिला कहती—मिलता है! अरे बेटा, मिलना भी कई तरह का होता है। पानीवाला दूध टके सेर मँगाकर रख दिया, पियो चाहे न पियो—कौन पूछता है? नहीं तो बेचारी नौकर से दूध दुहवाकर मँगवाती थी; वह तो चेहरा ही कहे देता है। दूध की सूरत छिपी नहीं रहती—वह सूरत नहीं रही।

जियाराम को अपनी अम्माँ के समय के दूध का स्वाद तो याद था नहीं, जो इस आक्षेप का उत्तर देता और न उस समय की अपनी सूरत ही याद थी—चुप रह जाता। इन शुभाकांक्षाओं का असर भी पड़ना स्वाभाविक था। जियाराम को अपने घरवालों से चिढ़ होती जाती थी! मुंशीजी मकान नीलाम हो जाने के बाद दूसरे घर में उठ आये तो किराए की फिक्र हुई। निर्मला ने मक्खन बन्द कर दिया। वह आमदनी ही न रही तो खर्च कैसे रहता? दोनों कहार अलग कर दिए गए। जियाराम को यह कतर-ब्योंत बुरी लगती थी। जब निर्मला मैके चली गयी, तो मुंशीजी ने दूध भी बन्द कर दिया। नवजात कन्या की चिन्ता अभी से उनके सिर पर सवार हो गई थी।

जियाराम ने बिगड़कर कहा—दूध बन्द करने से आपका महल बन रहा होगा, भोजन भी बन्द कर दीजिए!

मुंशीजी—दूध पीने का शौक है तो जाकर दुहा क्यों नहीं लाते? पानी के पैसे तो मुझसे न दिए जाएँगे।

जियाराम—मैं दूध दुहाने जाऊँ, कोई स्कूल का लड़का देख ले तब?

मुंशीजी—तब कुछ नहीं। कह देना, अपने लिए दूध लिए जाता हूँ। दूध लाना कोई चोरी नहीं है।

जियाराम—चोरी नहीं है! आप ही को कोई दूध लाते देख ले, तो आपको शर्म न आएगी?

मुंशीजी—बिलकुल नहीं। मैंने तो इन्हीं हाथों से पानी खींचा है, अनाज की गठरियाँ लाया हूँ। मेरे बाप लखपती नहीं थे।

जियाराम—मेरे बाप तो गरीब नहीं हैं, मैं दूध क्यों दुहाऊँ? आखिर आपने कहारों को क्यों जवाब दे दिया?

मुंशीजी—क्या तुम्हें इतना भी नहीं सूझता कि मेरी आमदनी अब पहले सी नहीं रही! इतने तो नादान नहीं हो?

जियाराम—आखिर आपकी आमदनी क्यों कम हो गई?

मुंशीजी—जब तुम्हें अकल नहीं है, तो क्या समझाऊँ ? यहाँ जिन्दगी से तंग आ गया हूँ, मुकदमें कौन ले, और ले तो तैयार कौन करे ? वह दिल ही नहीं रहा। अब तो जिन्दगी के दिन पूरे कर रहा हूं। सारे अरमान लल्लू के साथ चले गए।

जियाराम—अपने ही हाथों न !

मुंशीजी ने चीखकर कहा—अरे अहमक ! यह ईश्वर की मर्जी थी। अपने हाथों कोई अपना गला काटता है ?

जियाराम—ईश्वर तो आपका विवाह करने न आया था।

मुंशीजी अब जब्त न कर सके, लाल-लाल आँखें निकालकर बोले—क्या तुम आज लड़ने के लिए कमर बाँधकर आए हो ? आखिर किस बिरसे पर ? मेरी रोटियाँ तो नहीं चलाते ? जब इस लायक हो जाना, तो मुझे उपदेश देना। तब मैं सुन लूंगा। अभी तुमको मुझे उपदेश देने का अधिकार नहीं। कुछ दिनों अदब और तमीज सीखो। तुम मेरे सलाहकार नहीं हो कि मैं जो काम करूँ, उसमें तुमसे सलाह लूं। मेरी पैदा की हुई दौलत है, उसे जैसे चाहूं, खर्च कर सकता हूं। तुमको जबान खोलने का हक नहीं है। अगर फिर तुमने मुझसे ऐसी बेअदबी की, तो नतीजा बुरा होगा। जब मंसाराम ऐसा रत्न खोकर मेरे प्राण न निकले, तो तुम्हारे बगैर मैं मर न जाऊँगा, समझ गए ?

यह कड़ी फटकार पाकर भी जियाराम वहाँ से न टला। निःशंक भाव से बोला—तो क्या आप चाहते हैं कि हमें चाहे कितनी ही तकलीफ हो मुंह न खोलें ? मुझसे तो यह न होगा। भाई साहब को अदब और तमीज का जो इनाम मिला, उसकी मुझे भूख नहीं। मुझमें जहर खाकर प्राण देने की हिम्मत नहीं ! ऐसे अदब को दूर से दण्डवत्।

मुंशीजी—तुम्हें ऐसी बातें करते शर्म नहीं आती ?

जियाराम—लड़के अपने बुजुर्गों ही की नकल करते हैं।

मुंशीजी का क्रोध शांत हो गया। जियाराम पर उसका कुछ भी असर न होगा, इसका उन्हें यकीन हो गया। उठकर टहलने चले गए। आज उन्हें सूचना मिल गई कि इस घर का शीघ्र ही सर्वनाश होने वाला है।

उस दिन से पिता और पुत्र में किसी-न-किसी बात पर रोज ही एक झड़प हो जाती। मुंशीजी ज्यों-त्यों तरह देते थे, जियाराम और भी शेर हुआ जाता था। एक दिन जियाराम ने रुक्मिणी से यहाँ तक कह डाला—बाप है, यह समझ कर छोड़ देता हूं, नहीं तो मेरे ऐसे-ऐसे साथी हैं कि चाहूँ तो भरे बाजार में पिटवा दूं। रुक्मिणी ने मुंशीजी से कह दिया। मुंशीजी ने प्रकट रूप से तो बेपरवाही दिखायी, पर उनके मन में शंका समा गई। शाम को सैर करना छोड़ दिया। नई चिन्ता सवार हो गई। इसी भय से निर्मला को

भी न जाने थे कि शैतान उनके साथ भी यही बर्ताव करेगा। जियाराम एक बार इसी बयान कह भी चुका था—देखूँ, अब वो कैसे इस घर में आती है? द्वार ही से न दुत्कार दूँ, तो जियाराम नाम नहीं। बुड्ढे मियाँ कर ही क्या लेंगे? मुंशीजी भी खूब समझ गए थे कि मैं इसका कुछ भी नहीं कर सकता। कोई बाहर का आदमी होता, तो उसे पुलिस और कानून के शिकंजे में कसते। अपने लड़कों को क्या करें? सच कहा है, आदमी हारता है तो अपने लड़कों से।

एक दिन डॉक्टर सिन्हा ने जियाराम को बुलाकर समझाना शुरू किया। जियाराम उनका अदब करता था। चुपचाप बैठा सुनता रहा। जब डॉक्टर साहब ने पूछा, आखिर तुम चाहते क्या हो? तो वह बोला—साफ-साफ कह दूँ न? बुरा तो न मानिएगा।

सिन्हा—नहीं, जो तुम्हारे दिल में हो, साफ-साफ कह दो।

जियाराम—तो सुनिए, जब से भैया मरे हैं, मुझे पिताजी की सूरत देखकर क्रोध आता है। मुझे ऐसा मालूम होता है कि इन्हीं ने भैया की हत्या की है और एक दिन मौका पाकर हम दोनों भाइयों की हत्या करेंगे। अगर इनकी यह इच्छा न होती, तो ब्याह ही क्यों करते?

डॉक्टर साहब ने बड़ी मुश्किल से हँसी रोककर कहा—तुम्हारी हत्या करने के लिए उन्हें ब्याह करने की जरूरत थी, यह बात मेरी समझ में नहीं आई। बिना विवाह किए भी हत्या कर सकते थे।

जियाराम—कभी नहीं! उस वक्त तो उनका दिल ही कुछ और था—हम लोगों पर जान देते थे। अब मुँह नहीं देखना चाहते। उनकी यही इच्छा है कि उन दोनों प्राणियों के सिवा घर में और कोई न रहे। अब जो लड़के होंगे, उनके रास्ते से हम लोगों को हटा देना चाहते हैं, यही उन दोनों आदमियों की दिली मंशा है। हमें तरह-तरह की तकलीफें देकर भगा देना चाहते हैं। इसीलिए आजकल मुकदमे नहीं लेते। हम दोनों भाई आज भाग जायँ, तो फिर देखिए, कैसी बहार होती है।

डॉक्टर—अगर तुम्हें भगाना होता, तो कोई इल्जाम लगाकर घर से निकाल देते।

जिया—इसके लिए पहले ही से तैयार बैठा हूँ।

डॉक्टर—सुनूं, क्या तैयारी की है?

जिया—जब मौका आएगा, देख लीजिएगा।

यह कहकर जियाराम चलता हुआ। डॉक्टर सिन्हा ने बहुत पुकारा, पर उसने फिरकर देखा भी नहीं।

कई दिन के बाद डॉक्टर साहब की जियाराम से फिर मुलाकात हो गई। डॉक्टर सिनेमा के प्रेमी थे और जियाराम की तो जान ही सिनेमा में बसती थी। डॉक्टर

साहब ने सिनेमा पर आलोचना करके जियाराम को बातों में लगा लिया और अपने घर लाए। भोजन का समय आ गया था, दोनों आदमी साथ ही भोजन करने बैठे। जियाराम को वहाँ भोजन बहुत स्वादिष्ट लगा, बोला—मेरे यहाँ तो जब महाराज अलग हुआ, खाने का मजा ही जाता रहा! बुआजी पक्कावैष्णवी भोजन बनाती हैं, जबरदस्ती खा लेता हूँ पर खाने की तरफ ताकने का जी नहीं चाहता।

डॉक्टर—मेरे यहाँ तो जब घर में खाना पकता है, तो इससे कहीं स्वादिष्ट होता है। तुम्हारी बुआजी प्याज-लहसुन न छूती होंगी।

जिया—हाँ, साहब, उबालकर रख देती हैं। लालाजी को इसकी परवाह ही नहीं कि कोई खाता है या नहीं! इसीलिए तो महाराज को अलग किया है। अगर रुपये नहीं हैं, तो रोज गहने कहाँ से बनते हैं?

डॉक्टर—यह बात नहीं है जियाराम, उनकी आमदनी सचमुच बहुत कम हो गई है। तुम उन्हें बहुत दिक करते हो।

जिया—(हँसकर) मैं उन्हें दिक करता हूँ? मुझसे कसम ले लीजिए, जो कभी उनसे बोलता भी हूं। मुझे बदनाम करने का इन्होंने बीड़ा उठा लिया। बेसबब पीछे पड़े रहते हैं। यहाँ तक कि मेरे दोस्तों से भी उन्हें चिढ़ है। आप सोचिए, दोस्तों के बगैर कोई जिन्दा रह सकता है? मैं कोई लुच्चा नहीं हूँ कि लुच्चों की सोहबत रखूं, मगर आप दोस्तों ही के पीछे मुझे रोज सताया करते हैं। कल तो मैंने साफ कह दिया—मेरे दोस्त घर आएँगे, किसी को अच्छा लगे या बुरा। जनाब, कोई हो, हर वक्त की धौंस नहीं सह सकता।

डॉक्टर—मुझे तो भाई, उन पर बड़ी दया आती है। यह जमाना उनके आराम करने का था। एक तो बुढ़ापा, उस पर जवान बेटे का शोक, स्वास्थ्य भी अच्छा नहीं। ऐसा आदमी क्या कर सकता है? वह जो कुछ थोड़ा-बहुत करते हैं, वही बहुत है। तुम अभी और कुछ नहीं कर सकते, तो कम-से-कम अपने आचरण से तो उन्हें प्रसन्न रख सकते हो। बुड्ढों को प्रसन्न करना बहुत कठिन काम नहीं! यकीन मानो, तुम्हारा हँसकर बोलना ही उन्हें खुश करने के काफी है। इतना पूछने में तुम्हारा क्या खर्च होता है—बाबूजी, आपकी तबीयत कैसी है? वह तुम्हारी यह उदण्डता देख कर मन-ही-मन कुढ़ते रहते हैं। मैं तुमसे सच कहता हूँ, कई बार रो चुके हैं। उन्होंने मान लो शादी करने में गलती की। इसे वह स्वीकार करते हैं, लेकिन तुम अपने कर्त्तव्य से क्यों मुँह मोड़ते हो? वह तुम्हारे पिता हैं, तुम्हें उनकी सेवा करनी चाहिए। एक बात भी मुँह से ऐसी न निकालनी चाहिए जिससे उनका दिल दुखे! उन्हें यह ख्याल करने का मौका क्यों दो कि सब मेरी कमाई खाने वाले हैं, बात पूछने वाला कोई नहीं। मेरी उम्र तुमसे

कहीं ज्यादा है सियाराम, पर आज तक मैंने अपने पिता जी की किसी बात का जवाब नहीं दिया। वह अब भी मुझे डाँटते हैं, सिर झुकाकर सुन लेता हूँ, वह जो कुछ कहते हैं, मेरे भले ही को कहते हैं। माता-पिता से बढ़कर हमारा हितैषी और कौन हो सकता है? उनके ऋण से कौन मुक्त हो सकता है?

सियाराम बैठा रोता रहा। अभी उसके सद्भावों का सम्पूर्णतः लोप न हुआ था। अपनी दुर्जनता उसे साफ नजर आ रही थी। इतनी ग्लानि उसे बहुत दिनों से न आई थी। रोकर डाक्टर साहब से कहा—मैं बहुत ही लज्जित हूँ। दूसरों के बहकाने में आ गया था। अब आप मेरी जरा भी शिकायत न सुनेंगे। आप पिताजी से मेरे अपराध क्षमा करा दीजिए। मैं सचमुच बड़ा अभागा हूँ। उन्हें मैंने बहुत सताया। उनसे कहिए, मेरे अपराध क्षमा दें नहीं मैं मुँह में कालिख लगाकर कहीं निकल जाऊँगा—डूब मरूँगा।

डॉक्टर साहब अपनी उपदेश-कुशलता पर फूले न समाए। सियाराम को गले लगाकर विदा किया।

सियाराम घर पहुँचा, तो ग्यारह बज गए। मुंशीजी भोजन करके अभी बाहर आये थे। उसे देखते ही बोले—जानते हो, के बजे हैं? बारह का वक्त है।

सियाराम ने बड़ी नम्रता से कहा—डॉक्टर सिन्हा मिल गए। उनके साथ उनके घर तक चला गया। उन्होंने खाने के लिए जिद की मजबूरन खाना पड़ा। इसी से देर हो गई।

मुंशीजी—डॉक्टर सिन्हा से दुखड़े रोने गये होंगे या और कोई काम था?

सियाराम की नम्रता का चोला सहसा उड़ गया बोला—दुखड़े रोने की मेरी आदत नहीं है।

मुंशीजी—जरा भी नहीं, तुम्हारे मुँह में तो जबान ही नहीं मुझसे जो लोग तुम्हारी बातें करते हैं, वह गढ़ा करते होंगे!

सियाराम—और दिनों की मैं नहीं कहता लेकिन आज डॉक्टर सिन्हा के यहाँ मैंने कोई ऐसी बात नहीं की, जो इस वक्त आपके सामने न कर सकूँ।

मुंशीजी—बड़ी खुशी की बात है। बेहद खुशी हुई! आज से गुरुदीक्षा ले ली है क्या?

सियाराम की नम्रता का एक चतुर्थांश और गायब हो गया। सिर उठाकर बोला—आदमी बिना गुरुदीक्षा लिये हुए भी अपनी बुराइयों पर लज्जित हो सकता है। अपना सुधार करने के लिए गुरुमन्त्र कोई जरूरी चीज नहीं।

मुंशीजी—अब तो लुच्चे जमा न होंगे?

सियाराम—आप किसी को लुच्चा क्यों कहते हैं, जब तक ऐसा कहने के लिए

आपके पास कोई प्रमाण नहीं ?

मुंशीजी—तुम्हारे दोस्त सब लुच्चे-लफंगे हैं। एक भी भला आदमी नहीं। मैं तुमसे कई बार कह चुका हूँ कि उन्हें मत जमा किया करो, तुमने सुना नहीं। आज मैं आखिरी बार कहे देता हूं कि अगर तुमने उन शोहदों को जमा किया, तो मुझे पुलिस की सहायता लेनी पड़ेगी।

जियाराम की नम्रता का एक चतुर्थांश और गायब हो गया। फड़ककर बोला—अच्छी बात है, पुलिस की सहायता लीजिए। देखें पुलिस क्या करती है ? मेरे दोस्तों में आधे से ज्यादा पुलिस के अफसरों ही के बेटे हैं। जब आप ही मेरा सुधार करने पर तुले हुए हैं, तो मैं व्यर्थ क्यों कष्ट उठाऊँ।

यह कहता हुआ जियाराम अपने कमरे में चला गया और एक क्षण के बाद हारमोनियम के मीठे स्वरों की आवाज आने लगी।

सहृदयता का जलाया हुआ दीपक निर्दय व्यंग के एक झोंके से बुझ गया। अड़ा हुआ घोड़ा चुमकारने से जोर मारने लगा था, पर हण्टर पड़ते ही फिर अड़ गया और गाड़ी पीछे ढकेलने लगा।

## : १९ :

अबकी सुधा के साथ निर्मला को आना पड़ा। वह तो मैके में कुछ दिन और रहना चाहती थी, लेकिन शोकातुर सुधा अकेले कैसे रहती ? उसकी खातिर आना ही पड़ा। रुक्मिणी ने भूंगी से कहा—देखती है वहू मैके से कैसा निखरकर आयी है।

भूंगी ने कहा—दीदी, माँ के हाथ की रोटियाँ लड़कियों को बहुत अच्छी लगती हैं।

रुक्मिणी—ठीक कहती है भूंगी, खिलाना तो कुछ माँ ही जानती है।

निर्मला को ऐसा मालूम हुआ कि घर का कोई आदमी उसके आने से खुश नहीं। मुंशीजी ने खुशी तो बहुत दिखायी, पर हृदयगत चिन्ता को न छिपा सके। बच्ची का नाम सुधा ने आशा रख दिया था। वह आशा की मूर्ति-सी थी, भी। देखकर सारी चिन्ता भाग जाती थी। मुंशीजी ने उसे गोद में लेना चाहा तो रोने लगी; दौड़कर माँ से लिपट गई, मानो पिता को पहचानती ही नहीं। मुंशीजी ने मिठाइयों से उसे परचाना चाहा। घर में कोई नौकर तो था नहीं, जाकर सियाराम से दो आने की मिठाइयाँ लाने को कहा। जियाराम भी बैठा हुआ था। बोल उठा—हम लोगों के लिए तो कभी मिठाइयाँ नहीं आतीं।

मुंशीजी ने झुंझलाकर कहा—तुम लोग बच्चे नहीं हो।

जियाराम—और क्या बूढ़े हैं ? मिठाइयाँ मँगवाकर रख दीजिए, तो मालूम हो कि बच्चे हैं या बूढ़े हैं ! निकालिए चार आने और ! आशा की बदौलत हमारे नसीब भी

जाँगे।

मुंशीजी—मेरे पास इस वक्त पैसे नहीं हैं। जाओ सिया, जल्द आना।

जियाराम—सिया नहीं जाएगा ! किसी का गुलाम नहीं है। आशा अपने बाप की बेटी है, तो वह भी अपने बाप का बेटा है।

मुंशीजी—क्या फजूल की बातें करते हो। नन्हीं-सी बच्ची की बराबरी करते तुम्हें शर्म नहीं आती। जाओ सियाराम, ये पैसे लो।

जियाराम—मत जाना सिया ! तुम किसी के नौकर नहीं हो।

सिया बड़ी दुविधा में पड़ गया। किसका कहना माने ? अन्त में उसने जियाराम का कहना मानने का निश्चय किया। बाप ज्यादा-से-ज्यादा घुड़क देंगे, जिया तो मारेगा फिर वह किसके पास फरियाद लेकर जायगा ? बोला—मैं न जाऊँगा।

मुंशीजी ने धमकाकर कहा—अच्छा, तो मेरे पास फिर कोई चीज माँगने मत आना।

मुंशीजी खुद बाहर चले गए और एक रुपये की मिठाई लेकर लौटे। दो [illegible] मिठाई माँगते हुए उन्हें शर्म आयी। हलवाई उन्हें पहचानता था। दिल में क्या [illegible]

मिठाई लिए मुंशीजी अन्दर चले गये। सियाराम ने मिठाई का [illegible] तो बाप का कहना न मानने का उसे दुःख हुआ। अब वह किस मुँह से [illegible] अन्दर जायगा ? बड़ी भूल हुई। वह मन-ही-मन जियाराम के चाँटों [illegible] की मिठास में तुलना करने लगा।

सहसा भूँगी ने दो तश्तरियाँ दोनों के सामने लाकर रख दीं [illegible] बिगड़कर कहा—इसे उठा ले जा !

भूँगी—काहे को बिगड़ते हो बाबू, क्या मिठाई [illegible]

जियाराम—मिठाई आशा के लिए आई है [illegible] सड़क पर फेंक दूँगा। हम तो पैसे-पैसे के लिए रटते रहते हैं [illegible] आती है।

भूँगी—तुम ले लो सिया बाबू, यह न लेंगे [illegible]

सियाराम ने डरते-डरते हाथ बढ़ाया [illegible] मिठाई, नहीं तो हाथ तोड़कर रख दूँगा। [illegible]

सियाराम यह घुड़की सुनकर [illegible]

निर्मला ने यह कथा सुनी, तो [illegible] दी।

निर्मला—आप समझते [illegible]

मुंशीजी—गुस्ताख हो गया है। इस ख्याल से कोई सख्ती नहीं करता कि लोग कहेंगे, बिना माँ के बच्चों को सताते हैं, नहीं तो सारी शरारत घड़ी-भर में निकाल दूं।

निर्मला—इसी बदनामी का तो मुझे भी डर है।

मुंशीजी—अब न डरूँगा, जिसके जी में जो आये, कहे।

निर्मला—पहले तो यह ऐसे न थे।

मुंशीजी—अजी कहता है कि आपके लड़के मौजूद थे, आपने शादी क्यों की। यह कहते भी इसे संकोच नहीं होता कि आप लोगों ने मंसाराम को विष दे दिया ! लड़का नहीं है, शत्रु है।

जियाराम द्वार पर छिपकर खड़ा था। स्त्री-पुरुष में मिठाई के विषय में क्या बातें होती हैं, यही सुनने वह आया था। मुँशीजी का वह अंतिम वाक्य सुनकर उससे रहा न गया। बोल उठा—शत्रु न होता, तो आप उसके पीछे क्यों पड़ते ? आप जो इस वक्त कह रहे हैं, वह मैं बहुत पहले से समझे बैठा हुं ? भैया न समझे थे, धोखा खा गए। हमारे साथ आपकी दाल न गलेगी; सारा जमाना कह रहा है कि भाई साहब को जहर दिया गया है। मैं कहता हूं, तो आपको क्यों गुस्सा आता है ?

निर्मला तो सन्नाटे में आ गई। मालूम हुआ, किसी ने उसकी देह पर अंगारे डाल दिए। मुंशीजी ने डांट कर जियाराम को चुप कराना चाहा; पर जियाराम निःशंक खड़ा ईंटों का जवाब पत्थर से देता रहा। यहाँ तक कि निर्मला को भी उस पर क्रोध आ गया। यह कल का छोकरा, किसी काम का न काज का, यों खड़ा टर्रा रहा है, जैसे घर-भर का पालन-पोषण यही करता हो। त्योरियाँ चढ़ाकर बोली—बस, अब बहुत हुआ जियाराम। मालूम हो गया, तुम बडे लायक हो; बाहर जाकर बैठो।

मुंशीजी अब तक कुछ दब-दबकर बोलते रहे, निर्मला की शह पायी तो दिल बढ़ गया। दाँत पीसकर लपके और इसके पहले कि निर्मला उनके हाथ पकड़ सके, एक थप्पड़ चला ही दिया। थप्पड़ निर्मला के मुँह पर पड़ा। वही सामने पड़ी। माथा चकरा गया। मुंशीजी के सूखे हुए हाथों में भी इतनी शक्ति है, इसका वह अनुमान न कर सकती थी। सिर पकड़कर बैठ गई। मुंशीजी का क्रोध और भी भड़क उठा, फिर घूंसा चलाया। पर अबकी जियराम ने उनका हाथ पकड़ लिया और पीछे ढकेलकर बोला—दूर से बात कीजिए, क्यों नाहक अपनी बेइज्जती करवाते हैं ? अम्माँजी का लिहाज कर रहा हूं, नहीं तो दिखा देता।

यह कहता हुआ वह बाहर चला गया। मुंशीजी संज्ञाशून्य-से खड़े रहे। इस वक्त अगर जियाराम पर दैवी वज्र गिर पड़ता, तो शायद उन्हें हार्दिक आनंद होता। जिस पुत्र को कभी गोद में लेकर निहाल हो जाते थे, उसी के प्रति आज भाँति-भाँति की

मेरे कमरे में क्या करने आया था? कहीं मुझे धोखा तो नहीं हुआ? शायद दीदीजी के कमरे में आया हो? यहाँ उसका काम ही क्या था? शायद मुझसे कुछ कहने आया हो; लेकिन इस वक्त क्या कहने आया होगा? इसकी नीयत क्या है? उसका दिल कांप उठा।

मुंशीजी ऊपर छत पर सो रहे थे। मुंडेर न होने के कारण निर्मला ऊपर न सो सकती थी। उसने सोचा, चलकर उन्हें जगाऊँ; पर जाने की हिम्मत न पड़ी। शक्की आदमी हैं, न जाने क्या समझ बैठें और क्या करने पर तैयार हो जायं। कौन जाने, मुझे धोखा ही हुआ हो। नींद में कभी धोखा हो जाता है; लेकिन सवेरे पूछने का निश्चय करने पर भी उसे नींद नहीं आई।

सवेरे वह जलपान लेकर स्वयं जियाराम के पास गयी, तो वह उसे देखकर चौंक पड़ा। रोज तो भूंगी आती थी, आज यह क्यों आ रही हैं। निर्मला की ओर ताकने की हिम्मत न पड़ी।

निर्मला ने उसकी ओर विश्वासपूर्ण नेत्रों से देखकर पूछा—रात को तुम हमारे कमरे में गये थे?

जियाराम ने विस्मय दिखाकर कहा—मैं! भला मैं रात को क्या करने जाता? क्या कोई गया था?

निर्मला ने इस भाव से कहा, मानो उसे उसकी बात का पूरा विश्वास हो गया—हाँ, मुझे ऐसा मालूम हुआ कि कोई मेरे कमरे से निकला। मैंने उसका मुंह तो न देखा, पर उसकी पीठ देखकर अनुमान किया कि शायद तुम किसी काम से आये हो। इसका पता कैसे चले, कौन था? कोई था जरूर इसमें कोई सन्देह नहीं।

जियाराम अपने को निरपराध सिद्ध करने की चेष्टा कर कहने लगा—मैं रात को थिएटर देखने चला गया था। वहाँ से लौटा तो एक मित्र के घर लेट रहा। थोड़ी देर हुई; लौटा हूँ। मेरे साथ और भी कई मित्र थे। जिससे जी चाहे, पूछ लें। हाँ भाई, मैं बहुत डरता हूँ। ऐसा न हो, कोई चीज गायब हो गई, तो मेरा नाम लगे। चोर को तो कोई पकड़ नहीं सकता मेरे मत्थे जायगी। बाबूजी को आप जानती हैं, मुझे मारने दौड़ेंगे।

निर्मला—तुम्हारा नाम क्यों लगेगा! अगर तुम्हीं होते तो भी तुम्हें कोई चोरी नहीं लगा सकता। चोरी दूसरे की चीज की की जाती है, अपनी चीज की चोरी कोई नहीं करता।

अभी तक निर्मला की निगाह अपने सन्दूकचे पर न पड़ी थी। भोजन बनाने लगी। जब वकील साहब कचहरी चले गये, तो वह सुधा से मिलने चली। इधर कई दिनों से मुलाकात न हुई थी, फिर रातवाली घटना पर विचार-परिवर्तन करना था। भूंगी से कहा—कमरे में से गहनों का बक्सा उठा ला।

भूंगी ने लौटकर कहा—वहाँ तो कहीं सन्दूक नहीं है। कहाँ रखा था?

निर्मला ने चिढ़कर कहा—एक बार में तो तेरा काम ही कभी नहीं होता। जरा ढूँढ़कर और जगह कहाँ? आलमारी में देखा था।

भूँगी—नहीं! बहूजी, आलमारी में तो नहीं देखा, झूठ क्यों बोलूँ।

निर्मला मुस्करा पड़ी। बोली—जा देख, जल्दी आ।

एक क्षण में भूँगी फिर खाली हाथ लौट आयी—आलमारी में भी तो नहीं है। अब जहाँ बताओ, वहाँ देखूँ।

निर्मला झुँझलाकर यह कहती हुई उठ खड़ी हुई—तुझे ईश्वर ने आँखें ही न जाने किस लिए दीं। देख, कमरे में से लाती हूँ कि नहीं।

भूँगी भी पीछे-पीछे कमरे में गयी। निर्मला ने ताक पर निगाह डाली, आलमारी खोलकर देखी। चारपाई के नीचे झाँककर देखा, फिर कपड़ों का बड़ा सन्दूक खोलकर देखा। बक्स का कहीं पता नहीं। आश्चर्य हुआ, आखिर बक्स गया कहाँ?

सहसा रातवाली घटना बिजली की भाँति उसकी आँखों के सामने चमक गई। कलेजा उछल पड़ा। अब तक निश्चिन्त होकर खोज रही थी। अब ताप-सा चढ़ आया। बड़ी उतावली से चारों ओर खोजने लगी। कहीं पता नहीं! जहाँ नहीं खोजना चाहिए था वहाँ भी खोजा। इतना बड़ा सन्दूकचा बिछावन के नीचे कैसे छिप जाता; पर बिछावन भी झाड़कर देखा। क्षण-क्षण मुख की कान्ति मलिन होती जाती थी। प्राण नहों में समाये जाते थे। अन्त को निराश होकर उसने छाती पर एक घूँसा मारा और रोने लगी।

गहने ही स्त्री की सम्पत्ति होते हैं। पति की और किसी सम्पत्ति पर उसका अधिकार नहीं होता है। इन्हीं का उसे बल और गौरव होता है। निर्मला के पास पाँच-छः हजार के गहने थे। जब उन्हें पहनकर निकलती थी, तो उसकी दशा के लिए गुमान से उसका हृदय खिला रहता था। एक-एक गहना मानो विपत्ति और बाधा से बचाने के लिए एक-एक रक्षास्त्र था। अभी रात ही उसने सोचा था, जियाराम की लौंडी बनकर वह न रहेगी। ईश्वर न करे वह किसी के सामने हाथ फैलाए। इन्हीं गहनों से उसकी नाव भी पार लग जायेगी और उसकी बच्ची को भी किसी न किसी घाट पहुँचा देंगे। उसे किस बात की चिन्ता है। इन्हें तो कोई उससे छीन न लेगा। आज ये मेरे सिंगार हैं, कल को मेरे आधार हो जायँगे। इस विचार से उसके हृदय को कितनी सान्त्वना मिलती थी। वही सम्पत्ति आज उसके हाथ से निकल गई।

अब वह निराधार थी। संसार में उसका कोई अवलम्ब, कोई सहारा न था! उसकी आशाओं का आधार जड़ से कट गया। वह फूट-फूटकर रोने लगी। ईश्वर! तुमसे इतना भी न देखा गया! मुझ दुखिया को तुमने यह भी आश्रय बना दिया था, अब आँखें भी फोड़ दीं! अब वह किसके सामने हाथ फैलायेगी, किसके द्वार पर भीख माँगेगी? पसीने से उसकी देह भीग गई। रोते-रोते आँखें सूज गईं। निर्मला सिर नीचे किए रो रही थी! रुक्मिणी उसे धीरज दिला रही थी, लेकिन उसके आँसू न रुकते थे। शोक-ज्वाला कम न होती थी।

तीन बजे जियाराम स्कूल से लौटा। निर्मला उसके आने की खबर पाकर विक्षिप्त की भाँति उठी और उसके कमरे के द्वार पर आकर बोली—भैया, दिल्लगी की हो तो दे दो। दुखिया को सताकर क्या पाओगे ?

जियाराम एक क्षण के लिए कातर हो उठा। चोर-कला में उसका यह पहला ही प्रयास था। वह कठोरता, जिससे हिंसा में मनोरंजन होता है, अब तक उसे प्राप्त न हुई थी। यदि उसके पास सन्दूकचा होता और फिर इतना मौका मिलता कि उसे ताक पर रख आये, तो कदाचित् वह उस मौके को न छोड़ता, लेकिन सन्दूकचा उसके हाथ से निकल चुका था।यारों ने उसे सराफे में पहुँचा दिया था और औने-पौने बेच भी डाला गया। चोरों की झूठ के सिवा और कौन रक्षा कर सकता है ? बोला—भला अम्माँजी, मैं आपसे ऐसी दिल्लगी करूँगा ? आप अभी तक मुझ पर शंका करती जा रही हैं। मैं कह चुका कि मैं रात को घर पर न था; लेकिन आपको यकीन ही नहीं आता। बड़े दुःख की बात है कि मुझे आप इतना नीच समझती हैं।

निर्मला ने आँसू पोंछते हुए कहा—मैं तुम्हारे ऊपर शक नहीं करती भैया ! तुम्हें चोरी नहीं लगती। मैंने समझा, शायद दिल्लगी की हो।

जियाराम पर वह चोरी का सन्देह कैसे कर सकती थी ? दुनिया यही तो कहेगी कि लड़के की माँ मर गई है, तो उस पर चोरी का इल्जाम लगाया जा रहा है। मेरे मुँह में ही तो कालिख लगेगी !

जियाराम ने आश्वासन देते हुए कहा—चलिए, मैं देखूँ, आखिर ले कौन गया ? चोर आया किस रास्ते से ?

भूंगी—भैया, तुम चोरों को आने की कहते हो। चूहे के बिल से तो निकल आते, यहाँ तो चारों ओर ही खिड़कियाँ हैं !

निर्मला—सारा घर तो छान मारा; अब कहाँ खोजने को कहते हो ?

जियाराम—आप लोग सो भी तो जाती हैं मुर्दों से बाजी लगाकर।

चार बजे मुंशीजी घर में आये, तो निर्मला की दशा देखकर पूछा—कैसी तबीयत है ? कहीं दर्द तो नहीं है ?—यह कहकर उन्होंने आशा को गोद में उठा लिया।

निर्मला कोई जवाब न दे सकी। फिर रोने लगी।

भूंगी ने कहा—ऐसा कभी नहीं हुआ था। मेरी सारी उम्र इसी घर में कट गई। आज तक पैसे की चोरी नहीं हुई। दुनिया यही कहेगी कि भूंगी का काम है। अब तो भगवान् ही पत-पानी रखें।

मुंशीजी अचकन के बटन खोल रहे थे। फिर बटन बन्द करते हुए बोले—क्या हुआ ? क्या कोई चीज चोरी हो गई ?

भूंगी—बहूजी के सारे गहने उठ गए।

मुंशीजी—रखे कहाँ थे ?

निर्मला ने सिसकियाँ लेते हुए रात की सारी घटना बयान कर दी; पर जियाराम

कसम !

मुंशीजी—तो घर में और कौन है ? मेरे दोनों लड़के हैं, स्त्री और बहिन है ! उनमें से किस पर शक करूँ ?

थानेदार—खुदा की कसम, घर ही के किसी आदमी का काम है, चाहे वह कोई हो। इंशाअल्लाह, दो-चार दिन में मैं आपको इसकी खबर दूंगा। यह तो नहीं कह सकता कि माल भी सब मिल जायगा; पर खुदा की कसम, चोर को जरूर पकड़ दिखाऊँगा।

थानेदार चला गया, तो मुंशीजी ने आकर निर्मला से उसकी बातें कहीं। निर्मला सहम उठी—आप थानेदार से यह कह दीजिए, तफतीश न करें, आपके पैरों पड़ती हूँ।

मुंशीजी—आखिर क्यों ?

निर्मला—अब क्या बताऊँ ! वह कह रहा है कि घर ही के किसी आदमी का काम है।

मुंशीजी—उसे बकने दो।

जियाराम अपने कमरे में बैठा हुआ भगवान् को याद कर रहा था। उसके मुंह पर हवाइयाँ उड़ रही थीं। सुन चुका था कि पुलिसवाले चेहरे से भाँप जाते हैं। बाहर निकलने की हिम्मत न पड़ती थी। दोनों आदमियों में क्या बातें हो रही हैं, यह जानने के लिए छटपटा रहा था। ज्यों ही थानेदार चला गया और भूंगी किसी काम से बाहर निकली, जियाराम ने पूछा—थानेदार क्या कह रहा था भूंगी ?

भूंगी ने पास आकर कहा—डाढ़ीजार कहता था, घर ही के किसी आदमी का काम है; बाहर का कोई नहीं है।

जियाराम—बाबूजी ने कुछ नहीं कहा ?

भूंगी—कुछ तो नहीं कहा; खड़े 'हूँ-हूँ' करते रहे। घर पर भूंगी ही गैर है न, और तो सब अपने ही हैं।

जियाराम—मैं भी तो गैर हूं, तू ही क्यों ?

भूंगी—तुम गैर काहे हो भैया !

जियाराम—बाबूजी ने थानेदार से कहा नहीं, घर में किसी पर उनका शुबहा तो नहीं है।

भूंगी—कुछ तो कहते नहीं सुना। बेचारे थानेदार ने भले ही कहा—भूंगी तो पगली है, वह क्या चोरी करेगी; बाबूजी तो मुझे फँसाए ही देते थे।

जियाराम—तब तो तू भी निकल गयी। अकेला मैं ही रह गया। तू ही बता, तूने उस दिन घर में देखा था ?

भूंगी—नहीं भैया, तुम तो ठेठर देखने गये थे।

जियाराम—गवाही देगी न ?

भूंगी—यह क्या कहते हो भैया ? बहूजी तफती बन्द करा देंगी।

जियाराम—सच ?

मुंशीजी ने आकाश की ओर ताकते हुए कहा—फिर जैसी भगवान् की इच्छा! हजार-दो-हजार रुपये रिश्वत देने के लिए होते, तो शायद मामला दब जाता; पर मेरी हालत तो तुम जानती हो। तकदीर खोटी है, और कुछ नहीं। पाप तो मैंने किए हैं, दण्ड कौन भोगेगा? एक लड़का था, उसकी वह दशा हुई, दूसरे की यह दशा हो रही है। नालायक था, गुस्ताख था, कामचोर था, पर था तो अपना ही लड़का, कभी-न-कभी चेत ही जाता। यह चोट अब न सही जायेगी।

निर्मला—अगर कुछ दे-दिलाकर जान बच सके, तो मैं रुपये का प्रबन्ध कर दूं।

मुंशीजी—कर सकती हो ? कितने रुपये दे सकती हो ?

निर्मला—कितना दरकार होगा ?

मुंशीजी—एक हजार से कम में तो शायद बातचीत न हो सके। मैंने एक मुकदमे में उससे १००० रु० लिये थे। वह कसर आज निकालेगा।

निर्मला—हो जायेगा। अभी थाने जाइए।

मुंशीजी को था॰ ॰ बड़ी देर लगी। एकान्त में बातचीत करने का बहुत देर में मौका मिला। अलायार खाँ पुराना घाघ था। बड़ी मुश्किल से अण्टी पर चढ़ा। पाँच सौ रुपये लेकर भी एहसान का बोझ सिर पर लाद ही दिया। काम हो गया। लौटकर निर्मला से बोले—लो भाई, बाजी मार ली। रुपये तुमने दिये, पर काम मेरी जबान ही ने दिया—बड़ी-बड़ी मुश्किलों से राजी हो गया। यह भी याद रहेगी। जियाराम भोजन कर ा है ?

निर्मला—कहाँ, वह तो अभी घूमकर लौटे ही नहीं।

मुंशीजी—बारह तो बज रहे होंगे।

निर्मला—कई दफे जा-जाकर देख आयी। कमरे में अँधेरा पड़ा हुआ है।

मुंशीजी—और सियाराम ?

निर्मला—वह तो खा-पीकर सोए हैं।

मुंशीजी—उससे पूछा नहीं, जिया कहाँ गया ?

निर्मला—वह तो कहते हैं, मुझसे कुछ कहकर नहीं गये।

मुंशीजी को कुछ शंका हुई। सियाराम को जगाकर पूछा—तुमसे जियाराम ने कुछ कहा नहीं, कब तक लौटेगा। गया कहाँ है ?

सियाराम ने सिर खुजलाते हुए और आँखे मलते हुए कहा—मुझसे कुछ नहीं कहा।

मुंशीजी—कपड़े सब पहनकर गया है ?

सियाराम—जी नहीं, कुर्ता और धोती।

मुंशीजी—जाते वक्त खुश था।

सियाराम—खुश तो नहीं मालूम होते थे। कई बार अन्दर आने का इरादा किया, पर देहरी ही से लौट गए। कई मिनट तक सायबान में खड़े रहे। चलने लगे; तो आँखे

रोए रहे थे। इधर कई दिन से अक्सर रोया करते थे।

मुंशीजी ने ऐसी ठण्डी साँस ली, मानो जीवन में अब कुछ नहीं रहा और निर्मला से बोले—तुमने किया तो अपनी समझ में भले ही के लिए, पर शत्रु भी मुझ पर इससे कठोर आघात न कर सकता था। जियाराम की माता होती, तो क्या यह संकोच करती ? कदापि नहीं।

निर्मला—ज़रा डॉक्टर साहब के यहाँ क्यों नहीं चले जाते ? शायद वहाँ बैठे हों। कई लड़के रोज़ आते हैं, उनसे पूछिए; शायद कुछ पता चल जाय। फूँक-फूँककर चलने पर भी अपयश लग ही गया।

मुंशीजी ने मानो खुली हुई खिड़की से कहा—हाँ, जाता हूँ और क्या करूँगा।

मुंशीजी बाहर आये तो देखा, डॉक्टर सिन्हा खड़े हैं। चौंककर पूछा—क्या आप देर से खड़े हैं ?

डॉक्टर—जी नहीं, अभी आया हूँ। आप इस वक्त कहाँ जा रहे हैं ? साढ़े बारह हो गए हैं।

मुंशीजी—आप ही की तरफ आ रहा था। जियाराम अभी तक घूमकर नहीं आया। आपकी तरफ तो नहीं गया था ?

डॉक्टर सिन्हा ने मुंशीजी के दोनों हाथ पकड़ लिए और इतना कह पाए थे, 'भाई साहब, अब धैर्य से काम ' कि मुंशीजी गोली खाए हुए मनुष्य की भाँति जमीन पर गिर पड़े।

## : २१ :

रुक्मिणी ने निर्मला से त्योरियाँ बदलकर कहा—क्या नंगे पाँव मदरसे जाएगा ?

निर्मला ने बच्ची के बाल गूँथते हुए कहा—मैं क्या करूँ ? मेरे पास रुपये नहीं हैं।

रुक्मिणी—गहने बनवाने को रुपये जुड़ते हैं, लड़के के जूतों के लिए रुपयों में आग लग जाती है ! दो तो चले ही गए, क्या तीसरे को भी रुला-रुलाकर मार डालने का इरादा है ?

निर्मला ने साँस खींचकर कहा—जिसको जीना है, जिएगा, जिसको मरना है मरेगा; मैं किसी को मारने-जिलाने नहीं जाती।

आजकल एक-न-एक बात पर निर्मला और रुक्मिणी में रोज़ ही झड़प हो जाती थी। जबसे गहने चोरी गए हैं, निर्मला का स्वभाव बिलकुल बदल गया है। वह एक-एक कौड़ी दाँत से पकड़ने लगी है। सियाराम रोते-रोते चाहे जान दे दे, मगर उसे मिठाई के लिए पैसे नहीं मिलते; और यह बर्ताव कुछ सियाराम ही के साथ नहीं है, निर्मला स्वयं

अपनी जरूरतों को टालती रहती है। धोती जब तक फटकर तार-तार न हो जाय, नई धोती नहीं आती। महीनों सिर का तेल नहीं मंगाया जाता। पान खाने का शौक था, कई-कई दिन तक पानदान खाली पड़ा रहता है, यहाँ तक कि बच्ची के लिए दूध भी नहीं आता। नन्हे से शिशु का भविष्य विराट् रूप धारण करके उसके विचार-क्षेत्र पर मंडराता है।

मुंशीजी ने अपने को सम्पूर्णतः निर्मला के हाथों में सौंप दिया है। उसके किसी काम में दखल नहीं देते। न जाने क्यों उससे कुछ दबे रहते हैं। वह अब बिना नागा कचहरी जाते हैं। इतनी मेहनत उन्होंने जवानी में भी न की थी। आँखें खराब हो गई हैं। डॉक्टर सिन्हा ने रात को लिखने-पढ़ने की मुमानियत कर दी है। पाचन-शक्ति पहले ही दुर्बल थी, अब और भी खराब हो गई है। दमे की शिकायत भी पैदा हो चली, पर बेचारे सवेरे से आधी रात तक काम करते हैं। काम करने को जी चाहे या न चाहे, तबीयत अच्छी हो या न हो, काम करना ही पड़ता है। निर्मला को उन पर जरा भी दया नहीं आती। यही भविष्य की भीषण चिन्ता उसके आन्तरिक सद्भावों का सर्वनाश कर रही है। किसी भिक्षुक की आवाज सुनकर झल्ला पड़ती है। वह एक कौड़ी भी खर्च करना नहीं चाहती।

एक दिन निर्मला ने सियाराम को घी लाने के लिए भेजा। भूंगी पर उसका विश्वास न था, उससे अब कोई सौदा न मगाती थी। सियाराम में काट-कपट की आदत न थी। औने-पौने करना न जानता था। प्राय बाजार का सारा काम उसी को करना पड़ता। निर्मला एक-एक चीज तौलाती, जरा भी कोई चीज तौल में कम पड़ती उसे लौटा देती, सियाराम का बहुत-सा समय इसी लौटा-फेरी में बीत जाता था। बाजारवाले उसे जल्दी कोई सौदा न देते। आज भी वही नौबत आयी। सियाराम अपने विचार से बहुत अच्छा घी, कई दूकानों से देखकर लाया, पर निर्मला ने उसे सूंघते ही कहा—घी खराब है, लौटा आओ।

सियाराम ने झुंझलाकर कहा—इससे अच्छा घी बाजार में नहीं, मैं सारी दूकानें देखकर लाया हूं।

निर्मला—तो मैं झूठ कहती हूं ?

सियाराम—यह मैं नहीं कहता, लेकिन बनिया अब घी वापस न लेगा। उसने मुझसे कहा था, जिस तरह देखना चाहो, देखो, माल तुम्हारे सामने है, बोहनी-बट्टे के वक्त सौदा वापस न लूंगा। मैंने सूंघकर, चखकर लिया। अब किस मुंह से लौटाने जाऊँ ?

निर्मला ने दांत पीसकर कहा—घी में साफ चरबी मिली हुई है और तुम कहते

हो, घी अच्छा है! मैं इसे रसोई में न ले जाऊँगी; तुम्हारा जी चाहे लौटा दो, चाहे खा जाओ।

घी की हाँडी वहीं छोड़कर निर्मला घर में चली गई। सियाराम क्रोध और क्षोभ से कातर हो उठा। वह कौन मुँह लेकर लौटाने जाय? बनिया साफ कह देगा, मैं नहीं लौटाता। तब वह क्या करेगा? आस-पास के दस-पाँच बनिये और सड़क पर चलनेवाले आदमी खड़े हो जायँगे। उन सबों के सामने उसे लज्जित होना पड़ेगा। बाजार में यों ही कोई बनिया उसे जल्दी सौदा नहीं देता। वह किसी दुकान पर खड़ा नहीं होने पाता। चारों ओर से उसी पर लताड़ पड़ेगी। उसने मन-ही-मन झुंझलाकर कहा—पड़ा रहे घी मैं लौटाने न जाऊँगा।

मातृहीन बालक के समान दुखी-दीन प्राणी संसार में दूसरा नहीं होता। और सारे दुःख भूल जाते हैं। बालक को माता याद आई। अम्माँ होती तो क्या आज मुझे यह सब सहना पड़ता? भैया चले गए; मैं ही अकेला यह विपत्ति सहने के लिए क्यों बच रहा? सियाराम की आँखों से आँसू की झड़ी लग गई। उसके शोक-कातर कण्ठ से एक गहरे निःश्वास के साथ मिले हुए शब्द निकल आए—अम्माँ! मुझे क्यों भूल गईं, मुझे क्यों नहीं बुला लेती?

सहसा निर्मला फिर कमरे की तरफ आयी। उसने समझा था, सियाराम चला गया होगा। उसे बैठे देखा, तो गुस्से से बोली—तुम अभी तक बैठे ही हो? आखिर खाना कब बनेगा?

सियाराम ने आँखें पोंछ डालीं। बोला—मुझे स्कूल जाने में देर हो जायगी।

निर्मला—एक दिन देर हो जायगी, तो कौन हरज है? यह भी तो घर का काम है।

सियाराम—रोज तो यही धन्धा लगा रहता है। कभी वक्त पर नहीं पहुँचता। घर पर भी पढ़ने का वक्त नहीं मिलता। कोई सौदा दो-चार बार लौटाए बिना नहीं लिया जाता। डाँट तो मुझ पर पड़ती है, शर्मिन्दा तो मुझे होना पड़ता है, आपको क्या?

निर्मला—हाँ मुझे क्या? मैं तो तुम्हारी दुश्मन ठहरी, अपना होता तब तो उसे दुःख होता। मैं तो ईश्वर से मनाया करती हूँ कि तुम पढ़-लिख न सको। मुझमें सारी बुराइयाँ-ही-बुराइयाँ हैं। तुम्हारा कसूर नहीं। विमाता का नाम ही बुरा होता है। अपनी माँ विष भी खिलाए तो अमृत है; मैं अमृत भी खिलाऊँ तो विष हो जायगा। तुम लोगों के कारण मैं मिट्टी में मिल गई! रोते-रोते उम्र कटी जाती है मालूम ही न हुआ कि भगवान् ने किसलिए जन्म दिया था, और तुम्हारी समझ में मैं विहार कर रही हूँ। तुम्हें सताने में मुझे मजा आता है! भगवान् भी नहीं पूछते कि सारी विपत्ति का अन्त हो

जाता।

यह कहते-कहते निर्मला की आँखें भर आईं। अन्दर चली गई। सियाराम उसको रोते देखकर सहम उठा। उसे ग्लानि तो नहीं हुई; हां यह शंका हुई कि न जाने कौन-सा दण्ड मिले। चुपके से हाँडी उठा ली और घी लौटाने चला, इस तरह जैसे कोई कुत्ता किसी नए गाँव में जाता है। उसी कुत्ते की भांति उसकी मनोगत वेदना उसके एक-एक भाव से प्रकट हो रही है। उसे देखकर साधारण बुद्धि का मनुष्य भी अनुमान कर सकता है कि अनाथ है।

सियाराम ज्यों-ज्यों आगे बढ़ता था, आनेवाले संग्राम के भय से उसकी हृदयगति बढ़ती जाती थी। उसने निश्चय किया—बनिए ने घी न लौटाया तो वह घी वहीं छोड़कर चला आएगा। झख मारकर बनिया आप ही बुलाएगा। बनिए को डाँटने के लिए भी उसने शब्द सोच लिए! वह कहेगा, क्यों साहजी, आँखों में धूल झोंकते हो। दिखाते हो चोखा माल और देते हो रद्दी! पर यह निश्चय करने पर भी उसके पैर आगे बहुत धीरे-धीरे उठते थे। वह न चाहता था कि बनिया उसे आता हुआ देखे। वह अकस्मात् ही उसके सामने पहुंच जाना चाहता था। इसीलिए वह चक्कर काटकर दूसरी गली से बनिये की दूकान पर गया।

बनिये ने उसे देखते ही कहा—हमने कह दिया था कि सौदा वापस न लेंगे। बोलो, कहा था कि नहीं?

सियाराम ने बिगड़कर कहा—तुमने वह घी कहाँ दिया, जो दिखाया था! दिखाया था एक माल, दिया दूसरा माल, लौटाओगे कैसे नहीं? क्या कुछ राहजनी है?

साह—इससे चोखा माल बाजार में निकल आये, तो जरीवना दूँ। उठा लो हाँडी और दो-चार दूकान देख आओ।

सियाराम—हमें इतनी फुर्सत नहीं है। अपना घी लौटा लो।

साह—घी न लौटेगा।

बनिये की दूकान पर एक जटाधारी साधु बैठा हुआ तमाशा देख रहा था। उठकर सियाराम के पास आया और हाँडी का घी सूँघकर बोला—बच्चा, घी तो बहुत अच्छा मालूम होता है।

साह ने शह पाकर कहा—बाबाजी, हम लोग तो आप ही इनको घटिया सौदा नहीं देते। खराब माल क्या जाने-सुने ग्राहकों को दिया जाता है।

साधु—घी ले जाव बच्चा, बहुत अच्छा है।

सियाराम रो पड़ा। घी को बुरा सिद्ध करने के लिए उसके पास अब क्या प्रमाण था? बोला—वही तो कहती है, घी अच्छा नहीं है। लौटा आओ। मैं तो कहता था, घी

अच्छा है।

साह—इनकी अम्माँ कहती होंगी। कोई सौदा मन में नहीं भाता। बेचारे लड़के को बार-बार दौड़ाया करती हैं। सौतेली माँ है न ! अपनी माँ हो तो कुछ ख्याल भी करे।

साधु ने सियाराम को सदय नेत्रों से देखा; मानो उसे त्राण देने के लिए उनका हृदय व्याकुल हो रहा है। तब करुण स्वर में बोले—तुम्हारी माँ का स्वर्गवास हुए कितने दिन हुए बच्चा ?

सियाराम—छठा साल है।

साधु—तब तो तुम उस वक्त बहुत छोटे रहे होगे। भगवान् तुम्हारी लीला कितनी विचित्र है ! इस दुधमुँहे बालक को मातृप्रेम से वंचित कर दिया। बड़ा अनर्थ करते हो भगवान् ! छह साल का बालक और राक्षसी विमाता के पाले पड़े ! धन्य हो दयानिधि ! साहजी बालक पर दया करो—घी लौटा लो, नहीं तो इसकी माता इसे घर में न रहने देगी। भगवान् की इच्छा से तुम्हारा घी जल्द बिक जायगा। मेरा आशीर्वाद तुम्हारे साथ रहेगा।

साहजी ने रुपये वापस न किए। आखिर लड़के को फिर घी लेने आना ही पड़ेगा। न जाने दिन में कितनी बार चक्कर लगाना पड़े और किस जालिये से पाला पड़े। उसकी दूकान में जो घी सबसे अच्छा था, वह सियाराम को दे दिया। सियाराम दिल में सोच रहा था, बाबाजी कितने दयालु हैं। उन्होंने *सिफारिश न की होती, तो साहजी क्या अच्छा घी* देते ?

सियाराम घी लेकर चला, तो बाबाजी भी उसके साथ हो लिये। रास्ते में मीठी-मीठी बातें करने लगे—

'बच्चा, मेरी माता भी मुझे तीन साल का छोड़कर परलोक सिधारी थीं। तभी से मातृविहीन बालकों को देखता हूँ, तो मेरा हृदय फटने लगता है।'

सियाराम ने पूछा—आपके पिता ने भी दूसरा विवाह कर लिया था ?

साधु—हाँ बच्चा, नहीं तो आज साधु क्यों होता। पहले पिताजी विवाह न करते थे। मुझे बहुत प्यार करते थे। फिर न जाने क्यों मन बदल गया—विवाह कर लिया। साधु हूँ, कटुवचन मुँह से न निकालना चाहिए; पर मेरी विमाता जितनी सुन्दर थीं उतनी कठोर भी। मुझे दिन-दिन भर खाने को न देतीं, रोता तो मारतीं, पिताजी की आँखें भी फिर गईं। उन्हें मेरी सूरत से घृणा होने लगी। मेरा रोना सुनकर मुझे पीटने लगते। अंत में एक दिन घर से निकल खड़ा हुआ।

सियाराम के मन में भी घर से निकल भागने का विचार कई बार हुआ था। इस समय भी उसके मन में यही विचार उठ रहा था। बड़ी उत्सुकता से बोला—घर से

निकलकर आप कहाँ गये ?

बाबाजी ने हँसकर कहा—उसी दिन मेरे कष्टों का अन्त हो गया। जिस दिन घर के मोह-बन्धन से छूटा और भय मन से निकला, उसी दिन मानो मेरा उद्वार हो गया। दिन-भर तो मैं पुल के नीचे बैठा रहा। संध्या समय मुझे एक महात्मा मिल गए। उनका नाम स्वामी परमानन्दजी था। वे बाल ब्रह्मचारी थे। मुझ पर उन्होंने दया की और अपने साथ रख लिया। उनके साथ मैं देश-देशांतर में घूमने लगा। वह बड़े अच्छे योगी थे। मुझे भी उन्होंने योग-विद्या सिखायी। अब तो मेरे को इतना अभ्यास हो गया है कि जब इच्छा होती है, माताजी का दर्शन कर लेता हूँ। उनसे बात कर लेता हूँ।

सियाराम ने विस्फारित नेत्रों से देखकर पूछा—आपकी माता का तो देहान्त हो चुका था ?

साधु—तो क्या हुआ बच्चा, योग-विद्या में वह शक्ति है कि जिस मृत आत्मा को चाहे, बुला लो।

सियाराम—मैं योग विद्या सीख लूं, तो मुझे भी माताजी के दर्शन होंगे ?

साधु—अवश्य ! अभ्यास से सब कुछ हो सकता है। हाँ, योग्य गुरु चाहिए। योग से बड़ी-बड़ी सिद्रियाँ प्राप्त हो सकती हैं। ज़ितना धन चाहो, पल-मात्र में मंगा सकते हो। कैसी ही बीमारी हो, उसकी औषधि बता सकते हो।

सियाराम—आपका स्थान कहाँ है ?

साधु—बच्चा, मेरा स्थान कहीं नहीं है। देश-देशांतर में रमता फ़िरता हूं। अच्छा बच्चा, अब तुम जाओ, मैं जरा स्नान-ध्यान करने जाऊँगा।

सियाराम—चलिए, मैं भी उसी तरफ चलता हूं। आपके दर्शन से जी नहीं भरा।

साधु—नहीं बच्चा, तुम्हें पाठशाला जाने को देर हो रही है।

सियाराम—फिर आपके दर्शन कब होंगे ?

साधु—कभी आ जाऊँगा बच्चा, तुम्हारा घर कहाँ है ?

सियाराम प्रसन्न होकर बोला—चलिएगा मेरे घर, बहुत नजदीक है। आपकी बड़ी कृपा होगी।

सियाराम कदम बढ़ाकर आगे चलनो लगा। इतना प्रसन्न था, मानो सोने की गठरी लिये जाता हो। घर के सामने पहुँचकर बोला—आइए, बैठिए कुछ देर।

साधु—नहीं बच्चा; बैठूंगा नहीं। फिर कल-परसों किसी समय आ जाऊँगा। यही तुम्हारा घर है ?

सियाराम—कल किस वक्त आइएगा ?

साधु आगे बढ़े, तो थोड़ी ही दूर पर उन्हें एक दूसरा साधु मिला। उसका नाम था

हरिहरानन्द।

परमानन्द ने पूछा—कहाँ-कहाँ की सैर की ? कोई शिकार फँसा ?

हरिहरानन्द—इधर तो चारों तरफ घूम आया, कोई शिकार न मिला। एकाध मिला तो मेरी हँसी उड़ाने लगा।

परमानन्द—मुझे तो एक मिलता हुआ जान पड़ता है। फँस जाय तो जानूं।

हरिहरानन्द—तुम यों ही कहा करते हो। जो आता है, दो-चार दिन के बाद निकल भागता है।

परमानन्द—अबकी न भागेगा; देख लेना। इसकी माँ मर गई है। बाप ने दूसरा विवाह कर लिया है। माँ भी सताया करती है। घर से ऊबा हुआ है।

हरिहरानन्द—खूब अच्छी तरह। यही तरकीब सबसे अच्छी है। पहले इसका पता लगा लेना चाहिए कि मुहल्ले में किन-किन घरों में विमाताएँ हैं। उन्हीं घरों में फन्दा डालना चाहिए।

## : २२ :

निर्मला ने बिगड़कर पूछा—इतनी देर कहाँ लगायी ?

सियाराम ने ढिठाई से कहा—रास्ते में एक जगह सो गया था।

निर्मला—यह तो मैं नहीं कहती, पर जानते हो, के बज गए हैं ? दस कभी के बज गए। बाजार कुछ दूर भी तो नहीं है।

सियाराम—कुछ दूर नहीं, दरवाजे पर ही तो है।

निर्मला—सीधे से क्यों नहीं बोलते ? ऐसा बिगड़ रहे हो, जैसे मेरा ही कोई काम करने गये हो।

सियाराम—तो आप व्यर्थ की बकवाद क्यों करती हैं ? लिया सौदा लौटाना क्या आसान है ? बनिये से घंटों हुज्जत करनी पड़ी। यह तो कहो, एक बाबाजी ने कह-सुनकर फेरवा दिया, नहीं तो किसी तरह न फेरता। रास्ते में कहीं एक मिनट भी नहीं रुका; सीधा चला आता हूँ।

निर्मला—घी के लिए गये, तो तुम ग्यारह बजे लौटे हो; लकड़ी के लिए जाओगे तो साँझ ही कर दोगे ? तुम्हारे बाबूजी बिना खाए ही चले गए। तुम्हें इतनी देर लगानी थी, तो पहले ही क्यों न कह दिया ? जाते हो लकड़ी के लिए ?

सियाराम अब अपने को न सँभाल सका। झल्लाकर बोला—लकड़ी किसी और से मँगाइए। मुझे स्कूल जाने की देर हो रही है।

निर्मला—खाना न खाओगे ?

सियाराम—न खाऊँगा।

निर्मला—मैं खाना बनाने को तैयार हूं। हाँ, लकड़ी लाने नहीं जा सकती।

सियाराम—भूंगी को क्यों नहीं भेजती।

निर्मला—भूंगी का लाया सौदा तुमने कभी देखा नहीं।

सियाराम—तो मैं इस वक्त न जाऊँगा।

निर्मला—मुझे दोष न देना।

सियाराम कई दिनों से स्कूल नहीं गया था। बाजार-हाट के मारे उसे किताबें देखने का समय भी न मिलता था। स्कूल जाकर झिड़कियाँ खाने, बेंच पर खड़े होने या ऊँचा टोपी देने के सिवा और क्या मिलता? वह घर से किताबें लेकर चलता; पर शहर जाकर किसी वृक्ष की छाँह में बैठा रहता था। पलटनों की कवायद देखता। तीन बजे घर लौट आता। आज भी वह घर से चला; लेकिन उसे रोटियों के भी लाले पड़ गए। दस बजे क्या खाना न बन सकता था? माना कि बाबूजी चले गए थे। क्या मेरे लिए घर में दो-चार पैसे भी न थे? अम्माँ होतीं, तो इस तरह बिना कुछ खाए-पिए आने नहीं देतीं? मेरा अब कोई नहीं रहा।

सियाराम का मन बाबाजी के दर्शन के लिए व्याकुल हो उठा। उसने सोचा, इस वक्त वह कहाँ मिलेंगे? कहाँ चलकर देखूं? उनकी मनोहर वाणी, उनकी उत्साहप्रद सान्त्वना, उसके मन को खींचने लगी। उसने आतुर होकर कहा—मैं उनके साथ ही क्यों न चला गया? घर पर मेरे लिए क्या रखा था?

वह आज यहाँ से चला, तो घर न जाकर सीधा घी वाले साहजी की दूकान पर गया। शायद बाबाजी से वहाँ मुलाकात हो जाय। पर वहाँ बाबाजी न थे। बड़ी देर तक खड़ा-खड़ा लौट आया।

घर आकर बैठा ही था कि निर्मला ने आकर कहा—आज देर कहाँ लगायी? सवेरे खाना नहीं बना, क्या इस वक्त भी उपवास होगा? जाकर बाजार से कोई तरकारी लाओ।

सियाराम ने झल्लाकर कहा—दिन भर का भूखा चला आता हूं। कुछ पानी पीने तक को लायीं नहीं; ऊपर से बाजार जाने का हुक्म दे दिया। मैं नहीं जाता बाजार! किसी का नौकर नहीं हूं। आखिर रोटियाँ ही तो खिलाती हो या और कुछ? ऐसी रोटियाँ जहाँ मेहनत करूंगा, वहीं मिल जायँगी। जब मजूरी ही करनी है, तो आपकी न करूंगा। जाइए, मेरे लिए खाना मत बनाइएगा।

निर्मला अवाक् रह गयी। लड़के को आज यह क्या हो गया? और दिन तो चुपके से जाकर काम कर लाता था, आज क्यों त्योरियाँ बदल रही है? तब भी उसको यह न

सूझी कि सियाराम को दो-चार पैसे कुछ खाने को दे दे। उसका स्वभाव इतना कृपण हो गया था, बोली—घर का काम करना तो मजूरी नहीं कहलाती। इसी तरह मैं भी कह दूँ कि खाना नहीं पकाती; तुम्हारे पिताजी कह दें मैं कचहरी नहीं जाता, तो क्या हो, बताओ! नहीं जाना चाहते हो, मत जाओ, भूँगी से मँगा लूँगी। क्या मैं जानती थी कि तुम्हें बाजार जाना बुरा लगता है, नहीं तो बला से, धेले की चीज पैसे में आती, तुम्हें न भेजती। लो, आज से कान पकड़ती हूँ।

सियाराम दिल में कुछ लज्जित तो हुआ, पर बाजार न गया। उसका ध्यान बाबाजी की ओर लगा हुआ था। आज सारे दुःखों का अन्त और जीवन की सारी आशाएँ उसे अब बाबाजी के आशीर्वाद में मालूम होती थीं। उन्हीं की शरण जाकर उसका यह आधारित जीवन सार्थक होगा। सूर्यास्त के समय वह अधीर हो गया। सारा बाजार छान मारा; लेकिन बाबाजी का कहीं पता न मिला। दिन-भर का भूखा-प्यासा, वह अबोध बालक दुखते हुए दिल को हाथों से दबाए, आशा और भय की मूर्ति बना हुआ, मकानों, गलियों और मंदिरों में उस आश्रय को खोजता-फिरता था, जिसके बिना उसे अपना जीवन दुस्सह हो रहा था। एक बार एक मन्दिर के सामने उसे कोई खड़ा दिखाई दिया। उसने समझा वही है। हर्षोल्लास से वह फूल उठा। दौड़ और जाकर साधु के पास खड़ा हो गया; पर वह कोई और ही महात्मा थे। निराश होकर आगे बढ़ गया।

धीरे-धीरे सड़कों पर सन्नाटा छा गया। घरों के द्वार बन्द होने लगे। सड़क की पटरियों पर और गलियों में बसखटे या बोरे बिछा-बिछाकर भारत की प्रजा सुख-निद्रा में मग्न होने लगी। लेकिन सियाराम घर न लौटा। उस घर से उसका दिल फट गया था। किसी को उससे प्रेम न था, वहाँ तो वह किसी पराश्रित की भाँति पड़ा हुआ था—केवल इसलिए कि उसे और कहीं शरण न थी। इस वक्त भी उसके घर न जाने की किसे चिन्ता होगी? बाबूजी भोजन करके लेटे होंगे, अम्माँजी भी आराम करने जा रही होंगी। किसी ने मेरे कमरे की ओर झाँककर देखा भी न होगा। हाँ, बुआजी घबरा रही होंगी। वही अभी तक मेरी राह देख रही होंगी। जब तक मैं न जाऊँगा भोजन न करेंगी।

रुक्मिणी की याद आते ही सियाराम घर की ओर चला। वह अगर और कुछ न कर सकती थीं तो कम-से-कम उसे गोद में चिपटाकर रोती तो थीं। उसके बाहर से आने पर हाथ मुँह धोने के लिए पानी तो रख देती थी। संसार में सभी बालक दूध की कुल्लियाँ नहीं करते, सभी सोने के कौर नहीं खाते। कितनों को पेट भर भोजन नहीं मिलता, पर घर से विरक्त वही होते हैं, जो मातृस्नेह से वंचित हैं।

सियाराम घर की ओर चला ही था कि सहसा बाबा परमानन्द एक गली से आते

देखाई दिए।

सियाराम ने आकर उनका हाथ पकड़ लिया। परमानन्द ने चौंककर पूछा—बच्चा, तुम यहाँ कहाँ ?

सियाराम ने बात बनाकर कहा—एक दोस्त से मिलने आया था। आपका स्थान यहाँ से कितनी दूर है ?

परमानन्द—हम लोग तो यहाँ से जा रहे हैं, बच्चा ! हरिद्वार की यात्रा है।

सियाराम ने हतोत्साह होकर कहा—क्या आज ही चले जाइएगा ?

परमानन्द—हां बच्चा, अब लौटकर आऊंगा तो दर्शन दूंगा !

सियाराम ने कातर कंठ से कहा—लौटकर !

परमानन्द—जल्द ही आऊंगा बच्चा !

सियाराम ने दीन भाव से कहा—मैं भी आपके साथ चलूँगा।

परमानन्द—मेरे साथ ! तुम्हारे घर के लोग जाने देंगे ?

सियाराम—घर के लोगों का मेरी क्या परवाह है ! इससे आगे सियाराम और कुछ न कह सका। उसके अश्रुपूरित नेत्रों ने उसकी करुण गाथा उससे कहीं विस्तार के साथ सुना दी, जितनी उसकी वाणी कह सकती थी।

परमानन्द ने बालक को कंठ से लगाकर कहा—अच्छा बच्चा, तेरी इच्छा हो तो चल। साधु-संतों की संगति का भी आनन्द उठा। भगवान् की इच्छा होगी, तो तेरी इच्छा पूरी होगी।

दाने पर मंडराता हुआ पक्षी अंत में दाने पर गिर पड़ा। उसके जीवन का अंत पिंजरे में होगा या व्याध की छुरी के तले—यह कौन जानता है ?

## : २३ :

मुंशीजी पाँच बजे कचहरी से लौटे और अन्दर आकर चारपाई पर गिर पड़े। बुढ़ापे की देह उस पर आज सारे दिन भोजन न मिला। मुँह सूख गया था। निर्मला समझ गई, आज दिन खाली गया।

निर्मला—आज कुछ नहीं मिला ?

मुंशीजी—सारा दिन दौड़ते गुजरा, पर हाथ कुछ न लगा।

निर्मला—फौजदारी वाले मामले में क्या हुआ ?

मुंशीजी—मेरे मुवक्किल को सजा हो गई।

निर्मला—पंडितवाले मुकदमे में ?

मुंशीजी—पंडित पर डिग्री हो गई !

निर्मला—आप तो कहते थे कि दावा खारिज हो जायगा।

मुंशीजी—कहता तो था; अब भी कहता हूँ कि दावा खारिज हो जाना चाहिए था; मगर उतना सिर मगजन कौन करे ?

निर्मला—और सीर वाले दावे में ?

मुंशीजी—उसमें भी हार हो गई।

निर्मला—तो आज आप किसी अभागे का मुँह देखकर उठे थे।

मुंशीजी से अब काम बिलकुल न हो सकता था। एक तो उनके पास मुकदमे आते ही न थे, और जो आते भी थे, वह बिगड़ जाते थे। मगर अपनी असफलताओं को वह निर्मला से छिपाते रहते थे। जिस दिन कुछ हाथ न लगता, उस दिन किसी से दो-चार रुपये उधार लाकर निर्मला को दे देते। प्रायः सभी मित्रों से कुछ-न-कुछ ले चुके थे। आज वह डौल भी न लगा।

निर्मला ने चिन्तापूर्ण स्वर में कहा—आमदनी का यह हाल है, तो ईश्वर ही मालिक है; उस पर बेटे का यह हाल है कि बाजार जाना मुश्किल। भूँगी ही से सब काम कराने को जी चाहता है। घी लेकर ग्यारह बजे लौटा। कितना कहकर हार गई कि लकड़ी लेते आओ पर सुना नहीं।

मुंशीजी—तो खाना नहीं पकाया ?

निर्मला—ऐसी ही बातों से तो आप मुकदमे हारते हैं। ईंधन के बिना किसी ने खाना बनाया है कि मैं ही बना लेती ?

मुंशीजी—तो बिना कुछ खाए ही चला गया ?

निर्मला—घर में और क्या रखा था, जो खिला देती ?

मुंशीजी ने डरते-डरते कहा—कुछ पैसे-वैसे न दे दिये ?

निर्मला ने भौंहें सिकोड़कर कहा—घर में पैसे फलते हैं न !

मुंशीजी ने कुछ जवाब न दिया ! जरा देर तो प्रतीक्षा करते रहे कि शायद जलपान के लिए कुछ मिलेगा; लेकिन जब निर्मला ने पानी मँगवाया, तो बेचारे निराश होकर बाहर चले गए। सियाराम के कष्ट का अनुमान करके उनका चित्त चंचल हो उठा। सारा दिन गुजर गया, बेचारे ने अभी कुछ न खाया। कमरे में पड़ा होगा। एक बार भूँगी ही से लकड़ी मँगा ली जाती, ऐसा क्या नुकसान हो जाता ? ऐसी किफायत भी किस काम की कि घर के आदमी भूखे रह जायँ। अपना संदूकचा खोल कर टटोलने लगे कि शायद दो-चार आने पैसे मिल जायँ। उसके अन्दर के सारे कागजात निकाल डाले, एक-एक खाना देखा, पर कुछ न मिला। अगर निर्मला के सन्दूक में पैसे न फलते थे, तो इस संदूकचे में शायद इसके फूल भी न लगते हों। लेकिन संयोग ही कहिए कि कागजों को झाड़ते

हुए चवन्नी गिर पड़ी। मारे हर्ष के मुंशीजी उछल पड़े। बड़ी-बड़ी रकमें इसके पहले कमा चुके थे, पर यह चवन्नी पाकर इस समय उन्हें जितना आह्लाद हुआ, उतना पहले कभी न हुआ था। चवन्नी हाथ में लिए हुए सियाराम के कमरे के सामने आकर पुकारा। कोई जवाब न मिला। तब कमरे में जाकर देखा। सियाराम का कहीं पता नहीं। क्या अभी स्कूल से नहीं लौटा ? मन में यह प्रश्न उठते ही मुंशीजी ने अन्दर आकर भूंगी से पूछा। मालूम हुआ, स्कूल से लौट आये।

मुंशीजी ने पूछा—कुछ पानी पिया है ?

भूंगी ने कुछ जवाब न दिया। नाक सिकोड़कर मुँह फेरते हुए चली गई।

मुंशीजी आहिस्ता ! आहिस्ता ! आकर अपने कमरे में बैठ गए। आज पहली बार उन्हें निर्मला पर क्रोध आया, लेकिन एक क्षण में क्रोध का आघात अपने ऊपर होने लगा। उस अंधेरे कमरे में फर्श पर लेटे हुए वह अपने को पुत्र की ओर से इतना उदासीन हो जाने पर धिक्कारने लगे। दिन-भर के थके थे, थोड़ी ही देर में उन्हें नींद आ गई !

भूंगी ने आकर पुकारा—बाबूजी, रसोई तैयार है। मुंशीजी चौंककर उठ बैठे। कमरे में लैम्प जल रहा था।

मुंशीजी—कै बज गया भूंगी ? मुझे नींद आ गई थी।

भूंगी—कोतवाली के घंटे में तो नौ बज गए हैं, और हम नाहीं जानित।

मुंशीजी—सिया बाबू आये ?

भूंगी—आये होंगे तो घर ही में न होंगे ?

मुंशीजी ने झुंझलाकर पूछा—मैं पूछता हूं, आये कि नहीं ? और तू न जाने क्या-क्या जवाब देती है। आये कि नहीं ?

भूंगी—मैंने तो नहीं देखा, झूठ कैसे कह दूं।

मुंशीजी फिर लेट गए, बोले—उसको आ जाने दे, तब चलता हूँ।

आधा घंटे तक घर की ओर आंख लगाए लेटे रहे ! तब वह उठकर बाहर आये और दाहिनो हाथ कोई दो फर्लांग तक चले। तब लौटकर द्वार पर आये और पूछा—सिया बाबू आ गए ?

अन्दर से आवाजा आई—अभी नहीं।

मुंशीजी फिर बायीं ओर चले और गली की नुक्कड़ तक गये। सियाराम कहीं दिखाई न दिया। यहां से फिर घर आये और द्वारा पर खड़े होकर पूछा—सिया बाबू आ गए ?

अन्दर से आवाज मिली—नहीं।

कोतवाली के घंटे में दस बजने लगे।

मुंशीजी बड़े वेग से कम्पनी बाग की तरफ चले। सोचने लगे, शायद कहीं घूमने गया हो और घास पर लेटे-लेटे नींद आ गई हो। बाग में पहुँचकर उन्होंने हर एक बेंच को देखा, चारों तरफ घूमे। बहुत-से आदमी घास पर पड़े हुए थे, पर सियाराम का निशान न था। उन्होंने सियाराम का नाम लेकर जोर से पुकारा, पर कहीं से आवाज न आई।

ख्याल आया, शायद स्कूल में कोई तमाशा हो रहा हो। स्कूल एक मील से कुछ ज्यादा ही था। स्कूल की तरफ चले, पर आधे रास्ते से ही लौट पड़े! बाजार बन्द हो गया था। स्कूल में इतनी रात तक तमाशा नहीं हो सकता। अब भी उन्हें आशा हो रही थी कि सियाराम लौट आया होगा। द्वार पर आकर उन्होंने पुकारा—सिया बाबू आये? किवाड़ बन्द थे। कोई आवाज न आई। फिर जोर से पुकारा—सिया बाबू आये? किवाड़ बन्द थे। कोई आवाज न आई। फिर जोर से पुकारा। भूंगी किवाड़ खोलकर बोली—अभी तो नहीं आये। मुंशीजी ने धीरे से भूंगी को अपने पास बुलाया और करुण स्वर में बोले—तू तो घर की सब बातें जानती है, बता आज क्या हुआ था?

भूंगी—बाबूजी, झूठ न बोलूँगी; मालकिन छुड़ा देंगी और क्या? दूसरे का लड़का इस तरह नहीं रखा जाता। जहाँ कोई काम हुआ, बस बाजार भेज दिया! दिन-भर बाजार दौड़ते बीतता था। आज लकड़ी लाने न गये, तो चूल्हा ही नहीं जला। कहो तो मुँह फुलावें। जब आप ही नहीं देखते, तो दूसरा कौन देखेगा? चलिए, भोजन कर लीजिए, बहूजी कब से बैठी हैं।

मुंशीजी—कह दे, इस वक्त नहीं खाएँगे।

मुंशीजी फिर अपने कमरे में चले गए और एक लम्बी साँस ली। वेदना से भरे हुए ये शब्द उनके मुँह से निकल पड़े—ईश्वर क्या अभी दंड पूरा नहीं हुआ? क्या इस अंधे की लकड़ी को हाथ से छीन लोगे?

निर्मला ने आकर कहा—आज सियाराम अभी तक नहीं आये। कहती रही कि खाना बनाए देती हूँ, खा लो, मगर न जाने कब उठकर चल दिए! न जाने कहाँ घूम रहे हैं! बात तो सुनते ही नहीं। अब कब तक इनकी राह देखा करूँ? आप चलकर खा लीजिए, उनके लिए खाना उठाकर रख दूँगी।

मुंशीजी ने निर्मला की ओर कठोर नेत्रों से देखकर कहा—अभी के बज गए?

निर्मला—क्या जाने, दस बजे होंगे।

मुंशीजी—जी नहीं, बारह बजे हैं।

निर्मला—ग्यारह बज गए! इतनी देर तो कभी नहीं करते थे। न जाने कब तक उनकी राह देखोगे? दोपहर को भी कुछ नहीं खाया था। ऐसा [illegible]

देखा।

मुंशीजी—जी, तुम्हें बहुत दिक करता है, क्यों ?

निर्मला—देखिए न, इतनी रात गई और घर की सुध ही नहीं।

मुंशीजी—शायद यह आखिरी शरारत हो।

निर्मला—कैसी बातें मुँह से निकालते हैं। जाएँगे कहाँ ? किसी यार-दोस्त के यहाँ पड़ रहे होंगे।

मुंशीजी—शायद ऐसा ही हो। ईश्वर करे, ऐसा ही हो।

निर्मला—सवेरे आयें, तो जरा तम्बीह कीजिएगा।

मुंशीजी—खूब अच्छी तरह करूँगा।

निर्मला—चलिए, खा लीजिए, देर बहुत हुई।

मुंशीजी—सवेरे उसकी तम्बीह करके खाऊँगा। कहीं न आया, तो तुम्हें ऐसा ईमानदार नौकर कहाँ मिलेगा ?

निर्मला ने ऐंठकर कहा—तो क्या मैंने भगा दिया ?

मुंशीजी—नहीं, यह कौन कहता है ! तुम उसे क्यों भगाने लगीं ! तुम्हारा तो काम करता था ! शामत आ गई होगी !

निर्मला ने और कुछ नहीं कहा। बात बढ़ जाने का भय था। भीतर चली आई। सोने को भी न कहा। जरा देर में भूंगी ने अन्दर से किवाड़ भी बन्द कर दिए।

क्या मुंशीजी को नींद आ सकती थी ? तीनों लड़कों में केवल एक बच रहा था। वह भी हाथ से निकल गया, तो फिर जीवन में अंधकार के सिवाय और क्या है ? कोई नाम लेनेवाला भी न रहेगा। हा ! कैसे-कैसे रत्न हाथ से निकल गए। मुंशीजी की आँखों से अश्रुधारा बह रही थी तो कोई आश्चर्य है ? उस व्यापक पश्चाताप, उस सघन ग्लानि-तिमिर में आशा की एक हल्की-सी रेखा उन्हें संभाले हुए थी। जिस क्षण यह रेखा लुप्त हो जायगी, कौन कह सकता है, उन पर क्या बीतेगी ? उनकी उस वेदना की कल्पना कौन कर सकता है ?

कई बार मुंशीजी की आँखें झपकीं, लेकिन हर बार सियाराम की आहट के धोखे में चौंक पड़ते।

सवेरा होते ही मुंशीजी फिर सियाराम को खोजने निकले। किसी से पूछते शर्म आती थी। किसी मुँह से पूछें ? उन्हें किसी से सहानुभूति की आशा न थी। प्रकट न कहकर मन में सब यही कहेंगे—जैसा किया, वैसा भोगो। सारे दिन वह स्कूल के मैदानों, बाजारों और बगीचों का चक्कर लगाते रहे। दो दिन निराहार रहने पर भी उन्हें इतनी शक्ति कैसे हुई, यह वही जानें।

रात के बारह बजे मुंशीजी घर लौटे। दरवाजे पर लालटेन जल रही थी, निर्मला द्वार पर खड़ी थी। देखते ही बोली—कहा भी नहीं, न जाने कब चल दिए! कुछ पता चला ?

मुंशीजी ने आग्नेय नेत्रों से ताकते हुए कहा—हट जाओ सामने से, नहीं तो बुरा होगा। मैं आपे में नहीं हूँ। यह तुम्हारी करनी है। तुम्हारे ही कारण आज मेरी यह दशा हो रही है। छह साल पहले क्या इस घर की यही दशा थी ? तुमने मेरा बना बनाया घर बिगाड़ दिया, तुमने लह-लहाते बाग को उजाड़ डाला। केवल एक ठूँठ रह गया है। उसका निशान मिटाकर तभी तुम्हें संतोष होगा। मैं अपनी सर्वनाश करने के लिए तुम्हें अपने घर नहीं लाया था। सुखी जीवन को और भी सुखमय बनाना चाहता था। यह उसी का प्रायश्चित है। जो लड़के पान की तरह फेरे जाते थे, उन्हें मेरे जीते-जी तुमने चाकर समझ लिया और मैं आंखों से सब कुछ देखते हुए भी अन्धा बना बैठा रहा। जाओ, मेरे लिए थोड़ा-सा संखिया भेज दो। बस, यही कसर रह गई, वह भी पूरी हो जाय!

निर्मला ने रोते हुए कहा—मैं तो अभागिन हूँ ही, आप कहेंगे तब जानूँगी। न जाने ईश्वर ने मुझे जन्म क्यों दिया था? मगर यह आपने कैसे समझ लिया कि सियाराम आयेंगे ही नहीं ?

मुंशीजी ने अपने कमरे की ओर जाते हुए कहा—जलाओ मत, जाकर खुशियाँ मनाओ। तुम्हारी मनोकामना पूरी हो गई।

## : २४ :

निर्मला सारी रात रोती रही इतना कलंक! उसने जियाराम को गहने ले जाते देखने पर भी मुंह खोलने का साहस नहीं किया। इसीलिए तो कि लोग समझेंगे कि वह मिथ्या दोषारोपण करके लड़के से बैर साध रही है। आज उसके मौन रहने पर उसे अपराधिन ठहराया जा रहा है। यदि वह जियाराम को उसी क्षण रोक देती और जियाराम लज्जावश कहीं भाग जाता, तो क्या उसके सिर अपराध न मढ़ा जाता ?

सियाराम ही के साथ उसने कौन-सा दुर्व्यवहार किया था! वह कुछ बचत करने ही के विचार से तो सियाराम से सौदा मंगवाया करती थी। क्या वह बचत करके अपने लिए गहने गढ़वाना चाहती थी ? जब आमदनी का यह हाल हो रहा था, तो पैसे-पैसे पर निगाह रखने के सिवाय कुछ जमा करने का उसके पास और साधन ही क्या था ? जवानों की जिन्दगी का तो कोई भरोसा नहीं; बूढ़ों की जिन्दगी का क्या ठिकाना ? बच्ची के विवाह के लिए वह किसके सामने हाथ फैलाती ? बच्ची का भार कुछ उसी पर तो नहीं था। वह केवल पति की सुविधा ही के लिए कुछ बटोरने का प्रयत्न कर रही थी।

पति ही की क्यों ? सियाराम ही तो पिता के बाद घर का स्वामी होता। बहिन के विवाह करने का भार क्या उसके सिर पर न पड़ता ? निर्मला सारी कतरब्योंत पिता और पुत्र का संकट मोचन करने ही के लिए कर रही थी। बच्ची का विवाह इस परिस्थिति में संकट के सिवा और क्या था ? पर इसके लिए भी उसके भाग्य में अपयश ही बदा था।

दोपहर हो गयी, पर आज भी चूल्हा नहीं जला। खाना भी जीवन का काम है—इसकी किसी को सुध ही न थी। मुंशीजी बाहर बेजान पड़ थे और निर्मला भीतर। बच्ची कभी भीतर जाती, कभी बाहर। कोई उससे बोलनेवाला न था। बार-बार सियाराम के कमरे के द्वार पर जाकर खड़ी होती और 'बैया-बैया' पुकारती; 'बैया' जवाब न देता था।

संध्या समय मुंशीजी आकर निर्मला से बोले—तुम्हारे पास कुछ रुपये हैं ? निर्मला ने चौंककर पूछा—क्या कीजिएगा ?

मुंशीजी—मैं पूछता हूं, उसका जवाब दो।

निर्मला—क्या आपको नहीं मालूम है ? देनेवाले तो आप ही हैं।

मुंशीजी—तुम्हारे पास कुछ रुपये हैं या नहीं। अगर हों तो मुझे दे दो, न हों तो साफ जवाब दो।

निर्मला ने अब भी साफ जवाब नहीं दिया। बोली—होंगे तो घर ही में न होंगे ? और कहीं मैंने भेज दिये ?

मुंशीजी बाहर चले गए। वह जानते थे कि निर्मला के पास रुपये हैं, वास्तव में थे भी। निर्मला ने भी यह नहीं कहा कि नहीं हैं या मैं न दूँगी; पर उसकी बातों से प्रकट हो गया कि वह देना नहीं चाहती।

नौ बजे रात को मुंशीजी ने आकर रुक्मिणी से कहा—बहिन, मैं जरा बाहर जा रहा हूं। मेरा बिस्तर भूंगी से बँधवा देना और ट्रंक में कुछ कपड़े रखवाकर बन्द कर देना।

रुक्मिणी भोजन बना रही थी, बोली—बहू तो कमरे में है, कह क्यों नहीं देते ? कहाँ जाने का इरादा है ?

मुंशीजी—मैं तुमसे कहता हूँ; बहू से कहना होता, तो तुमसे क्यों कहता ? आज तुम क्यों खाना पका रही हो।

रुक्मिणी—कौन पकाए ? बहू के सिर में दर्द हो रहा है। आखिर इस वक्त कहाँ जा रहे हो ? सवेरे न चले जाना।

मुंशीजी—इस तरह टालते-टालते तो आज तीन दिन हो गए। इधर-उधर घूम-

र उठाया और ताँगे पर जा बैठे।'

उसी वक्त निर्मला का कलेजा मसोसने लगा। उसे ऐसा जान पड़ा कि अब इनसे न होगी। वह अधीर होकर द्वार पर आयी कि मुंशीजी को रोक ले, पर ताँगा जा चुका

## : २५ :

दिन गुजरने लगे। एक महीना पूरा निकल गया, लेकिन मुंशीजी न लौटे कोई खत भी न भेजा। निर्मला को अब नित्य यही चिन्ता बनी रहती कि वह लौटकर न आये तो क्या होगा? उसे चिन्ता न होती थी कि उन पर क्या बीत रही होगी, कहाँ-कहाँ मारे-मारे फिरते होंगे, स्वास्थ्य कैसा होगा? उसे केवल अपनी और उससे भी बढ़कर बच्ची की चिन्ता थी। गृहस्थी का निर्वाह कैसे होगा? ईश्वर कैसे बेड़ा पार लगाएँगे? बच्ची का क्या हाल होगा? उसने कतरब्योंत करके जो रुपये जमा कर रखे थे, उसमें कुछ-न-कुछ रोज कमी होती थी, मानो कोई उसकी देह से रक्त निकाल रहा हो। झुँझालकर मुंशीजी को कोसती। लड़की किसी चीज के लिए रोती; तो 'अभागिनी', 'कलमूँही' कहकर झल्लाती। यही नहीं, रुक्मिणी का घर में रहना उसे कष्टकर जान पड़ता था, मानो वह उसकी गर्दन पर सवार है।

जब हृदय जलता है तो वाणी भी अग्निमय हो जाती है। निर्मला बड़ी मधुरभाषिणी स्त्री थी, पर अब उसकी गणना कर्कशाओं में की जा सकती थी। दिन भर उसके मुख से जली-कटी बातें ही निकला करती थीं। उसके शब्दों की कोमलता न जाने क्या हो गई भावों में माधुर्य का कहीं नाम नहीं। भूंगी बहुत दिनों से इस घर में नौकर थी। स्वभा की सहनशील थी। पर यह आठों पहर की बकबक उससे भी न सही गई। एक दि उसने भी घर की राह ली। यहाँ तक कि जिस बच्ची को वह प्राणों से भी अधिक प्य करती थी, उसकी सूरत से घृणा हो गई। बात-बात पर घुड़क पड़ती, कभी-कभी बैठती। रुक्मिणी रोती हुई बालिका को गोद में बैठा लेती और चुमकार-दुलारकर कराती। उस अनाथ के लिए अब यही एक आश्रय रह गया।

निर्मला को अब अगर कुछ अच्छा लगता था, तो वह सुधा से बात करन वह वहाँ जाने का अवसर खोजा करती थी। बच्ची को अब वह अपने साथ न चाहती थी। पहले जब बच्ची को अपने घर सभी चीजें खाने को मिलती थीं, जाकर हँसती-खेलती थी। अब वहाँ जाकर उसे भूख लगती थी। निर्मला उसे घू देखती, मुट्ठियाँ बाँधकर धमकाती, पर लड़की भूख की रट लगाना न छो

इसलिए निर्मला उसे साथ न ले जाती थी। सुधा के पास बैठकर उसे मालूम होता था कि मैं आदमी हूँ। उतनी देर के लिए वह चिन्ताओं से मुक्त हो जाती थी। जैसे शराबी को शराब के नशे में सारी चिन्ताएँ भूल जाती हैं, उसी तरह निर्मला सुधा के घर जाकर सारी बातें भूल जाती थी। जिसने उसे उसके घर पर देखा हो, वह उसे यहाँ देखकर चकित रह जाता यही कर्कश, कटुभाषिणी स्त्री यहा आकर हास्य विनोद और माधुर्य की पुतली बन जाती थी। यौवन काल की स्वाभाविक वृत्तियाँ अपने घर पर रास्ता बन्द पाकर यहाँ किलोलें करने लगती थीं। वहाँ आते वक्त वह माँगचोटी, कपड़े-लत्ते से लैस होकर जाती और यथासाध्य अपनी विपत्ति कथा को अपने मन में ही रखती थी। यहाँ रोने के लिए नहीं, हँसने के लिए आती थी !

पर कदाचित् उसके भाग्य में यह सुख न बदा था।निर्मला मामूली तौर से दोपहर या तीसरे पहर सुधा के घर जाया करती थी। एक दिन उसका जी इतना ऊबा कि सबेरे ही जा पहुँची। सुधा नदी-स्नान करने गयी थी डॉक्टर साहब अस्पताल जाने के लिए कपड़े पहन रहे थे। महरी अपने काम-धन्धे में लगी हुई थी। निर्मला अपनी सहेली के कमरे में जाकर निश्चिन्त बैठ गई। उसने समझा सुधा कोई काम कर रही होगी, अभी आती होगी। जब बैठे-बैठे दो-तीन मिनट गुजर गए तो उसने अलमारी से तस्वीरों की एक किताब उतार ली और केश खोल, पलंग पर लेटकर चित्र देखने लगी। इस बीच में डॉक्टर साहब को किसी जरूरत से निर्मला के कमरे में आना पड़ा। शायद अपनी ऐनक ढूंढते फिरते थे। बेधड़क अन्दर चले आये। निर्मला द्वार की ओर केश खोले लेटी हुई थी। डॉक्टर साहब को देखते ही चौंककर उठ बैठी और सिर ढाँकती हुई चारपाई से उतरकर खड़ी हो गई। डॉक्टर ने लौटते हुए चिक के पास खड़े होकर कहा—क्षमा करना निर्मला, मुझे मालूम न था कि तुम यहाँ हो। मेरी ऐनक मेरे कमरे में नहीं मिल रही है। जाने कहाँ उतारकर रख दी थी। मैंने समझा, शायद यहाँ हो।

निर्मला ने चारपाई के सिरहाने वाले आले पर निगाह डाली तो ऐनक की डिबिया दिखाई दी। उसने आगे बढ़कर डिबिया उतार ली और सिर झुकाए देह समेट, सकोच से डॉक्टर साहब की ओर हाथ बढ़ाया। डॉक्टर साहब ने निर्मला को दो-एक बार पहले भी देखा था, पर इस समय के-से भाव कभी उनके मन में न आए थे। जिस ज्वाला को वह बरसों से हृदय में दबाए हुए थे, वह आज पवन का झोंका पाकर दहक उठी। उन्होंने ऐनक के लिए हाथ बढ़ाया, तो हाथ काँप रहा था। ऐनक लेकर भी वह बाहर न गये, वहीं खोए हुए-से खड़े रहे। निर्मला ने इस एकान्त से भयभीत होकर पूछा—सुधा कहीं गयी है क्या ?

- - - - - - -

डॉक्टर साहब ने सिर झुकाए हुए जवाब दिया—हां, जरा स्नान करने चली गयी।

फिर भी डॉक्टर साहब बाहर न गये। वहीं खड़े रहे! निर्मला ने फिर पूछा—कब तक आएँगी ?

डॉक्टर साहब ने सिर झुकाए हुए कहा—आती होंगी।

फिर भी वह बाहर नहीं गये। उनके मन में घोर द्वन्द्व मचा हुआ था। औचित्य का बंधन नहीं, भीरुता का कच्चा तागा उनकी जबान को रोके हुए था।

निर्मला ने फिर कहा—कहीं घूमने-घामने लगी होंगी। मैं भी इस वक्त जाती हूं।

भीरुता का कच्चा तागा टूट गया। नदी के कगार पर पहुँचकर भागती हुई सेना में अद्‌भुत शक्ति आ जाती है। डॉक्टर साहब ने सिर उठाकर निर्मला को देखा और अनुराग के स्वर में बोले—नहीं निर्मला, अब आती ही होंगी। अब न जाओ। रोज सुधा की खातिर बैठती हो, आज मेरी खातिर बैठो। बताओ, कब तक इस आग में जला करूँ ? सत्य कहता हूँ निर्मला .........

निर्मला ने कुछ और नहीं सुना। उसे ऐसा जान पड़ा, मानो सारी पृथ्वी चक्कर खा रही है, मानो उसके प्राणों पर वज्रों का आघात हो रहा है। उसने जल्दी से अलगनी पर लटकती हुई चादर उतार ली और बिना मुँह से एक शब्द निकाले, कमरे से निकल गई। डॉक्टर साहब खिसियाए हुए से रोना मुँह बनाए खड़े रहे। उसको रोकने या कुछ कहने की उनकी हिम्मत न पड़ी।

निर्मला ज्यों ही द्वार पर पहुँची, उसने सुधा को ताँगे से उतरते देखा। सुधा उसे देखते ही जल्दी से उतरकर उसकी ओर लपकी और कुछ पूछना चाहती थी, मगर निर्मला ने उसे अवसर न दिया, तीर की तरह झपटकर चली गई। सुधा एक क्षण तक विस्मय की दशा में खड़ी रही। बात क्या है, उसकी समझ में कुछ न आ सका। व्यग्र हो उठी। जल्दी अन्दर गयी। महरी से पूछा कि क्या बात हुई ? उसे मालूम हुआ कि हमारी कहीं महरी व नौकर ने उसे कोई अपमानसूचक बात कह दी है। वह अपराधी का पता लगाएगी और उसे खड़े-खड़े निकाल देगी। लपकी हुई वह अपने कमरे में आ गई। अन्दर कदम रखते ही डॉक्टर को मुँह लटकाए चारपाई पर बैठे देखा। पूछा—निर्मला यहाँ आयी थी ?

डॉक्टर साहब ने सिर खुजलाते हुए कहा—हाँ, आयी तो थी।

सुधा—किसी महरी-अहरी ने उन्हें कुछ कहा तो नहीं ? मुझसे बोली तक नहीं, झपटकर निकल गयी।

सुधा ने चादर ओढ़ते हुए कहा—मेरे पेट में खलबली मची हुई है, कहते हो जल्दी क्या है ?

सुधा तेजी से कदम बढ़ाती हुई निर्मला के घर की ओर पाँच मिनट में जा पहुँची। देखा तो निर्मला अपने कमरे में चारपाई पर पड़ी रो रही थी और बच्ची उसके पास खड़ी पूछ रही थी—अम्माँ, क्यों लोती हो ?

सुधा ने लड़की को गोद में ले लिया और निर्मला से बोली—बहिन सच बताओ क्या बात है ! मेरे यहाँ किसी ने तुम्हें कुछ कहा ? मैं सबसे पूछ चुकी, कोई नहीं बतलाता।

निर्मला आंसू पोंछती हुई बोली—किसी ने कुछ कहा नहीं बहिन। भला, वहाँ मुझे कौन कुछ कहता ?

सुधा—तो फिर मुझसे बोली क्यों नहीं और आते-ही-आते रोने लगीं ?

निर्मला—अपने नसीबों को रो रही हूँ और क्या!

सुधा—तुम यों न बतलाओगी, तो मैं कसम रखा दूँगी।

निर्मला—कसम-असम न रखाना भाई, मुझे किसी ने कुछ नहीं कहा झूठ किसे लगा दूँ ?

सुधा—खाओ मेरी कसम !

निर्मला—तुम तो नाहक जिद करती हो।

सुधा—अगर तुमने न बताया निर्मला, तो मैं समझूँगी, तुम्हें मुझसे जरा भी प्रेम नहीं है। बस जबानी जमा खर्च है। मैं तुमसे किसी बात का पर्दा नहीं रखती और तुम मुझे गैर समझती हो। मुझे तुम्हारे ऊपर बड़ा भरोसा था। अब जान गई कि कोई किसी का नहीं होता।

सुधा की आँखें सजल हो गईं। उसने बच्ची को गोद से उतार दिया और द्वार की ओर चली। निर्मला ने उठकर उसका हाथ पकड़ लिया और रोती हुई बोली—सुधा, मैं तुम्हारे पैरों पड़ती हुँ, मत पूछो ! तुम्हें दुःख होगा और शायद मैं अपना मुँह न दिखा सकूं। मैं अभागिनी न होती, तो यह दिन क्यों देखती ? अब तो ईश्वर से यही प्रार्थना है कि संसार से मुझे उठा लें। अभी यह दुर्गति हो रही है, तो आगे न जाने क्या होगा।

इन शब्दों में जो संकेत था, वह बुद्धिमती सुधा से छिपा न रह सका। वह समझ गई कि डॉक्टर साहब ने छेड़छाड़ की है। उनका हिचक-हिचककर बातें करना और उसके प्रश्नों को टालना, उनकी वह ग्लानिमय, कांतिहीन मुद्रा उसे याद आ गई। वह सिर से पाँव तक काँप उठी; बिन कुछ कहे-सुने सिंहनी की भाँति क्रोध से भरी हुई द्वार

यह सोचकर कि मेरी निष्ठुरता के कारण डॉक्टर साहब का यह हाल हुआ, निर्मला के हृदय के टुकड़े होने लगे। ऐसी वेदना होने लगी, मानों हृदय में शूल उठ रहा हो। डॉक्टर साहब के घर चली।

लाश उठ चुकी थी ! बाहर सन्नाटा छाया हुआ था। घर में स्त्रियाँ जमा थीं। सुधा जमीन पर बैठी रो रही थी। निर्मला को देखते ही वह जोर से चिल्लाकर रो पड़ी और आकर उसकी छाती से लिपट गई। दोनों देर तक रोती रहीं।

जब औरतों की भीड़ कम हुई और एकान्त हो गया, तो निर्मला ने पूछा—यह क्या हो गया बहिन, तुमने कह क्या दिया ?

सुधा अपने मन को इसी प्रश्न का उत्तर आज कितनी बार दे चुकी थी। उसका मन जिस उत्तर से शान्त हो गया था, वही उसने निर्मला को दिया। बोली—चुप भी तो न रह सकती थी बहिन ! क्रोध की बात पर क्रोध आता ही है।

निर्मला—मैंने तो तुमसे कोई ऐसी बात न कही थी।

सुधा—तुम कैसे कहतीं; कह ही नहीं सकती थीं, लेकिन उन्होंने जो बात हुई थी, वह कह दी थी। उस पर मैंने जो मुँह में आया, कहा। जब एक बात दिल में आ गई, तो उसे हुआ ही समझना चाहिए। अवसर और घात मिले, तो वह अवश्य ही पूरी हो। यह कहकर कोई नहीं निकल सकता कि मैंने तो हँसी की थी। एकान्त में ऐसा शब्द जबान पर लाना ही कह देता है कि नीयत बुरी थी। मैंने तुमसे कभी कहा नहीं बहिन, लेकिन मैंने उन्हें कई बार तुम्हारी ओर झांकते देखा। उस वक्त मैंने भी यह समझा कि शायद मुझे धोखा हो रहा हो। अब मालूम हुआ कि ताकझाँक का क्या मतलब था ! अगर मैंने दुनिया ज्यादा देखी होती तो तुम्हें अपने घर न आने देती। कम-से-कम तुम पर उनकी निगाह कभी न पड़ने देती, लेकिन यह क्या जानती थी कि पुरुषों के मुँह में कुछ और मन में कुछ और होता है। ईश्वर को जो मंजूर था, वह हुआ। ऐसे सौभाग्य से मैं वैधव्य को बुरा नहीं समझती। दरिद्र प्राणी उस धनी से कहीं सुखी है, जिसे उसका धन सांप बनकर काटने दौड़े। उपवास कर लेना आसान है विषैला भोजन करना उससे कहीं मुश्किल !

इसी वक्त डॉक्टर सिन्हा के छोटे भाई और कृष्णा ने घर में प्रवेश किया। घर में कोहराम मच गया।

## : २७ :

एक महीना और गुजर गया। सुधा अपने देवर के साथ तीसरे ही दिन चली गयी ! अब निर्मला अकेली थी। पहले हँस-बोलकर जी बहला लिया करती थी। अब रोना

हाँ एक काम रह गया। उसका स्वास्थ्य दिन-दिन बिगड़ता गया। पुराने मकान का किराया अधिक था। दूसरा मकान थोड़े किराये का लिया। यह तंग गली में था। अन्दर एक कमरा था और छोटा-सा आँगन। न प्रकाश जाता न वायु। दुर्गन्ध उड़ा करती थी। भोजन का यह हाल कि पैसे रहते हुए भी कभी-कभी उपवास करना पड़ता था। बाजार से लाये कौन ? फिर अपना कोई मर्द नहीं, कोई लड़का नहीं, तो रोज भोजन बनाने का कष्ट कौन उठाए ? औरतों के लिए रोज भोजन करने की आवश्यकता ही क्या ? अगर एक वक्त खा लिया, तो दो दिन के लिए छुट्टी हो गयी। बच्ची के लिए ताजा हलुआ या रोटियाँ बन जाती थीं। ऐसी दशा में स्वास्थ्य क्यों न बिगड़ता! चिन्ता, शोक, दुरवस्था—एक हो तो कोई कहे। यहाँ तो त्रयताप का धावा था। उस पर निर्मला ने दवा खाने की कसम खा ली थी। करती ही क्या ? उन थोड़े से रुपयों में दवा की गुंजाइश कहाँ थी ? जहाँ भोजन का ठिकाना न था, वहाँ दवा का जिक्र ही क्या ? दिन-दिन सूखती चली जाती थी।

एक दिन रुक्मिणी ने कहा—बहू इस तरह कब तक घुला करोगी! जी ही से जहान है। चलो, किसी वैद्य को दिखा लाऊँ।

निर्मला ने विरक्त भाव से कहा—जिसे रोने ही के लिए जीना हो उसका मर जाना ही अच्छा।

रुक्मिणी—बुलाने से तो मौत नहीं आती।

निर्मला—मौत तो बिना बुलाए आती है, बुलाने पर क्यों न आएगी ? उसके आने में बहुत दिन न लगेंगे बहिन ! जै दिन चलती हूँ उतने साल समझ लीजिए ?

रुक्मिणी—दिल छोटा मत करो बहू ! अभी संसार का सुख ही क्या देखा ?

निर्मला—अगर संसार का यही सुख है, जो इतने दिनों से देख रही हू, तो उससे जी भर गया। सच कहती हूँ बहिन इस बच्ची का मोह मुझे बाँधे हुए है, नहीं तो अब तक कभी की चली गयी होती, न जाने इस बेचारी के भाग्य में क्या लिखा है।

दोनों महिलाएँ रोने लगीं। इधर जब से निर्मला ने चारपाई पकड़ ली है, रुक्मिणी के हृदय में दया का सोता-सा खुल गया है। द्वेष का लेश भी नहीं रहा। कोई काम करती हों; निर्मला की आवाज सुनते ही दौड़ती है। घण्टों उसके पास बैठी कथा-पुराण सुनाया करती हैं। कोई ऐसी चीज पकाना चाहती हैं, जिसे निर्मला रुचि से खाए। निर्मला को कभी हँसते देख लेती हैं, तो निहाल हो जाती हैं, और बच्ची को तो अपने गले का हार बनाए रहती है। उसी की नींद सोती हैं, उसी की नींद जागती हैं। वही बालिका अब उनके जीवन का आधार है।

रुक्मिणी ने जरा देर बाद कहा—बहू, तुम इतनी निराश क्यों होती हो ? भगवान् चाहेंगे तो तुम दो-चार दिन में अच्छी हो जाओगी—मेरे साथ आज वैद्यजी के पास चलो। बड़े सज्जन हैं।

निर्मला—दीदीजी, अब मुझे किसी वैद्य की दवा फायदा न करेगी। आप मेरे चिन्ता न करें। बच्ची को आपकी गोद में छोड़ जाती हूं। अगर जीती-जागती रहे, तो किसी अच्छे कुल में विवाह कर दीजिएगा। मैं तो इसके लिए अपने जीवन में कुछ न कर सकी, केवल जन्म देने-भर की अपराधिनी हूं। चाहे क्वांरी रखिएगा, चाहे विष देकर मार डालिएगा, पर कुपात्र के गले न मढ़िएगा, इतनी ही आपसे विनय हैं। मैंने आपकी कुछ सेवा न की, इसका बड़ा दुःख हो रहा है। मुझ अभागिन से किसी को सुख नहीं मिला। जिस पर मेरी छाया भी पड़ गई, उसका सर्वनाश हो गया। अगर स्वामीजी कभी घर आएँ, तो उनसे कहिएगा कि इस करम-जली के अपराध को क्षमा कर दें।

रुक्मिणी रोती हुई बोली—बहू, तुम्हारा कोई अपराध नहीं। ईश्वर से कहती हूँ, तुम्हारी ओर से मेरे मन में जरा भी मैल नहीं है। हाँ, मैंने सदैव तुम्हारे साथ कपट किया। इसका मुझे मरते दम तक दुःख रहेगा।

निर्मला ने कातर नेत्रों से देखते हुए कहा—दीदीजी, कहने की बात पर बिना कहे रहा नहीं जाता। स्वामीजी ने हमेशा मुझे अविश्वास की दृष्टि से देखा, लेकिन मैंने कभी मन में भी उनकी उपेक्षा नहीं की। जो होना था, वह हो चुका था। अधर्म करके अपना परलोक क्यों बिगाड़ती ? पूर्व जन्म में न जाने कौन से पाप किये थे, जिसका यह प्रायश्चित करना पड़ा। इस जन्म में काँटे बोती, तो कौन गति होती ?

निर्मला की साँस बड़े वेग से चलने लगी। फिर खाट पर लेट गई और बच्ची की ओर एक ऐसी दृष्टि से देखा, जो उसके जीवन की सम्पूर्ण विपत्कथा की वृहद आलोचना थी, वाणी में इतनी सामर्थ्य कहाँ !

तीन दिनों तक निर्मला की आँखों से आँसुओं की धारा बहती रही। वह न किसी से बोलती थी, न किसी की ओर देखती थी और न किसी की कुछ सुनती थी। बस, रोए चली जाती थी। उस वेदना का कौन अनुमान कर सकता है ?

चौथे दिन संध्या समय वह विपत्ति-कथा समाप्त हो गई। उसी समय जब पशु-पक्षी अपने बसेरे को लौट रहे थे, निर्मला का प्राण-पक्षी भी दिन-भर शिकारियों के निशानों, शिकारी चिड़ियों के पंजों और वायु के प्रचंड झोंकों से आहत और व्यथित अपने बसेरे की ओर उड़ गया।

मुहल्ले के लोग जमा हो गए। लाश बाहर निकाल गई। कौन दाह करेगा, यह प्रश्न उठा। लोग चिन्ता में थे कि सहसा एक बूढ़ा पथिक एक बकुचा लटकाए आकर खड़ा हो गया। यह मुंशी तोताराम थे।

• • • • •

समाप्त